दी, अब पंडितराज के मन का भाव तो आपको ही ज्ञात करना होगा।

**शाहजहाँ** अच्छा तो इसीलिए पंडितराज आजकल शृंगार रस की काव्य-रचना में लीन हैं। लगता है गुरुजनों का भय दोनों के प्रेम को बढ़ा रहा है। पंडितराज ने कुछ भी स्पष्ट तो नहीं कहा किन्तु यदि इस पृष्ठभूमि में उनकी नवीन रचित कविताओं की व्याख्या की जावे तो सम्पूर्ण कथानक स्पष्ट हो जाता है कि पंडितराज भी लवंगी के अनुरागी हो गये हैं।

**सम्राज्ञी** ऐसा क्या? तब तो प्रेम दोनों के मन में पनप रहा है।

**शाहजहाँ** जरा सोचो! प्रेम भी कितना चतुर होता है कि अपनी क्रीड़ास्थली सभी स्थानों में खोज लेता है। चारों ओर प्रहरी- फिर भी दोनों प्रेमी मिल ही लेते हैं। प्रेम पर न राज्य का अंकुश और न गुरुजन का अंकुश चलता है। कितने अचरज की बात है कि जितना अंकुश लगाओ-कठोर आदेश दो उतनी ही प्रेम में वृद्धि होती जाती है।

**सम्राज्ञी** आप क्या सोचते हैं? इस प्रेम कथानक का उपसंहार क्या होगा।

**शाहजहाँ** हमारे मन में तो दोनों के कल्याण की इच्छा है- पंडितराज भी अपने और लवंगी भी अपनी। यह कन्या हमारी पुत्री तो नहीं लेकिन उससे कम भी नहीं- अरे बचपन से हमने अपनी पुत्री की ही तरह पाला है। (विचार मग्न होकर).. .. कोई भी नहीं जानता कि यह किसकी पुत्री है। कल की दुधमुँही बच्ची अब युवा होकर प्रेम कर रही है- समय तो उड़ता लगता है। लवंगी के मन की इच्छा पूरी करने को हम कुछ भी करने को तैयार हैं। गम्भीरता से सोच कर बताओ क्या लवंगी ने पंडितराज के विषय में कोई और चर्चा भी की है।

**सम्राज्ञी** यह संभावना कैसे हो सकती है कि वह शालीनता त्याग मुझसे इस प्रकार की चर्चा कर सके हो सकता है कि उसकी सखियों को कुछ ज्ञात हो। यदि आप आज्ञा दें तो उसकी सखियों से मैं जानने का प्रयास करुँ कि कहीं यह सब हमारा भ्रम तो नहीं। वैसे मेरा तो यह मानना है कि प्रेम की भावना में डूबे लोग अपनी भावनाओं को आकार संकेतों एवं नेत्रों की भंगिमाओं से प्रकट करते हैं- न कि स्पष्ट कथन द्वारा। वैसे मैंने कई बार देखा है कि पंडितराज की वाणी सुनकर ही वह उनके सम्मुख प्रकट होने का प्रयास करती है। जैसे ही अवसर मिलता है उनसे वार्ता करने का प्रयास करती है और वार्ता समाप्त हो जाने पर भी न जाने कितनी देर तक स्वप्निल अवस्था में अपने आप से बात करती रहती है। आप तो मुझसे कहीं अधिक प्रेम के पारखी हैं। अनुरागी दोनों प्राणियों का मिलन आप अवश्य करवा देंगे यह मेरा विश्वास है।

**शाहजहाँ** (हँसकर) जैसा आपको अच्छा लगे। (गम्भीर होकर) किंतु प्रश्न यह है कि क्या पंडित समाज पंडित जगन्नाथ को यवन के घर में पली कन्या से विवाह की अनुमति देगा। वैसे यदि उनका प्रेम प्रगाढ़ है तो उनको कोई रोक भी न पावेगा। यदि यह केवल सौन्दर्य के प्रति आसक्ति है तो दूसरी सम्भावना हो सकती है। अच्छा मैं विश्राम करने जाता हूँ। पंडितराज को शतरंज खेलने के लिये आमंत्रित किया है।

**समाज्ञी** विश्राम तो आप यहाँ भी कर सकते हैं। किंतु आजकल तो आप कविता में डूबकर दूर ही दूर रहते हैं। प्रातःकाल भी उसी की कविता और रात्रि में भी। अब दोपहर में विश्राम के समय पंडितराज के साथ चतुरंग का खेल।

**शाहजहां** (हँसकर) सम्राज्ञी, आप तो मेरे मन में सदैव ही रहती हैं। किंतु पंडितराज चतुरंगक्रीड़ा में बहुत चतुर हैं इसलिये उनके साथ खेलने में बहुत आनन्द का अनुभव होता है। अब आज्ञा दीजिये।

**सम्राज्ञी** ठीक है अनुमति देती हूँ। मैने भी लवंगी को बुलाया है। दोपहर के विश्राम के समय उस भोली भाली की बातें सुनकर परम सुख प्राप्त करुँगी। आजकल वह भी काव्य सृजन में रत है व दिनों दिन और अधिक चतुर होती जा रही है। आज मैंने उसके नृत्य एवं काव्य के अभ्यास की परीक्षा निर्धारित की है। अरे, लवंगी तो सखियों के साथ यहीं आ रही है।

**लवंगी** (प्रवेश करके) मैं आप दोनों को प्रणाम करती हूँ।

**सम्राज्ञी** प्रसन्न रहो, लवंगी।

**शाहजहाँ** लवंगी, तुम्हारी ही चर्चा कर रहे थे।

**सम्राज्ञी** लवंगी तुम स्तब्ध क्यों हो रही हो?

**शाहजहाँ** हमने सुना है आजकल तुम बहुत ही चतुर होती जा रही हो। काव्य के अभ्यास में और नृत्य के अभ्यास में भी

**सम्राज्ञी** तुम्हारा मुख पीला क्यों हो गया?

**शाहजहाँ** कुछ पद्य सुनाओ।

**सम्राज्ञी** हाँ, सुनाओ, लज्जित क्यों हो रही हो? महाराज तुम्हें अत्यंत स्नेह करते हैं।

**लवंगी** दो पद आज ही लिखे हैं। ये कैसे बने हैं यह तो आप दोनों ही बता सकते हैं।

**पंक से जन्मे कमल का मान होता !**<br>
**दीप से जन्मा कज्जल श्रृंगार होता !**<br>
**जाति निर्धारित हुई क्यों जन्म से ?**<br>
**क्यों न गुण सम्मान का आधार होता?**

**शाहजहाँ** लवंगी तुम्हारी कविता को सुनकर तुम्हारी सखी भी कुछ कहना चाहती है।

**सखी** लवंगी! इस नीरस कूड़े जैसी उपमा वाली शब्द योजना से तेरा कवित्व सिद्ध नहीं होगा। कोई दूसरी सरस भावपूर्ण कविता सुनाओ। महाराज, आजकल इसने बहुत सी सरस व भावपूर्ण नवीन कविताएँ याद की हैं। मैं भी इसके साथ रहकर कविताओं को जानने लगी हूँ। महाराज किसी दिन हम दोनों के मध्य काव्य पाठ की प्रतियोगिता का आयोजन करें।

**शाहजहाँ** सुन्दर प्रस्ताव है। सम्राज्ञी आप इस काव्य स्पर्धा का आयोजन करें और फिर मुझे सूचित करें। लवंगी हम तुम्हारे काव्य पाठ से प्रभावित हैं।

**सम्राज्ञी** लवंगी, तुम तो वास्तव में कवियित्री बनती जा रही हो। तुम्हारा काव्य शिक्षक कौन है?

**शाहजहाँ** सम्राज्ञी, मैं चलता हूँ। उनके आने का समय हो गया है।

**सम्राज्ञी** ठीक है, आप विश्राम गृह में पधारें। यदि प्यास आदि बाधा पहुँचाए तो बता दीजियेगा।

**शाहजहाँ** ठीक है।

**(५-शाहजहाँ का विश्राम कक्ष)**

**जगन्नाथ** (प्रवेश करके) महाराज की जय हो।

**शाहजहाँ** पंडितराज स्वागत है। आसन ग्रहण करें। आजकल क्या क्या कर रहे हैं?

**जगन्नाथ** अभी तो मैंने 'आसफ विलास' की रचना की है।

**शाहजहाँ** गद्य में अथवा पद्य में?

**जगन्नाथ** दोनों में।

**शाहजहाँ** बहुत सुन्दर। दूसरी कौन सी रचना कर रहे हैं।

जगन्नाथ 'रसगंगाधर' नाम के साहित्यशास्त्र की रचना करना चाहता हूँ। उसके लिये भी बहुत से पद लिखे जा रहे हैं। स्वतंत्र रूप से भी कुछ पदों की रचना की है।

शाहजहाँ क्या आप एक पद सुनायेगें?

जगन्नाथ अवश्य यदि आप सुनना चाहेंगे।

**मंद मंजुल सुस्मिता वाणी मधुर की स्वामिनी**
**नयन हैं मदिरा चषक या सांध्य मुँदती कमलिनी**

**(सम्राज्ञी के कक्ष में -**

सम्राज्ञी लवंगी पंडितराज की कविता सुन रही हो?

लवंगी मैं तो श्लोक-स्पर्धा के लिये श्लोकों का अध्ययन कर रही हूँ।)

शाहजहाँ पंडितराज, सायंकाल में मुँदने वाले कमल के सदृश नयन किसके लिये प्रयुक्त हुआ है?

**(सम्राज्ञी के कक्ष में -**

बादशाह के प्रश्न को लवंगी बहुत ध्यान से सुन रही हो?ऐसी सम्राज्ञी की आवाज सुनाई दे रही है।)

जगन्नाथ कवि की रचना तो कल्पना पर ही पूर्णतः आधारित होती है। अतः वह इस प्रकार सायंकालीन कमल जैसे नयनों को अपनी कल्पना में देख सकता है।

शाहजहाँ (अपने आप से) पंडितराज अपने मन की बात छिपाने में चतुर हैं (प्रकट रूप से) और भी दूसरी कविता सुनाइये।

जगन्नाथ

**गुरुजन के भय से नत**
**नयन अवलोकन को आकुल**
**प्रबलमृगनयनी के नयना कमल**
**की सुधि करूँ-पुनि पुनि विकल**

**शाहजहाँ** उत्तम , यह प्रतीत होता है कि कोई वास्तविक वृत्तांत इस पद्य में वर्णित है। (अपने आप से) सम्राज्ञी सत्य ही कह रही थीं।

**(सम्राज्ञी के कक्ष में**

**समाज्ञी** लवंगी यह पद कैसा है?

**लवंगी** मैंने तो कुछ नहीं सुना।

**समाज्ञी** झूठ बोल रही हो?

**लवंगी** सही है।)

**शाहजहाँ** पंडितराज, आपकी कविता सुनकर तो सुनने की इच्छा शान्त होने के स्थान पर और बढ़ती जाती है। और भी कोई कविता सुनाइये।

**जगन्नाथ-**

**मन बसी मेरी प्रिया गुरुजन के संग कर गृह गमन**
**पद्म मुख मुड़ मंद मुसका मन को हरते नत नयन**

**शाहजहाँ** पंडितराज, कहाँ लोक का अवलोकन करते हो जो काव्य रचना में फलित हो रहा है।

**जगन्नाथ** महाराज ने मुझे शतरंज खेलने को बुलाया था अथवा कवितायें सुनने के लिये? यह मेरा मानना है कि खेल का समय समाप्त हो रहा है। फिर भी क्या शतरंज क्रीड़ा प्रारम्भ करें?

**शाहजहाँ** हाँ ठीक है। (अपने आप से) यह पंडितराज बहुत ही शीलयुक्त है जो अपनी प्रेमिका के विषय में स्पष्ट कुछ भी नहीं कह रहे हैं। (प्रकट रूप से) आप शतरंज क्रीड़ा के लिये तैयार हो जाइये। आप ही पहली चाल चलें।

**जगन्नाथ** यह पैदल।

**शाहजहाँ** यह अश्व।

**जगन्नाथ** फिर से पैदल।

**शाहजहाँ** हमारा भी पैदल।

**जगन्नाथ** यह ऊंट।

**शाहजहाँ** यह अश्व।

**जगन्नाथ** यह शह दी।

**शाहजहाँ** ओ, यह सुरक्षा घेरा।

**जगन्नाथ** (गुंजन सहित) फिर से पैदल।

**शाहजहाँ** गुनगुनाकर मन ही मन क्या गा रहे हो? प्रकट रूप में गाओ। शतरंज क्रीड़ा और कविता दोनों का साथ साथ रसास्वादन करें।

**जगन्नाथ** (अपने आप से) मेरी कविता में डूबे हुए बादशाह इस समय शतरंज की चालों की ओर ध्यान नहीं देंगे। (प्रकट रूप से) सुने-

**ज्ञानी, ध्यानी, शास्त्र विवेकी**
**के विचार शुभ, कार्य कुशल**
**मृग नयनी के काम बाण से**
**अन्तस् जब तक ना घायल**

**(सम्राज्ञी के कक्ष में**

**समाज्ञी** लवंगी कुछ सुन रही हो?

**लवंगी** सुन रही हूँ।)

**शाहजहाँ** उत्तम, (अपने आप से) यह तो यथार्थ कीअभिव्यक्ति है। (प्रकट रूप से)पंडितराज पुरस्कार केरूप में आपको क्या दिया जाय?

**जगन्नाथ** आपके द्वारा की गई प्रशंसा ही मेरा पुरस्कार है। हम कवि लोग धन वैभव को ही परम पुरस्कार नहीं मानते है। अच्छा, आप तो चाल ही भूल गये।

**शाहजहाँ** अरे, तब तो आपको जीतना ही पड़ेगा। यह पैदल।

**जगन्नाथ** तो आप अपनी चालों की कुशलता से मुझे जीतना चाहते हैं। (अपने आप से) मुझे तो केवल वही जीत सकती है जिसके प्रत्येक संकेत को मन में स्मरण कर कर के मदोन्मत्त हुआ जा रहा हूं। न जाने कब वह मक्खन के समान कोमल अंगों वाली...

**शाहजहाँ** पंडितराज, क्या सोच रहे हो? चाल का उत्तर दो।

**जगन्नाथ** चाल का उत्तर ही सोच रहा था। यह ऊँट।

**शाहजहाँ** अब आप हार जावेंगे।

**जगन्नाथ** जब हारूँगा, तब हारूँगा। सम्हलें, यह आक्रमण।

**शाहजहाँ** अरे, आपने तो विषम चाल चल दी। मुझे प्यास लगी है। कुछ पेय पीना चाहता हूँ। अरे, कोई है? कुछ पीने को लाओ।

**(सम्राज्ञी के कक्ष में**

**सम्राज्ञी** लवंगी, महाराज को प्यास लग रही है, मैंने दासी को कहीं भेजा है। जाओ, तुम ही पेय ले जाओ। अरे शरमा क्यों रही हो? जाओ, वहां तुम्हारे पंडितराज भी हैं। जल्दी जाओ।

लवंगी-जो सम्राज्ञी की आज्ञा।)

**जगन्नाथ** एक चाल ने ही महाराज को प्यास से व्याकुल कर दिया?

**शाहजहाँ** उत्तर दीजिये, यह आक्रमण-

**लवंगी** (प्रवेश करके) महाराज यह पेय है।

**जगन्नाथ** (अपने आप से) अब तो मैं हार गया। विषम चाल है। कहीं पर भी सुरक्षा नहीं है। कहीं आश्रय नहीं है।

**शाहजहाँ** लवंगी, तुम ही पेय लेकर क्यों उपस्थित हुई हो?

**लवंगी** महाराज, पेय लाने वाली दासी को महारानी ने कहीं काम से भेजा है। इसलिये मैं ही आप दोनों के लिये पेय देने को भेजी गई हूँ।

**शाहजहाँ** ठीक है पेय दो। पंडितराज, चाल का उत्तर दें। आप चुपचाप क्यों बैठे हुए हैं?

**जगन्नाथ** अब तो मैं पराजित हो गया हूँ। मैं विवश हूँ। आपने बड़ी ही विषम चाल चली है। ऐसा कौन होगा जो इस विषम चाल के आगे परास्त न हो जाए? मैं आत्म समर्पण कर रहा हूँ।

**शाहजहाँ** ठीक है। क्या आप को भी प्यास लगी है?

**जगन्नाथ** (अपने आप से) मैं तो इस सौंदर्य का पान कर रहा हूँ, पानी का नहीं। (प्रकट रूप से) मैं साथ कैसे छोड़ सकता हूँ। लवंगी, पीने को दीजिये।

**लवंगी** (अपने आप से) अरे पंडितराज को देखकर शरीर और मन में कुछ अन्य सा भाव उठ रहा है। मैं यहाँ न तो ठहर सकती हूँ और न ही यहाँ से कहीं और जा सकती हूँ।

**शाहजहाँ** लवंगी, पंडितराज को पेय दो–

**लवंगी** पेय प्रस्तुत है। (बर्तन में कंपन की ध्वनि)

**शाहजहाँ** लवंगी पंडितराज को पेय देते समय तुम्हारे हाथ क्यों कांप रहे हैं?

**लवंगी** (अपने आप से) लगता है महाराज ने मेरी चोरी पकड़ ली है। (प्रकट रूप से) महाराज, एक हाथ में पानी का बर्तन और दूसरे में प्याली को मजबूती से पकड़ नहीं पा रही हूँ। इसीलिये कंपन हो रहा है।

**शाहजहाँ** ठीक है, पंडितराज ! पेय कैसा है?

**जगन्नाथ** शीतल भी है, प्यास बुझाने वाला भी है। बहुत स्वादिष्ट है। (मुख से शब्द निकलता है)

**शाहजहाँ** पंडितराज, चतुरंग के खेल में आप पराजित हो गये हैं। अतः, इस समय दण्ड के पात्र हो गये हैं।

**जगन्नाथ** कैसे?

**लवंगी** (अपने आप से) न जाने महाराज पंडितराज को क्या दण्ड देंगे।

**शाहजहाँ** पंडितराज, दण्ड स्वरूप कविता सुनाइये।

**जगन्नाथ** (अपने आप से) यह तो बादशाह ने मेरे मन की बात कह दी है। (प्रकट रूप से) जैसी कि महाराज की आज्ञा है, यह कविता प्रस्तुत कर रहा हूँ, लेकिन पहले मैं और भी पेय पीना चाहता हूँ।

**शाहजहाँ** लवंगी, पंडितराज को और पेय दो।

**लवंगी** महाराज की जैसी आज्ञा।

**जगन्नाथ-**

**टीका केसर माथ पर, सुरभित वक्ष सुडोल**
**हरे चेतना जगत की, मदिर रूप अनमोल**

**लवंगी** (अपने आप से) कविता को सुनकर मेरे पैर और मन दोनों पीछे की ओर जा रहे है, आगे नहीं बढ़ रहे।

**शाहजहाँ** अच्छी बात कही है। पंडितराज हम आपके काव्य कौशल को सुनकर संतुष्ट हुए, आप जिसकी इच्छा करेंगे वह हम आपको देंगे बताइये आप क्या चाहते हैं?

**लवंगी** (प्रवेश करके) यह पेय है।

**जगन्नाथ** (अपने आप से) कैसे मांगू?

**शाहजहाँ** निःसंकोच बताइये?

**जगन्नाथ** (अपने आप से) गुरुजनों के अधीन रहने वाली लवंगी को प्राप्त करने का यही अवसर है। (प्रकट में) महाराज मैं जो भी मांगूंगा, आप देंगे?

**शाहजहाँ** निश्चित रूप से, मैं दिल्लीश्वर हूँ।

**जगन्नाथ-**

**गजदल अरु न अश्वदल अरु न धन की चाह**

**सुरभित वक्ष सुडोल वह रची बसी मन माह**
**रंभासम वह सुंदरी निकट प्रकाश प्रवाह**
**प्रिया लवंगी अप्रतिम रूप धूप नेह छाह**
**केसर सुरभित कामिनी पैंठी मन की थाह**
**उसके बिन जग शून्य है केवल उसकी चाह**
**मनभावन मृगलोचनी प्रेयसि से हो विवाह**
**छम छम करती संग चले मेरे घर की राह**

**लवंगी** (अपने आप से) अरे, महाराज के सामने पंडितराज ऐसे कैसे शृंगार को प्रकट कर रहे हैं। न जाने महाराज क्या कहेंगे। यदि स्वीकार करते हैं तो जीवन बचता है, किंतु यदि मना करते हैं तो मरण निश्चित है।

**शाहजहाँ** पंडितराज, आप पंडित हैं, लवंगी मुस्लिम के द्वारा पाली गयी है? तो आप उसकी कामना कैसे कर सकते हैं?

**जगन्नाथ** (अपने आप से) यदि यह मक्खन के समान कोमल अंगो वाली मुझे प्राप्त हो जाती हैतो स्वर्ग के राज को भी त्याग दूंगा। (प्रकट रूप से) महाराज! सौन्दर्य और प्रेम जाति विशेष का आदर नहीं करता। लवंगी यवन कन्या हो अथवा किसी अन्य जाति की, मेरे विचार में तो वह केवल लवंगी है, लवंगी को कोई उपाधि नहीं दी जा सकती। अब क्यों छिपा रहा हूँ। जब से मैंने इसे देखा है, तब से ही यह मेरी कविताओं की प्रेरणा रही है। अब यह मेरी पत्नी बन जाये, ऐसी इच्छा करता हूं।

**शाहजहाँ** पंडितराज, आपकी याचना आश्चर्य में डालने वाली है। लेकिन क्या यह एकनिष्ठ प्रेम नहीं है? लवंगी की इच्छा को भी तो जानना आवश्यक है। (लवंगी से) लवंगी, पंडितराज की याचना से तुम सहमत हो अथवा नहीं? क्या हमें यह याचना पूरी करना चाहिए?

**लवंगी** महाराज ने तो पहले ही वचन दे दिया था, तो फिर याचना पूरी हो ही गयी।

**शाहजहाँ** (हँस कर) आप दोनों ही बहुत चतुर हो। प्रेम की परीक्षा में उत्तीर्ण हो गए हो। पंडितराज, आपको लवंगी दे दी गई। यह हमारी पालिता पुत्री सुखी हो। आप दोनों के लिए शुभकामना करता हूँ। लवंगी, पंडितों में श्रेष्ठ कवि को प्राप्त करके धन्य हो गई हो।

**जगन्नाथ-**

**पूर्ण मनोरथ तो करें जहांपनाह या जगदीश**
**शेष नृपों से प्राप्त हो केवल तृण या आशीष**

**(नेपथ्य में पंडितों के द्वारा मंत्रोच्चारण व शहनाई वादन की ध्वनि)**

**पंडितों की आवाजें**

'अनर्थ हो गया, अनर्थ हो गया, तैलंग वंश से सम्बंध रखने वाले जगन्नाथ ने मुस्लिम कन्या से विवाह करके तैलंग वंश को कलंकित कर दिया है।' 'कहां ब्राह्मण वंश और कहाँ यवनी का स्पर्श?, 'क्या उसका कहीं और विवाह नहीं हो पाता? , 'निश्चित रूप से राज सम्मान को पचा न पाने के कारण विमूढ़ हो गया है, 'पंडितराज की उपाधि पाने से अभिमानी हुए जगन्नाथ का समाज के द्वारा तिरस्कार किया जाना चाहिए।'

**दूसरी ध्वनि** अरे, पंडितराज जगन्नाथ जैसे लोग तुम्हारी बातों को नहीं सुनते। वे तो सदा से ही तुम्हारी उपेक्षा करते हैं। यदि साहस है तो उनके सामने जाकर उनका विरोध करो।

**पहली ध्वनि** उसके पास ही जा रहे हैं। उसी के द्वार पर उसका बहिष्कार करेंगे।

(६-पंडितराज का घर)

**जगन्नाथ** लवंगी, वस्तुतः आज यह घर मुझे घर जैसा लग रहा है। क्यों कि तुम यहाच गृहिणी के रूप में आ गयी हो।

**मृगलोचनी गृहिणी से शोभित होता घर वरदान सम**
**अथवा गृह है मन सा रीता या निर्जन वन-उद्यान सम**
**मैं प्रतीक्षारत तुम्हारे आगमन को प्रिय अहो**
**हे मृगनयनी, कुमदनी सम मन में शीतलता भरो**

**लवंगी** महाराज के द्वारा ही हम दोनों की इच्छा पूरी की गई है। मुझे तो डर लग रहा है। जब मैंने सखी मुख से आपकी कविता सुनी थी और जब एक बार आपको देखा और आपसे बात की तब से लेकर आज तक मैं आपके सानिध्य का अवसर खोजती थी। अब तो ईश्वर ने हमारा मनोरथ पूरा कर दिया है।

**जगन्नाथ** मैं भी तुम्हें देखकर हर पल सोचता था कि-

**आ गया पति तेरा सुन पट खोल झाँके भामिनी**
**चंद्रिका मुख मृगनयन मन मोह लेगी कामिनी**

**लवंगी** अब तो आपका सोचा हुआ सब नित्य के व्यवहार में बदल जायेगा।

**जगन्नाथ** लवंगी, मैं वास्तव में धन्य हो गया जो तुम मेरी गृहिणी बनी हो-

**सुमन अनुरागी करुण शील-शीतल कामिनी**
**हरण करती चित्त मेरा मन प्रिया गृहस्वामिनी**
**पुण्य का वरदान मानो सुन्दर सुशीला भामिनी**
**पुत्र जनकर पत्नी होती सर्व सुख यश दायिनी**

**लवंगी** अभी से यह कल्पना?

(द्वार खटखटाने की आवाज आती है)

(नेपथ्य में

**असूयक पंडित की ध्वनि**- पंडितराज, द्वार खोलो। हम उच्च कुल में उत्पन्न पंडित आपके यवनी के साथ हुए विवाह को नहीं मानते। तुम्हारा ब्राह्मण समाज से बहिष्कार करते हैं।)

**जगन्नाथ** लवंगी, यह भारत का दुर्भाग्य है जो इस प्रकार की प्रवृत्तियाँ यहाँ पर वैर भाव का पालन करती हैं। ठीक है, द्वार खोलकर, इन माननीय पंडितों को उचित उत्तर देता हूँ। (द्वार खोलकर) पंडितजन, आइये, स्वागत है।

**असूयक पंडित** हम यवनी को स्पर्श करने वाले स्वेच्छाचारी के घर प्रवेश नहीं करेंगे। आपको ब्राह्मण समाज ने बहिष्कृत कर दिया है। इस निर्णय की सूचना आपको देने हम यहाँ आये हैं। पंडितराज, क्या आप अपनी जाति की पत्नी को पाने में असमर्थ थे, जो इस यवन कन्या को ग्रहण् कर लिया।

**जगन्नाथ** 'कन्या रत्न दुष्ट कुल में उत्पन्न होने पर भी ग्रहण करने योग्य है।' यह आप पंडित लोगों का ही तो उद्घोष है। 'उदार चरित्र वालों के लिए पूरी पृथ्वी एक परिवार है।' यह भी आपके ही विचार हैं। इस स्थिति में मैंने कौन सा अनर्थ कर दिया? लवंगी रूपवती, युवा, सुशील, पतिप्रेमपरायणा, मधुरभाषिणी है। पत्नी में और किन गुणों की कामना की जाती है? और फिर आपके विचार से तो वंश पति-कुल के अनुसार चलता है, पत्नियों के नहीं।

**असूयक पंडित** हमें सिद्धान्तवाद नहीं सुनना। हमने जो निर्णय लिया है, वह आपको बता दिया। (साथ आये पंडितों से) आइए, सब लोग चलें। समाज से बहिष्कृत होकर पंडितराज को पश्चाताप की अग्नि में जलने दो।

**सब** जलने दो।

**जगन्नाथ** पंडितजन, मेरे पांडित्य से खिन्न होकर आप सब इस अवसर को पाकर मेरा शोषण करने के लिये तैयार हैं। ठीक है, आप लोग मेरा बहिष्कार करें। मैं आपकी उपेक्षा करता हूँ। यदि शक्ति हो तो पांडित्यबल से मुझे पंडितराज की पदवी से बहिष्कृत करें।

**पंडित** ऐसे पतित हुए पंडित के साथ कौन शास्त्रार्थ करेगा? पंडितराज को धिक्कार है, हम जाते हैं। (पंडित निकल जाते हैं।)

**लवंगी** स्वामी, मेरे कारण आपका इस तरह तिरस्कार हुआ है। मुझ मंदभागिनी के कारण आप कितने कलंकित हुए हैं?

**जगन्नाथ** अरे मूर्ख, तुम भी ऐसा कह रही हो? क्यों इस तरह चिंतित हो? हर्षपूर्वक जीवन यापन करो।

**अर्ध रात्रि में यदि मुसका दे कृषकाया कामिनी**
**लाज से चंदा हो धूमिल मुख छिपा ले चाँदनी।**
**क्लेश का तम हरण कर ले आलोक तेरे भाल का**
**निशा को प्रातः सा करदे रूप माया जाल सा।।**

**लवंगी** (दीर्घ श्वास लेकर) यह मेरा सौभाग्य है कि मैं पंडितराज की कविताओं का विषय बनी हूँ।

**जगन्नाथ** लवंगी, विश्रामगृह में चलो। वहीं पर तुम्हारा आश्रय लेकर रची गई अन्य कविताएँ भी सुनाऊंगा।

**लवंगी** चलिये।

**जगन्नाथ-**

**प्रियतमा प्रतिमान हो तुम रूप सौन्दर्य का विरल**
**तिमिर, पूनम चांद संग में चंद्रिका है अरु कमल**
**केश काले, चंद्र सा मुख, राजीव नयना, ओष्ठ कलिका**
**दंतमाला दाड़िम-मोती अरु मुख की शोभा चंद्रिका**
**किंतु यह भी मुख सकल सौन्दर्य का देता न परिचय**
**मात्र यह एकल कला है मुख सकल शत कला संचय**

(७-पंडितराज का अध्ययन कक्ष)

**लवंगी** अरे, ध्यान में डूबे हुए तपस्वी, यह पेय लीजिए।

**जगन्नाथ** अरे लवंगी, तुम? पेय दो। (पीकर) उत्तम है। तुम ही तो सौंदर्यपान, और पेय पान दोनों का कारण हो।

**लवंगी** आप चिरकाल तक लेखनी से जुड़े हुए रहे। मुझको तो ऐसा लगता है कि लेखनी ही मेरी सौतन हो गई है। क्या लिख रहे हो? और क्या लिख चुके हो?

**जगन्नाथ** लवंगी तुमने सुंदर प्रश्न किया है। ये मैंने 'गंगा लहरी' आदि पांच लहरियों की रचना की है। यह 'जगदाभरण' है। लवंगी तुम्हे देखने से पहले ही ये ग्रंथ लिखे गये थे। शाहजहाँ के राजभवन में रहकर मैंने 'आसफ विलास' की रचना की है। कुछ दिनों से तुम्हे लक्ष्य करके 'भामिनी विलास' का 'श्रृंगार विलास' लिख रहा हूँ। कुछ कुछ पदों से तो तुम परिचित हो ही।

**लवंगी** सत्य में ही परिचित हूँ। केवल मैं ही नहीं मेरी सखी तथा सम्राज्ञी भी कुछ पदों से परिचित थीं।

**जगन्नाथ** सत्य कह रही हो?

**लवंगी** एक पद तो उन दोनों को अच्छी तरह याद है जो एक बार आपने मुझे सुनाया था, मैंने अपनी सखी को सुनाया था, और उसने सम्राज्ञी को सुनाया था। मुझे तो यह पता है कि सम्राज्ञी ने वह पद्य मुझसे एक बार नहीं कई बार सुना था।

**जगन्नाथ** वह कौन सा पद है?

**लवंगी**

**नाल, पात अरु सरोज भी लगते काठ कठोर**
**कोमलता अनुपम तेरी जिसका ओर न छोर**

**(पंडितराज अत्यंत इच्छा से सुनते हैं)**

**जगन्नाथ** तुम्हारे विषय में तो अब भी बहुत से पद रचे जाते हैं।

**लवंगी** क्या क्या लिखा है?

जगन्नाथ सुनने की इच्छुक हो?
लवंगी निश्चित रूप से
जगन्नाथ संध्याकाल में सुनाऊंगा।
लवंगी इसी समय सुनना चाहती हूँ।
जगन्नाथ सब तुम्हारे ही लिए लिखा गया है। बाद में सुनाऊँगा।
लवंगी नहीं, इसी समय सुनाइये।
जगन्नाथ ठीक है, यदि इतना ही आग्रह कर रही हो, तो सुनो–

**नयन अध खिले कमल सम, तन भारी अलसाय**
**दीर्घ श्वास कंधे झुके, रति सुख मन को भाय**

लवंगी इस कीर्तन से बस कीजिये। यह कैसा ग्रंथ लिखा है?
जगन्नाथ लवंगी, यह 'रस गंगाधर' है। आजकल इसी की रचना में लगा हुआ हूँ।
लवंगी इसमें क्या लिख रहे हो?
जगन्नाथ लवंगी, यह मेरा काव्य शास्त्र पर लिखा जा रहा ग्रंथ है। जो लोग साहित्य को केवल लड़कियों का खेल समझते है, उनके लिये यह उत्तर है। इसमें न्यायशास्त्र की शैली में काव्य के सिद्धांतो की विवेचना की गयी है।
लवंगी अति सुंदर। इस समय मैं दूसरे कमरे में जा रही हूँ। आप इच्छानुसार काव्य शास्त्र का अभ्यास करें। आपके मार्ग में रुकावट बनने की मेरी कोई इच्छा नहीं है, यदि कोई आज्ञा हो तो पुकार लेना।
जगन्नाथ जाओ, विश्राम करो।
लवंगी घर के काम भी पूरे करने हैं। भोजन आदि की भी व्यवस्था करनी है। गृहस्थ का कार्य केवल विश्राम करना ही नहीं है, अपितु घर की व्यवस्था सुचारु रूप से करना भी उसी का काम है।
जगन्नाथ ठीक है अपना काम करो।

(लवंगी चली जाती है। पाठनकक्ष से जगन्नाथ की ध्वनि सुनाई देती है। साथ ही घर के कार्यो में लगी हुई लवंगी की ध्वनि रसोई से सुनाई देती है।)

**जगन्नाथ-**

**सुमन से दर्शन करे जो मनप्रकृति का**
**रचयिता वह ही बनेगा काव्य कृति का**
**नित नये उल्लेख पायेगा मनन से**
**भाव नूतन पायेगा ना अन्य कवि से**
**मृग में क्षमता कस्तूरी के जनन की है**
**अरु पुष्प मैं जैसे सुरभि मकरंद की है**
**कवि को भी वरदान होता है सृजन का**
**भाव मैं प्रस्तुत न करता अन्य जन का**

**लवंगी** अरे यह मेरा सौभाग्य ही है कि मेरा पति महान विद्वान् है और काव्य का ज्ञाता है, और जैसा सरस उनका काव्य है, वैसा ही सुरीला कंठ भी है।

**जगन्नाथ-**

**कौन सा कवि है जो मेरी समता कर दे**
**कौतूहल में काव्य मीमांसा जो कर दें**
**ग्रंथ रस गंगाधर मैंने ही रचा है**
**काव्य हो उत्कृष्ट यह चिंतन किया है**
**ज्ञान-विद्या का सकल सिंधु असीमित**
**भाव चिन्तन मनन से कर जग को ज्ञापित**
**काव्य के क्या भेद है क्या सूक्ष्मता है**
**आज सारा जगत मुझको पूजता है**

**लवंगी** भोजन तैयार है, किंतु क्या पति की काव्य शास्त्र निर्माण में विघ्न उत्पन्न करना चाहिये?

जगन्नाथ- ग्रंथ रस गंगाधर समझो दिव्य पुस्तक
मार्ग दर्शन जो करेगी युग युगों तक।
काव्य के प्रतिमान समझायेगी कवि को
सकल कवि समुदाय पूजेगा इसी को॥

लवंगी अब तो मैं भोजन देने जा रही हूँ। क्यों कि शरीर स्वस्थ होगा तभी तो अपने कर्तव्य का पालन कर पावेंगे।

(८-पंडितराज का विश्राम कक्ष )

कपटी पंडित (द्वार पर) पंडितराज, पंडितराज।

जगन्नाथ लवंगी, देखो तो द्वार पर कौन है?

लवंगी (जाकर फिर लौट कर आती है।) कोई पंडित आपके दर्शन की इच्छा लेकर आया है।

जगन्नाथ उसे आदर सहित ले आओ।

लवंगी (पंडित को लाकर) ये महानुभाव आये हैं।

जगन्नाथ आपका स्वागत है। आदेश करें किस प्रयोजन से आना हुआ है?

पंडित पंडितराज, आज शाम को हमने यमुना के किनारे एक विचार गोष्ठी रखी है, जिसमें काव्य लक्षणों के विषय में विचार रखे जाएंगे। क्या आप उस गोष्ठी में उपस्थित हो सकेंगे?

जगन्नाथ यह तो मेरे लिए प्रसन्नता का विषय है। अभी कुछ देर पूर्व ही मैंने इसी विषय पर कुछ विचार किया है। सुंदर अर्थों को निष्पादित करने वाले शब्द ही काव्य हैं। मैंने काव्य का यह लक्षण दिया है। विद्वानों के सामने इसी लक्षण को रखूँगा

**असूयक पंडित** (द्वार खटखटाते हैं।) लक्ष्मीधर, लक्ष्मीधर, अरे क्या पंडितराज के अंतःपुर में हो? बाहर आओ। क्या तुम्हारा पवित्र अपवित्र का विवेक बिल्कुल ही समाप्त हो गया है?

**जगन्नाथ** पंडितश्रेष्ठ यह क्या है? यह तो वही कुटिलाचार्य है जो द्वार पर आपको पुकार रहा है। क्या आप उसके मित्र हैं?

**कपटीपंडित** वही तो हमें संचालित करता है। उसकी आज्ञा का पालन करने ही हमारा काम चलता है।

**असूयकपंडित** (द्वार पर) अरे, लक्ष्मीधर, कहाँ रह गए? आ क्यों नहीं रहे हो?

**कपटी पंडित** कार्य सम्पन्न हुआ। आप उचित समय पर गोष्ठी में आयें। (बाहर आकर) कुटिलाचार्य मैंने आपका संदेश पंडितराज तक पहुँचा दिया है। वह उचित समय पर उचित स्थान पर विचार गोष्ठी में आएगा।

**असूयक पंडित** तुमने पंडितराज को दूर से ही सूचित क्यों नहीं किया? क्या तुम वहाँ जलपान भी लेकर आए हो?

**कपटी पंडित** जल आदि लेने का आपने अवकाश की कहाँ दिया। तुरंत ही तो आकर मुझे बुलाने लगे।

**असूयक पंडित** छोड़ो, अब कुछ मत कहो। इस समय मेरे योग का जादू देखो। देखता हूँ, पंडितराज किन किन विद्वानों के साथ काव्य लक्षणों की परीक्षा देता है? ( कुटिलता से हँसता है।)

### ( ९-यमुना के किनारे )

**जगन्नाथ** (अपने आप से) यहाँ तो कोई नहीं है? उन पंडितों ने तो यही स्थान विचार गोष्ठी के लिए निश्चित किया था। (एक पुरुष को देखकर) यह एक व्यक्ति दिखायी दे रहा है। इसी से पूछता हूँ। (प्रकट रूप से) अरे भाई, जरा सुनिए, क्या आज यहाँ कोई विचार गोष्ठी रखी गई है?

**पुरुष** मैं तो नहीं जानता।

**जगन्नाथ** (इधर उधर घूमकर) क्या करूँ? मृगपति अपने नाखूनों के पांडित्य का किस पर प्रदर्शन करे ?

**असूयक पंडित** (आते हुए) पंडितराज, यहाँ यमुना किनारे क्या खोज रहे हो? क्या काव्य लक्षणों के विचार विमर्श के लिए विचार गोष्ठी में आये हो? इस समय मेरी कृपा से तुम्हे यह कष्ट नहीं सहना पड़ेगा। जाओ, घर जाकर लवंगी के साथ काव्य लक्षणों पर विचार विमर्श करो। कोई भी विद्वान् तुम्हारी छाया भी नहीं छूना चाहेगा। (उपहास करते हुए) बेचारा काव्य लक्षणों के विषय में विचार विमर्श करने के लिए यमुना किनारे आया था। (चला जाता है।)

**जगन्नाथ** हूँ, यह तुमने बिना कारण के ही शत्रुता का कार्य किया है।

**खल के कपट स्वभाव को कहने से मन क्लांत**
**विद्वत जन सम्मुख कहूँ कैसे अधम वृत्तांत**

**(१०-पंडितराज का विश्राम गृह, रोगिणी लवंगी और पंडितराज)**

**जगन्नाथ** लवंगी, तबियत कैसी है?

**लवंगी** बहुत तेज बुखार है।

**जगन्नाथ** दवा ली थी?

**लवंगी** जी, ली थी। 'चित्र मीमांसा खण्डन' सम्पूर्ण हो गया क्या?

**जगन्नाथ** सम्पूर्ण हो गया।

**लवंगी** मुझे बहुत दुख है कि मैं आपकी शास्त्र साधना में सहयोग नहीं कर पा रही हूँ। क्या करूँ? तबियत खराब हो गयी। आपकी भोजन आदि की व्यवस्था तो ठीक चल रही है?

**जगन्नाथ** लवंगी, यदि तुम ठीक हो जाती हो, तो सब ठीक है।

**लवंगी** कल पंडितलोग द्वार पर आकर क्या कह रहे थे?

**जगन्नाथ** कुछ नहीं, ऐसे ही बेकार की बातें कर रहे थे।

**लवंगी** छिपाने से क्या लाभ? मैंने सब सुन लिया था। मेरे कारण आप इस प्रकार तिरस्कार सह रहे हैं- यह जानकर मेरा हृदय बहुत अधिक दुखी है। मैं तो ईश्वर से प्रार्थना करती हूँ कि वह शीघ्र ही मुझे इस संसार से उठा ले। मेरे ऊपर चले जाने पर तो आप को समाज में प्रतिष्ठा प्राप्त होगी।

**जगन्नाथ** अनजान बगुलों के द्वारा कमलिनी की अवहेलना की गई थी, अपने मन को दुखी क्यों करती हो? इन कूप मंडूक लोगों के विचारों से यदि तुम दुखी हो रही हो तो यह खेद का विषय है। मैं पंडितराज तुम्हारा जीवन साथी हूँ। स्वस्थ हो जाओ। दवा ग्रहण करो।

**सखी** सखी, यह दवा लेना। (दवा देती है।)

**लवंगी** दवा तो ले रही हूँ, किंतु आप मुझे वचन दीजिए।

**जगन्नाथ** कैसा वचन?

**लवंगी** मेरी मृत्यु हो जाने के बाद आप अपनी जाति की किसी कन्या से विवाह कर लेंगे।

**जगन्नाथ** अरे पागल, क्या कह रही हो? ऐसा नहीं हो सकता।

**लवंगी** कुछ और भी चाहती हूँ।

**जगन्नाथ** वह क्या?

**लवंगी** मेरी मृत्यु के पश्चात मेरी स्मृति में आप दुखी नहीं होंगे।

**जगन्नाथ-** अरे यह क्या बेसिर पैर की बात कर रही हो? कुछ और सोचो।

**लवंगी** आपको सम्राट् शाहजहाँ के पास जाने की अनुमति मिली अथवा नहीं?

**जगन्नाथ** लवंगी, क्या कहूँ जब से औरंगजेब ने सम्राट् को बन्दी बनाया है, तब से उनके साथ मेरी बातचीत नहीं हुई है। मुझे आश्रय देने वाला बन्दी बना लिया गया है। और जो तुम मेरा सहारा हो वह बीमार है। यह कैसी विडम्बना है?

**लवंगी** सुना जा रहा है कि सम्राट् भी बीमार हैं?

जगन्नाथ मेरे सभी परिचित या तो बीमार है अथवा दुखी हैं। एक मैं ही अभागा हूँ जो शरीर से रोगी नहीं हूँ। किन्तु लवंगी, मन से मैं भी रोगी हूँ। संभवतः मैं ही अकेला तुम्हें इस अवस्था में देखकर रो रहा हूँ। अब समय बदल गया है।

लवंगी आँख बन्द करके सबकुछ सहना होगा।

प्रशंसक पंडित (प्रवेश करते हुए) वज्रपात हो गया, पंडितराज वज्रपात हो गया। सम्राट् शाहजहाँ की मृत्यु हो गयी। जैसी उदारता उन्होंने दिखायी, वैसी आज संभव नहीं है। बहुत सारे लोग अन्तिम दर्शन के लिए जा रहे हैं।

जगन्नाथ अरे, बहुत कष्ट है। मेरे आश्रयदाता, मेरे मित्र, मेरे हितैषी शाहजहाँ की मृत्यु हो गयी? मृत्यु! तू किसी को भी नहीं छोड़ती। लवंगी, तुम विश्राम करो। मै दिवंगत सम्राट् के अंतिम दर्शन करके आता हूँ।

लवंगी मैं भी चलती हूँ।

जगन्नाथ अरे, तुम दुर्बल हो, रोगी हो, तुम यहीं ठहरो।

लवंगी ऐसा नहीं हो सकता। सम्राट् मुझ पर बहुत स्नेह रखते थे। मैं भी उनके अंतिम दर्शन करना चाहती हूँ।

जगन्नाथ जैसी तुम्हारी इच्छा। चलो चलें।

सखी मैं भी साथ चलती हूँ। आप रोगी है, मैं आपके साथ ही चलूंगी।

लवंगी चलो।

**(सब चलने का अभिनय करते हुए)**

**(११-मार्ग में)**

जगन्नाथ बहुत भीड़ है। औरंगजेब ने बहुत उदारता दिखाई कि शाहजहाँ के अंतिम दर्शन करने वालों को बंदी नहीं बनाया।

लवंगी धीरे बोलिये। कोई गुप्तचर सुन लेगा। व्यर्थ में ही कष्ट होगा। अरे सामने से यह तो वही पंडित अपने समूह के साथ आ रहा है, पता नहीं अब क्या करेगा?

**(पंडितों के समूह के साथ असूयक पंडित आ मिलता है।)**

**असूयकपंडित** पंडितराज बताएँ, आपका स्वास्थ कैसा है? आप कहाँ जा रहे हैं? आज तो लवंगी भी आपके साथ है। हम दोनों साथ ही रहेंगे, साथ ही खाएँगे, पिएंगे। पंडितों में श्रेष्ठ। इसके साथ आप बहुत ही अच्छे लग रहे हैं। आप धन्य हैं।

**जगन्नाथ** अरे तुच्छ प्राणी, क्यों महान् के सामने व्यर्थ उछल कूद मचा रहे हो? मानवता को ध्यान में रखकर कुछ बोलो। अरे खरगोश, सिंह के सामने क्यों उछल रहे हो?

**पंडित** सिंह के सामने मानवता? सिंह तो नरभक्षी होता है। इसीलिए मनुष्य द्वारा कुशलता से उसका शिकार किया जाता है। पंडितराज , अब तो आपको आश्रय देने वाले, पंडितराज की उपाधि देने वाले शाहजहाँ की भी मृत्यु हो गयी। अब आप कहाँ जावेंगे?

**जगन्नाथ** (व्यंग से) आपके चरणों की शरण में आ जाऊँगा। दूसरों से ईर्ष्या करने की शिक्षा ग्रहण करूँगा। पंडित और विद्वानों का सब जगह सम्मान होता है। यह सही है कि यह मेरा दुर्भाग्य है कि शाहजहाँ की मृत्यु हो गयी किंतु मैं आश्रयहीन नहीं हो गया हूँ। कामरूप के राजा प्राणनारायण बहुतबार अपनी सभा में उपस्थित होने के लिए मुझसे प्रार्थना कर चुके हैं।

**पंडित** (व्यंग से) पंडितों में श्रेष्ठ! उस क्षत्रिय की सभा में आप राजकवि के रूप में स्थान प्राप्त करेंगे, इस लवंगी के साथ। वहाँ तो लवंगी एक रोग है रोग। पंडितराज अब तो माला ग्रहण करो और गंगा के किनारे गंगा लहरी का पाठ करो।

**लवंगी** (मूर्छित हो जाती है) नाथ, मेरे साथ आप सब जगह अपमानित हो रहे हैं। यह मेरा कैसा दुर्भाग्य है?

**पंडित** अरे लवंगी तो नाटक करने में भी कुशल है।

**जगन्नाथ** अरे मनुष्य के रूप में राक्षस। दूर हो जाओ नहीं तो मुझसे बुरा कोई भी नहीं होगा।

**पंडित** तुमसे बुरा है ही कौन है जो मुगल कन्या के पाश में बंधा हुआ है।

**जगन्नाथ** अब बस करो। अभी मैं तुम्हारा इलाज डंडे से करता हूँ। (डंडा उठा लेता है) अब कहाँ भाग रहे हो?

(पंडितराज! पहले तो लवंगी का उपचार करो', यह कहते हुए पंडित भाग जाता है।)

**लवंगी** (नेत्र खोलकर) नाथ।

**जगन्नाथ** लवंगी, इस तरह की बातों पर ध्यान मत दो। ये दुष्ट अकारण ही बैरी हो गये हैं।

**लवंगी** नाथ, मुझे बहुत ही कष्ट है। पंडितों के व्यंग्य वचनों को सुनने में मैं असमर्थ सी हो गई हूँ।

**(नेपथ्य में- बाग में कहीं मदमस्त हाथी ने कहीं पर तोड़ फोड़ मचा दी है और कहीं पर पाला पड़ गया।)**

**लवंगी** नाथ, मेरे लिए आपने बहुत कष्ट सहे हैं।

**(नेपथ्य में- ग्रीष्मकाल की सूर्य की तीक्ष्ण किरणों से जो कुछ बचे हुए वन के पेड़ पौधे थे वे भी भस्म हो गए है,**

**लवंगी** नाथ, सम्राट् भी चले गये हैं। नाथ, मुझे क्षमा कर दीजियेगा, सुखी रहना। (नेपथ्य में- अरे वहुत कष्ट हैं फिर भी कोनों में ठहरी हुई सुगन्ध चारों ओर फैला है यह सुन्दर लवंगलतिका भी दावाग्नि से जल गई है।) (लवंगी एक हिचकी लेती है और मर जाती है।)

**जगन्नाथ** लवंगी, लवंगी उत्तर दो... (रोते हुए) लवंगी, मुझे बेसहारा छोड़ कर कहाँ चली गई हो? बोल क्यों नहीं रही हो? (रोता है) अरे तुच्छ विचारो, तुमने मेरी लवंगी को निगल लिया।

हे विधाता, एक ओर तो मेरे जीवन रूपी कानन की शांति शाहजहाँ की मृत्यु से भंग हो गई है, दूसरी ओर तुच्छ विचारों वाले संसार के द्वारा मेरे जीवन का समस्त सुख छीन लिया गया है। जिस कारण से यह लवंगी मृत्यु के दावानल में जल गई है। (रोता है) (नेपथ्य में गायक एक करुण गीत का गायन करता है।)

**मोक्ष पानेको त्वरित गति से चले गये तुम मन भावन**
**कहाँ पाऊंगा भोर कमल से ज्यादा मादक मधु चितवन**

**बंधु काल का ग्रास हो गये विमुख हुए प्रभु भी मुझसे**
**व्यथा कथा को कौन सुनेगा कहके शांति वचन मुझसे**

**सोचा, तुम फिसल न जाओ हाथ थाम के किया विवाह**
**तुमने मुझको बिना बताये तोड़ हृदय ली स्वर्ग की राह**

**भूल गया जग, बिसरा अध्ययन, हुआ अनमना मेरा मन**
**हृदय भुला न पाया पल भर, मृगशावक सम तेरे नयन**

**( १२-वाराणसी का गंगा तट )**

**जगन्नाथ** (अंपने आप से) भगवान भूतनाथ की नगरी वाराणसी के दर्शन बहुत दिन बाद हुए हैं। कभी मेरे द्वारा यहीं पर शास्त्रों का आकलन किया गया था, यहीं पर सारे नित्य के क्रिया कलापों का सेवन किया। (दुःख में साँसें भरते हुए)लेकिन आज मुझे यहाँ पर भी शांति नहीं प्राप्त हो रही मेरे हृदय में रहने वाली लवंगी, क्या तुम अपने प्रियतम की दशा को देख रही हो?

**बटुक** (प्रवेश करते हुए) स्वामी, मैं प्रणाम करता हूँ। क्या मैं पंडितराज जगन्नाथ महोदय के दर्शन कर रहा हूँ?

**जगन्नाथ** पंडितराज तो जब था तब था। इस समय तो अनाथ जगन्नाथ हूँ, आप कौन हैं?

**बटुक** मैं शिक्षा प्राप्त करना चाहता हूँ। मैंने आपके लिखे हुए रस गंगाधर, मनोरमाकुचमर्दन, शब्दकौस्तुभ, चित्रमीमांसा खण्डन, आदि ग्रन्थों का श्रवण किया है। उन सबके विषय में विशेष ज्ञान प्राप्त करना चाहता हूँ। मैंने सुना था कि आप गंगा तट पर रह रहे हैं।

**जगन्नाथ** सौम्य, ज्ञान प्राप्त कर लोगे। किंतु, क्या तुम जानते हो कि मैं पंडितों के द्वारा बहिष्कृत हूँ? विद्या ग्रहण करने से पहले यह समझ लो कि इस प्रकार की दशा में क्या तुम मेरे पास ठहरना पसंद करोगे?

**बटुक** मैं तो ज्ञान पाना चाहता हूँ। ज्ञान के सामने तो जाति, व्यक्ति, वर्ण, उत्तर, दक्षिण आदि बातों का कोई महत्व नहीं होता। विवाह आदि बातें तो व्यक्तिगत होती हैं। यदि कोई युगल समाज के बीच में बाधा नहीं बनता तो उसका बहिष्कार व्यर्थ है। मैं तो आपके जीवन से बहुत प्रभावित हूँ।

**जगन्नाथ** सौम्य, तुम जागरूक हो। तुम्हारे जैसा शिष्य पाकर मैं बहुत प्रसन्न हूँ, और कामना करता हूँ कि तुम्हारे जैसे युवक इस पृथ्वी पर इस भावना का वास्तविक रूप में प्रसार करें कि उदार चरित्र वाले लोगों के लिए पूरी पष्टथ्वी एक परिवार के समान होती है। मैं भी जब तक जिऊंगा, तुच्छ विचारों से लड़ता रहूँगा।

**शिष्य** भगवन, ऐसा ही होगा। इस समय आपके मुख से आपकी लिखी हुई गंगा लहरी के कुछ अंश सुनना चाहता हूँ।

**जगन्नाथ** अवश्य ही सुनोगे, लवंगी भी गंगा लहरी को बड़ी उत्सुकता से सुनती थी। हा! लवंगी, तुच्छ विचारों ने तुम्हें नष्ट कर दिया। किंतु मैं भी उस आदर्श का पोषण करूंगा, जिसमें जाति, वर्ण आदि संकुचित भावनाएँ ठहर नहीं पाएँगी।

**शिष्य** भगवन, आप गंगा लहरी के पदों को सुना रहे थे।

**जगन्नाथ** ओह, चतुर हो, सुनो-

**मोक्ष से भी श्रेष्ठ स्थिति में मनुज जो तुम तक आता**
**तृण की भांति त्याग सिंहासन तुम्हारे तट पर आता**
**बांस नलिका ग्रास से हरियाले तट सुन्दर सजे हैं**
**छक के पीते गंगाजल जो अमृत सा मीठा लगे है**

**(भाव विह्वल हो जाते हैं।)**

**शिष्य** (अपने आप से) अरे, यह तो गंगा लहरी में ही डूब गए हैं, (प्रकट रूप से) भगवन यह लहरी तो अन्यंत आनन्द देने वाली है। मैं धन्य हूँ जो आपके मुख से इसका पाठ सुन रहा हूँ। ऐसा कौन सा मनुष्य होगा जो आपकी कविता की मधुरता में डूबकर आनन्द मगन नहीं होगा?

**रस अधर हो, या शहद हो या अंगूर हो या हो अमृत**
**मेरी कविता सम न कोई कर सकेगा जग को प्रमुदित**
**यदि कोई कविता के रस से हो सकेगा न आनन्दित**
**समझो है वह मूढ़-जड़ या है नहीं वो प्राणी जीवित**

**( संगीत में से सूत्रधार का स्वर उभरता है )**

ऐसे थे पंडितराज जगन्नाथ, जिनका अलौकिक व्यक्तित्व, पांडित्य, कवित्व, विलास, ज्ञान, निर्भीकता, और उदारता से सुशोभित होकर, विश्व के सभी मनुष्यों को आनन्दित करेगा। संगीत के साथ गायन होता है-

जो निजी परिवार जैसा मानता है जगत सारा
आदि से आदर्श जिसका रहा केवल भाई चारा
शांति के उपदेश से जिसने सकल जग को संवारा
जगमगाता विश्व भर में वह रतन भारत हमारा

सत्ता-धन, बल, प्रेम पर कर दिया न्योछावर सारा
अश्व-गज सेना, प्रलोभन राजसी, हंस के नकारा
जगन्नाथ पंडितराज ने लवंगी पर क्या ना वारा
जगमगाता विश्व भर में तभी तो भारत हमारा

बुलबुले सा मिटता देखा राज-वैभव ठाठ सारा
कवि व ज्ञानी सूर्य जैसे बनते जिसकी स्वर्णिम आभा
गुण व यश को देता है जो राजसी सम्मान सारा
जगमगाता विश्व में वह बनके गुरु भारत हमारा

न हो कोई दीन दुखिया ना कोई शोषित बेचारा
क्लेश व्याधि कष्ट से हो मुक्त अपना भारत प्यारा
दीन हीनों को स्वतः ही प्राप्त हो अधिकार सारा
हर्ष अरु उल्लास से होवे मगन भारत हमारा

अनुवादिका
रंजना 'रश्मि'

●

## English Translation to Ramakant Shukla's Sanskrit Play

# Panditrajiyam

### PanditrajJagannath ———— a brief introduction

India is known for the birth place of innumerable great men. It is proud of many legendry figures. PanditrajJagannath is one of those legendry figures who acted as iconoclast of caste, religion, creed and contemporary social norms for promoting the message of humanity by showing courage of challenging mean thinking. PanditrajJagannath has been such a renowned poet that many kings honored him. His timeless compositions fill heart with deep joy even today. Shahjahan was fortunate enough to include him in his court. Lovangee, a beautiful girl brought up in the family of the Mogul Emperor Shahjahan attracted him and with the permission of the Emperor, PanditrajJagannath married her. Pundit- folk from South Indian opposed it so vehemently that PanditrajJagannath was declared an outcast. It was heartbreaking and PunditJagannath committed suicide in the lap of Ganga at Varanasi. It is believed he recited his popular composition- *The Ganga Lahri* before taking a jump into the deep water. The reverend scholar Padma Shri Dr. RamakantShukla contributed a Sanskrit play entitled: '***Panditrajiyam***' on the theme. I have translated the play in English.

Rakesh 'Ravi'

# Panditrajiyam

## Characters

| | |
|---|---|
| **Shahjahan** | The Mogul Emperor of Delhi, Patron to Jagannath |
| **Empress** | Royal Queen of Shahjahan |
| **Jagannath** | Punditraj, Hero in the play, Pundit in Shahjahan's Court |
| **Lovangee-** | A girl brought up in Shahjahan's family, Jagannath's beloved and wife |
| Assistants- | Minister, Lords, Sergeants and other servants |
| Pundits- | Admirers ,Opponants and Neutral Pundits |
| Others- | Lovangee's friend and Jagannath's pupil |

**Time –Period**

**The Mogul Emperor Shahjahan's Reign**

**Dramatic-Form**

**Radio-play: Dwani-Rupak**

# PUNDITRAJ

**Stage Manager** India is known for the birth place of innumerable great men. It is proud of

many legendry figures. PanditrajJagannath is one of those legendry figures who acted as iconoclast of caste, religion, creed and contemporary social norms for promoting the message of humanity by showing courage of challenging mean thinking. PanditrajJagannath has been such a renowned poet that many kings honored him. His timeless compositions fill heart with deep joy even today. Shahjahanhas been fortunate enough to glorify his court by includingPanditrajJagannath with grace.

**( The sound of stopping of a chariot is heard. It is followed** by approaching foot-steps. )

¼1½

**Sergeant-** Who are you, Sir? What is the purpose of your visit?

**Stranger** Sergeant, I am Honorable Perambhatt's son Jagannath. My father was in Reverend Jahangeer's court and with him I resided here. Having studieda number of classical books;after his death, having served MaharajJagatsinghji of Udaipur, today I have come to seek shelter in the court of Delhi for serving the goddess of Poetry. Please enquire and report me if he is willing to meet me today? The Emperor has invited me sending a letter. It is the letter.

**Sergeant-** If I have got pleasure of attending PunditJagannath? Certainly, the royal palace is blessed with the arrival of the learned like

you. Please, wait a while, and let me report your arrival to the Emperor.

*[Exit Sergeantwith light steps]*

**[*To Shahjahan*] My Lord, Honorable Perambhatt's son JagannathPandit has come from Udaipur.**

**Shahjahan** What! JagannathPundit has come! Really, it is fortunate for the Mogul Empire that a great scholar like JagannathPundit has come to this court. Yes, we had invited him to this court.

**Sergeant-** Yes Sir, he had showed your letter to me.

**Shahjahan-** Sergeant, during the father's reign, I have enjoyed myself with his sweet poetry. Be quick and respectfully bring him inside. It is not graceful to us that the great poet waits standing at the door. Proceed quickly.

[*Exit Sergeant* .

**Sergeant** Yes, My Lord!

**[*To JagannathPandit*]**

**Honorable Sir, The Emperor is waiting eagerly for you.** Please, come.

**Jagannath** Please, guide the way.

**Sergeant-** Sir, from this side. The Emperor is your great admirer. You don't need admiration, but by admiring a scholar, the admirer improves his image. Please, from this side, there, The Emperor walks, waiting for you.

**Jagannath-** Long Live the Emperor!

**Shahjahan-** [*HoldingJagannathPundit's hand*] O JagannathPundit! How long since I saw you last! Are you well? I hope you travelled smooth without any trouble.

**Jagannath** My Lord! No trouble, instead, I am giving trouble to you.

**Shahjahan-** No, JagannathPundit; it's not so. Certainly, I feel blessed having met you. After the father's heavenly abode, since you left the Mogul court, we couldn't get a scholar of your stature. I feel highly obliged to you for accepting my request of joining us.

**Jagannath** After your father's heavenly departure, Agra had lost order to chaos. You know, absolute peace is required for composing poetry. It compelled me to join Udaipur court of Raja Jagatsingji. There, I have composed several collections of verses. A few days ago, I decided to come here, just after receiving your letter of invitation. Lo! I have come today to trouble you, Sir.

**Shahjahan** Oh! It's not so. You have caused trouble to Raja Jagatsingji that might have been suffering from sleeplessness in musing over the past union with you. Now, he shall avail an opportunity of sound sleep remembering your nice composition entitled 'Jagdabharan'. PanditJagannathji let us enjoy our self in hearing something of that court at Udaipur.

**Jagannath** Have you any interest in knowing about that alien court?

**Shahjahan** PanditJagannathji, I know that your poetry is free from conservatism of alienation. In a perfect poem the element of universality ought to be dominant,remaining unaffected of the fact under

whose patronage it was composed. Won't you oblige us with a few lines of your composition! Your large-heartedness is commendable.

**Jagannath** Please enjoy...

***How rare to find a scholar brimming with pleasure;***
***When honors are being given to his fellow scholar;***
***How rare to find a royal heart so greatly liberal,***
***Enjoying tales of others' beauty with pleasure equal:***
***My verse is charming like lips of a dame bright;***
***Whose sweet sonorous voice would my poem recite?***

**Shahjahan** What a great truth!

**Jagannath** Please take delight in a few more lines of the same altitude........

***The origin of the both is the beauty of the earth***
***The envious person and the admirer of the worth***
***The admirer is blessed on lipswith a line of smile***
***The envious suffers from grudge and thoughts vile***
***I don't recite poem in accordance with occasion***
***I wish for Jagatsing's awareness and precision***

**Shahjahan** Raja Jagatsing is fortunate enough to be subject of your poetry. The person, who is beyond the fear of oldage and fear of death, shall enjoy himself with everlasting glory.

**Jagannath** The admirer of poets becomes immortal.

**Shahjahan** Oh, I fear, you have not taken dinner. I am sorry for being forgetful of it under the intoxication of your words of ambrosia.

**Jagannath** Sir, dinner is not important. Noble thoughts feed the learned; honor satisfies their hunger

for being respected; and welcome quenches their thirst. Yet, I have this all. The King of Udaipur bade me farewell on a horse chariot with victuals of royal quality. My books and other essential things too are kept in the chariot.

**Shahjahan** Where's the chariot?

**Jagannath** That waits beside the royal palace.

**Shahjahan** Sergeant, rush up and welcome the charioteer properly providing him food and clothes. PunditJagannathji! Your luggage shall be sent there safe and sound in your room.

**Jagannath** So interesting was the discussion with you that I quite forgot that the charioteer was with me. Now, please, you take rest and I too withdraw to sleep.

**Shahjahan** Alright, we shall meet in the court, to morn.

**Jagannath** Good Night Sir! (To Sergeant) Direct a servant to guide me to my residence.

**Sergeant** Sir, you please come here, and a servant is already waiting for you.

**Servant** I salute Sir, the Noble Pundit!

**Jagannath** Be happy.

**Sergeant** I go to arrange for the charioteer.

**Jagannath** Alright, do that.

**Servant** Please, come from this side where they have arranged for your lodging.

**Jagannath** Alright, O, the residence is very beautiful!

**Servant** Lord! Have a seat.Should Imassage your feet?

**Sergeant** (Entering) Sir, these are your books that have been brought from the chariot.

**Jagannath** Well, Sergeant you may retire and take rest.

**Sergeant** As you wish, Sir.

**Jagannath** (Aside, looking at books) This is *Ganga Lahri*, that *AmritLahri*, that *KarunaLahri*, and these *LaxmiLahri* and *SudhaLahri*. These all testify my deep devotion to God. These ornaments mark how greatly my qualities are honored. Goddess Ganga-

***Lo! Even if thy name is remembered once, the soul with peace is filled;***
***Its name sung in choru saves from the worldly torment, sin and filth.***
***This divine word "Ganga" that is indeed pleasant to hear all the time,***
***Let it shine in my lotus-like mouth at the end of my breath with rhyme.***

## (2- Shahjahan's Royal Court)

**Announcement** All be alert, the Emperor is entering the court!

**Lords** Long Live the Emperor!

**Shahjahan-** (getting seated on the throne) All lords, be seated. Minister, we have to welcome PunditJagannath today. Let a servant be sent to get him here gracefully.

**Minister** As you wish, My Lord!

**Shahjahan** Certainly, the Mogul Empire is blessed for attaining progress of India far and wide not only from administrative view point but also for literary endowments.

We are fortunate enough to have a galaxy of literary laureates like the popular Tulsi Das, Abdul Rahim Khankhana, JagannathPundit followed by a glorious linage of poets and scholars that render grace to India.

**Minister** What a great truth it is. You have particular regards for poets and artists. It is therefore, poets are honored even at mid night.

**Shahjahan** I think it is better to accompany poets than sit at the peacock throne for the throne imparts external dignity but inward beauty is imparted by the sweet company of poets.

**Minister** It's true, My Lord!

**Sergeant** Sir! PanditJagannath is being brought with due respect.

**Shahjahan** Very well! I admire his imposing personality.

(Jagannath arrives and lords raise a welcome shout- 'Here is Jagannath, the great pundit; he is the scholar called from Udaipur.)

**Jagannath** Long Live the beloved Emperor of Delhi! Be Victorious!

**Shahjahan** Hail to thee, O Pundit, the Great! Please come here.

**Minister** Pundit the Great! Maharaj has got your seat arranged beside his royal throne.

**Shahjahan** What's strange in that? My Minister, the poet and the scholar are never inferior to the King. The King is honored only in his state, but the scholar is honored everywhere. The King's Sceptre marks his physical rule over the

subjects, but the poet rules their hearts on account of his power of speech and expression. Pundit the Great, we are highly obliged by your prestigious company. Please bless this seat.

**Jagannath** I feel greatly obliged to you. Once again, joining the Mogul Empire, I feel its respect for literature.

**Shahjahan** O Pundit the Great! I remember my father's court where your sonorous recital of poetryenchanted me. Would you please recite a piece or two!

**Jagannath** My pleasure, Sir!

***The lotus blooms in pool of pure water***
***having grace of lord's hand;***
***Laxmi sits on this lovely flower***
***why is it not the fair swan's friend?***

**Shahjahan** Very Good, Very Good! I wish to be obliged with a few more of them.

**Jagannath** Why not, Sir!

***Born in pure water, blessed with scent and grace***
***Place in Divine hands, with quality of Cupid face***
***Lotus the crown flower and black bee so mean***
***Yet they grow so close because of Lotus' mien***

**Shahjahan** O Pundit, the Great! Our affection for you is well exposed in the couple of stanzas recited by you. We are highly please and confer on you the prestigious title of 'Pundit, the Supreme'. Whatever helps you expect in matter of revising or analysing, or extension of your learnings would be provided by the court.

**Jagannath** Sir! With Sanskrit, I wish to study classics of Arabic and Persian too. In my opinion human feelings may thoroughly be comprehended

only if comparative study of literature of various languages. Please oblige me by appointing some scholars of Arabic and Persian to help me.

**Shahjahan** Sure! It would be great service if you go on acquainting those scholars with your findings related to scholars of varied languages and religious sects.

**Jagannath** That's my first duty, but at this instant please let me retire so that you might concentrate on your administration in which I have no intention to obstruct in the least.

**Shahjahan** As you deem fit.

**Jagannath** Let allbe blessed!

1- 'What a wonder, the Sanskrit scholar is getting education in Arabic and Persian!'

2- 'Does the King respect Jagannathmore than scholars of Arabic and Persian?'

3- 'They say Jagannath is so sharpminded that he learns foreign languages within no time.'

4- 'He recites Urdu poetry also in an impressive style.'

5- 'Maulvis too wonder at his wisdom.'

6- 'This Pundit would decidedly bring us to dust.'

7- 'Did you learn? Today, he defeated all the scholars of other languages and sects and as reward; the King conferred on him the title of 'Pundit the Supreme'.'

8- 'In the Royal Court, he sits beside the King.'

9- 'O! He plays the chess with the King.'

10- 'He may visit the Royal Palace without restriction.'

11- 'He is not only the Royal poet or Court Pundit but also close friend to the King.'

12- 'Ha, a novice is so highly honored! What's happen now days?'

13- 'In the whole Court, who owns versatile genius like him?'

14- 'There is none to understand his poetry.'

15- 'He composes verses at the twinkling of an eye.'

16- 'Certainly, he deserves to be called 'Pundit the Supreme'.'

17- 'This poet's personality is so charming that all girls fall in love with him at the first sight.'

18- 'They say Lovangee to loves him.If a foulminded person, somehow, succeeds in conveying this report to the King, this Pundit's expulsion is certain.'

19- 'Yes, it is certain.'

20- 'Lovangee belongs to the Royal family.The Queen is extremely fond of her.'

21- 'Why do you vent your anger in his absence? You keep mum before him. If you have courage, condemn him on his face.'

All these whisperings of admirers and opponants and the neutral ones are heard in the background.

वीरेन्द्र कुमार भट्टाचार्य (१९१७-१९८२)का संस्कृतसाहित्य वी. राघवन् की रचनाओं के समान विविध अभिव्यक्ति प्रकारों को समाहित किये हुए है। ये कलकत्ता में दर्शन शास्त्र के प्राध्यापक रहे तथा अनेक वर्षों तक पश्चिम बंगाल सरकार और केन्द्रीयशासन की प्राशासनिक सेवा में भिन्न क्षेत्र में कार्यरत रहे। रचनाएँ-**कालिदासचरित,गीतगौराङ्गम्** रूपक **शार्दूलशकटम्, वेष्टनव्यायोगः, कलापिका( सानेट्काव्यानि )** अप्रकाशित नाटक **मार्जिनाचातुर्य**(अलीबाबा और चालीस चोर) **चार्वाकताण्डव, सुप्रभास्वयंवर, मेघदौत्यम्, लक्षणव्यायोगः, शरणार्थिसंवादः।**

रामनाथपाठक 'प्रणयी' का जन्म ५ नवम्बर १९१९ के दिन तथा निधन १६ अगस्त १९८९ के दिन हुआ। इन्होंने १९३८ में व्याकरणाचार्य, १९४२ में साहित्याचार्य, १९४३ में आयुर्वेदाचार्य, १९६२ में बी.ए.(प्रतिष्ठा) और १९४६ में प्राकृत से तथा १९६५ में संस्कृत से एम.ए की परीक्षाएँ उत्तीर्ण करके विद्यावाचस्पति की उपाधि भी प्राप्त की। १० मई १९५६ से ये शासकीय सेवा में आये और २१ अक्टूबर १९६० से अंचल नायक हुए। १४ सितम्बर १९६६ से ये विश्वविद्यालय सेवा में नियुक्त हुए।

प्रणयीजी ने संस्कृत, हिन्दी और भोजपुरी में काव्य रचनाएँ कीं। **श्रद्धाञ्जलिः**(गीतिकाव्य १९५९) तथा **राष्ट्रवाणी**(गीतिकाव्य, १९५८) इनकी संस्कृत रचनाएँ हैं। साथी(१९५२) हिन्दी गीतिकाव्य है तथा **सितार**(१९५३)**कचनार,सोना अइसन भोर पुरइन के फूल**(१९५), **वरदान** और **कोइलिया**(१९५२) भोजपुरी के गीतिकाव्य हैं। **बरसात, तीर्थंकर बालगीताञ्जलि** तथा **बालगान** हिन्दी से ही **चिन्तन** तथा **आवत होई रे साँवरिया** इनके विविध निबन्धसंग्रह हैं। **अध्यात्मचिन्तन, कलश आपन भाषा, आपन गाँव, हिलोर** आदि मासिक त्रैमासिक पत्रिकाओं का सम्पादन भी इन्होंने किया।

**वसन्त त्र्यम्बक शेवडे**- वसन्त त्र्यम्बक शेवडे (जन्म बम्बई, १९१७) हमारे समय के पारम्परिक संस्कृत कवियों में उल्लेखनीय हैं। इनकी आरम्भिक शिक्षा नागपुर में हुई और आरम्भ में ये मराठी में भी काव्य रचना करते रहे। **रघुनाथतार्किकशिरोमणिचरितम्, वृत्तमञ्जरी,**

**विन्ध्यवासिनीविजयमहाकाव्यम्, शुम्भवधमहाकाव्यम्, दुर्गास्तवमञ्जूषा, श्रीकृष्णचरितम्, मोतीबाबा-जामदारचरित्रम्, अभिनवमेघदूतम्** आदि इनकी संस्कृत में कृतियाँहैं।

**श्रीधर भास्कर वर्णेकर**- श्रीधरभास्कर वर्णेकर (जन्म, १९१९) साहित्य,व्याकरण और वेदान्त के अधीती विद्वान् हैं तथा नागपुर विश्वविद्यालय से अर्वाचीन संस्कृतसाहित्य शीर्षक अपने शोधप्रबन्ध पर इन्होंने डी.लिट् की उपाधि प्राप्त की है। नागपुर विश्वविद्यालय से ही ये अनेक वर्षों तक प्राध्यापक रहे। **मन्दोर्मिमाला** (काव्यसंग्रह), **महाभारतकथाः, भारतरत्नशतकम्, स्वातन्त्र्यवीरशतकम्, कालिदासरहस्यम्, रामकृष्णपरमहंसीयम्, वात्सल्यरसायनम्, श्रमगीता** - आदि कृतियों के अतिरिक्त इनकी साहित्य साधना का परम परिपाक शिवराज्योदयम् नामक विशाल महाकाव्य में हुआ। दस अंकों का विवेकानन्दविजयम् नाटक भी इन्होंनं लिखा। गद्य में सरस संस्कृत कहानियों का इनका संग्रह कथावल्लरी(१९९३) आधुनिक शैली में लिखित १२ कहानियों का संग्रह है। कहानियों की विषयवस्तु आधुनिक जीवन से गृहीत है, कथाकार की दृष्टि सभी में आदर्शवादी है। **ग्रामगीतामृतम्**(१९८४) इनके द्वारा सन्त तुकडो जी महाराज की कृति ग्रामगीता का उत्कृष्ट पद्यानुवाद है।

**रतिनाथ झा**- रतिनाथ झा (जन्म १९२२) बस्ती जिले के निवासी थे तथा काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में अनेक वर्ष प्राध्यापक रहने के पश्चात् बस्ती में ही स्थायी रूप से निवास करते रहे। **अरविन्दशतकम्, मालवीयप्रशस्तिः, गाँधीशतकम्, महावीराभ्युदयमहाकाव्यम्** आदि के अतिरिक्त इनकी अनेक स्फुट कविताएँ प्रकाशित हैं।

**उमाशंकर शर्मा त्रिपाठी** - उत्तर प्रदेश के देवरिया जिले के सिंगरा ग्राम में जन्मे उमाशङ्कर शर्मा त्रिपाठी(१९२२-१९८२) ने पारम्परिक संस्कृत शिक्षा सुविज्ञ पण्डित तथा अपने पिता रामनरेश मणि त्रिपाठी से प्राप्त की। इन्होंने अंग्रेजी से भी एम.ए. परीक्षा उत्तीर्ण की तथा संस्कृत का अध्ययन करते हुए साहित्याचार्य की उपाधि भी अर्जित की। ये लगभग तीन

वर्षों तक काशीविद्यापीठ मे अंग्रेजी के प्राध्यापक रहे। शिवाजी के चरित पर इन्होंने **क्षत्रपतिचरितम्**(१९६३)नाम से विशाल महाकाव्य लिखा। **उमरखय्यामभारती** शीर्षक से खय्याम की रुबाईयों का मन्दाक्रान्ता छन्द में इन्होंने ललित संस्कृत अनुवाद किया। कबीर की साखियों का भी इनका संस्कृत अनुवाद प्रकाशित है। गाँधीजी की लगभग पाँच सौ सदुक्तियों का सूक्तामृत में अमृत प्रस्तुत किया। राष्ट्रीय नेताओं पर **अहं राष्ट्री** नाम से प्रशस्तियों का इनका संग्रह प्रकाशित है। **भारतीगीतम्** इनके संस्कृतगीतों का संग्रह है और **रसभारती** हास्यव्यंग्यपूर्ण रचनाओं का संग्रह है। हिन्दी तथा अंग्रजी में भी इन्होंने प्रचुर साहित्य लिखा। उनके लगभग सौ स्फुट संस्कृतकाव्य सूर्योदय आदि पत्रिकाओं में प्रकाशित हैं। इन्होंने अनुष्टुप् छन्दों में कबीर साखियों का संस्कृत रूपान्तर किया है, जो पुस्तकाकार प्रकाशित है(१९८१)।

**परमानन्दशास्त्री**- उत्तर प्रदेश में बुलन्दशहर के पास अनवरपुर में जन्मे परमानन्दशास्त्री अलीगढ मुस्लिम विश्वविद्यालय के संस्कृतविभाग में प्राध्यापक रहे हैं। इन्होंने तीन संस्कृत महाकाव्यों की रचना की है- **जनविजयम्, चीरहरणम्** तथा **कालिदासचरितम्**। इनमें से पहले दो प्रकाशित हैं। **गन्धदूतम्, वानरसन्देशः, कौन्तेय, भारतशतकम्** आदि खण्डकाव्य हैं। **विप्रश्निका** स्फुट पद्यों का संग्रह है, तथा **परिदेवनम्** (१९८०)शोकगीतिकाव्य है। **सन्तोषकल्पतरुः** (आध्यात्मिक काव्य), **परमानन्दसूक्तिशतकम्** (१९८७) तथा **स्वरभारती** (गीतसंग्रह) इनकी अन्य उल्लेखनीय रचनाएँ हैं। गजलगीतियों की भी शास्त्री जी ने रचना की है। इसके अतिरिक्त ब्रजभाषा में भी इन्होंने काव्य लिखे हैं तथा अनेक पाण्डित्यपूर्ण ग्रन्थ भी इनके प्रकाशित हैं।

१९३६ में जन्मे **श्रीभाष्यम् विजयसारथि** वारंगल में संस्कृत के व्याख्याता रहे हैं। **विषादलहरी** तथा **शबरीविलापः**(१९५७) **अश्रुतर्पण** तथा **गीतमालिका** (१९५८), **आदानम्** तथा **प्रबोधगेयानि** (१९५९), **वेणुगोपालस्वामिसुप्रभातम्, मल्लिकार्जुनसुप्रभातम्** तथा **श्रीव्रतम्**

(अनूदितम्) और **प्रज्ञालहरी** (१९६०), **गीताञ्जलिः**(१९६१), **भारतीसुप्रभातम्** तथा **ज्येष्ठस्तवः**(१९६३), **ऊढारमणी**(१९६६), **डमरुकम्**(१९६७) **रामचन्द्रसुप्रभातम्** (१९६९), **पाञ्चालार्यासुप्रभातम्** (१९७४), **मन्दाकिनी**(१९८०), **भारतीलेखः**(१९८७), **आवाहनम्, रासकेलिः** आदि इनकी रचनाएँ प्रकाशित हैं।

रसिकबिहारी जोशी पंडित रामप्रताप के पुत्र हैं। ये जोधपुर तथा दिल्ली के विश्वविद्यालयों में संस्कृत के प्राध्यापक रहे हैं। राधाभक्तिभाव में डूबकर रचा गया खंडकाव्य **करुणाकटाक्षलहरी,** विष्णुपुराण के सौभरिचरित पर आधारित महाकाव्य **मोहभंगम्** तथा चार चिन्तनप्रधान काव्य- **शिवलिङ्गरहस्यम्, स्पर्शास्पर्शविवेकः, भक्तिमीमांसा** तथा **उपदेशवल्लरी** इनकी उल्लेखनीय रचनाएँ हैं।

विनयोपाह्व विन्ध्येश्वरीप्रसादमिश्र (जन्म १९५६) ने ब्रजभाषा के छन्दों का संस्कृत रचनाओं में बहुत कौशल से निर्वाह करते हुए मंजुनाथ भट्ट मथुरानाथ की परम्परा को अग्रेसर किया। इनके स्फुट काव्यों का संग्रह सारस्वतसमुन्मेषः(१९८५) प्रकाशित है।

महराजदीन पाण्डेय (जन्म १९५६) गोंडा के एक महाविद्यालय में संस्कृत प्राध्यापक हैं। इनके गीत,गजल और मुक्तक के दो संग्रह **मौनवेधम्** तथा **काक्षेण वीक्षितम्** प्रकाशित हैं।

●

# महामहोपाध्याय पं. नारायणशास्त्री खिस्ते का आधुनिक संस्कृत साहित्य में अवदान

डॉ. सञ्जय त्रिपाठी

वंशवृक्ष

पं. शङ्करपन्त खिस्ते

पं. काशीनाथ खिस्ते

पं. भवानीशङ्कर खिस्ते

पं. भैरवनाथ खिस्ते

म.म.पं. नारायणशास्त्री खिस्ते

प. मुकुन्दशास्त्री खिस्ते

पं. गजानन खिस्ते पं. चन्द्रशेखर खिस्ते

श्रीआत्माराम खिस्ते श्रीकान्त खिस्ते

म.म.पं. बटुकनाथशास्त्री खिस्ते

श्रीधरखिस्ते श्रीसमीर खिस्ते

श्रीमती नलिनी पण्डित श्रीनाथ खिस्ते डॉ. विनोद कु खिस्ते

जयन्ती देवी श्रीगणेश खिस्ते

श्रीराजशेखर खिस्ते जयश्री देवी श्रीकामेश खिस्ते

श्री निलेख शिस्ते सुश्री जागृति खिस्ते

म.म.पं. नारायण शास्त्री खिस्ते जी का जन्म काशी में २ फरवरी सन् १८९२ में हुआ और १३ अप्रैल सन् १९६१ को तिरोधान हुआ।[१] उल्लेखनीय है कि आपने गुरुवर म.म.पं. गंगाधर शास्त्री तैलंग और उनके अनुज गुरुवर म.म.पं. श्रीराम शास्त्री तैलंग जी से साहित्य एवं व्याकरणशास्त्र का अध्ययन किया। काशिकराजकीय संस्कृत महाविद्यालय से साहित्याचार्य की उपाधि प्राप्त की बाद में वहीं सरस्वती भवन के पुस्तकालय उपाध्यक्ष पद पर नियुक्त हुए और महाविद्यालय के प्रिंसिपल के पद को सन् १९४६-१९५० के मध्य अलंकृत किया। उसके अलावा साहित्यवारिधि, साहित्यवाचस्पति, कविकुलगुरु, और महामहोपाध्याय जैसी महनीय पदवी को प्राप्त किया। सेवानिवृत्ति के पश्चात् आपने अनेक वर्षों तक काशी विद्वत्परिषद् के अध्यक्ष, राष्ट्रकवि परिषद् के उपाध्यक्ष के पद को सुशोभित किया।[२] वर्तमान में सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणी द्वारा आपके नाम से दो पदक प्रदान किये जाते हैं। म.म. नारायण शास्त्री खिस्ते सुवर्णपदक,२) म.म. नारायणशास्त्री खिस्ते रजत पदक।

आपके जीवनवृत्त एवं कृतियों के अवलोकन से यह अवश्य प्रतीत होता है कि आपका काल स्वतन्त्रता के पूर्व एवं पश्चात् का रहा है तथापि आप स्वातन्त्र्योत्तर संस्कृत साहित्य के मूर्धन्य विद्वान् थे। आपकी अद्भुत लेखनी से प्रसूत कृतियों में गद्य पद्य दोनों विधाओं का मजुल सामंजस्य दिखलायी पड़ता है। गद्यविधा में चार कहानियाँ आत्मश्लाघा, प्रणपिपासा, स्वभावपरिवर्तनम् और कमाकमलिनी हैं। शैक्षणिक जगत् में योग्यव्यक्ति की उपेक्षा तथा उसकी योग्यता का अनुचित मूल्यांकन आत्मश्लाघा कहानी के माध्यम से प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है, आज की शिक्षा व्यवस्था में विलुप्त होते हुए योग्यता के मापदण्डों की ओर कवि ने व्यंग्यपूर्ण संकेत किया है। 'प्रणय-पिपासा' में उपरत प्रणयी के प्रेत रूप से मुक्ति हेतु और्ध्वदैहिक कृत्य का ब्राह्मणद्वारा दृढतापूर्वक सम्पन्नता को आधार बनाया गया है। तत्कालीन सती प्रथा को कवि ने महिमा मंडित करने का प्रयास किया है। प्रेयसी के द्वारा आत्मदाहपूर्वक प्राणत्याग से उसकी पतिविषयक एकनिष्ठता भी प्रमाणित होती है।[३] 'स्वभावपरिवर्तनम्' कथा के माध्यम से

कवि ने शिक्षा व्यवस्था में व्याप्त अव्यवस्था तथा त्रुटिपूर्ण अध्यापन शैली पर प्रश्न चिह्न लगाया है शिक्षा व्यवस्था के इस दोष के निवारण हेतु कवि के द्वारा अपनाये गये उपाय का औचित्य तथा अनौचित्य विचार का विषय है। प्रणय प्रसंग की उदात्तता तथा एकनिष्ठता कमाकमलिनी का आदर्श है। इन चारों कहानियों से स्पष्ट होता है कि आचार्य खिस्ते जी सामाजिक परिदृश्य से भली भाँति परिचित थे।

'हास्यम्' नामक शीर्षक में आचार्य ने तीन व्यंग्य गद्य लिखे। उसमें न्यायाधीश अपराधीविषयक वक्तव्य, सम्पादक, लेखन वचन वर्णित है। 'विनोदलहरी' में चार हास्य गद्य लिखा। इसमें धर्म का आडम्बर, निर्धनता, आधुनिक वधुओं का व्यवहार वर्णित है। कवि ने व्यंग्यमय गद्य लिखकर कुत्सित सामाजिक व्यवस्था एवं अमर्यादित व्यवहार करने वाले पर तीखी प्रतिक्रिया व्यक्त की है अत एव यह काव्य विधा अर्वाचीनसंस्कृत साहित्य में अपना विशिष्ट स्थान रखती है।

'दक्षिणाऽऽशाविहार' संस्कृतयात्रावृत्तान्त आचार्य के जीवन संस्मरणों से सम्बद्ध है जिसमें काशी से कलकत्ता और कलकत्ता से बम्बई तक के मार्ग का जीवन्त वर्णन है। आचार्यप्रवर ने सारस्वती सुषमा में अनेक तत्कालीन विद्वानों के जीवनवृत्त पर वैदुष्यपूर्ण संस्कृत निबन्ध लिखे हैं। इन लेखों में प. राजाराम शास्त्री म.म.पं. श्रीराम मिश्र शास्त्री, म.म.पं. रामशास्त्री तैलंग, म.म.पं. गंगाधर शास्त्री भारद्वाज, म.म. गंगाधर शास्त्री तैलंग, म.म.पं. दामोदर शास्त्री भारद्वाज, म.म.पं. कैलाशचन्द्र शिरोमणि, म.म.पं. शिवकुमार शास्त्री, म.म.पं. तात्या शास्त्री पटवर्द्धन और राय बहादुर प्रमदादासमित्र का उल्लेख है।[४] इसके अतिरिक्त शास्त्रीय लेखों में रससामान्यमीमांसा, साहित्यस्य तदतिरदर्शनेभ्यो वैलक्षण्यम् एवं अनेक समालोचनाएँ लिखी। आचार्य ने अभिज्ञानशाकुन्तल, स्वप्नवासवदत्तम्, काव्यमीमांसा और कर्पूरस्तव पर संस्कृत टीकाओं का प्रणय किया। साथ ही अनेक ग्रन्थों का भूमिका सहित सम्पादन किया।

कविवर खिस्ते जी ने अनेक पत्र पत्रिकाओं, मुक्तक काव्यों की रचना की है जो पाँच भागों में विभक्त है- स्तुतिपरक, मासऋतुपरक,

पर्वपरक, पद्यात्मक प्रशस्तियाँ एवं प्रकीर्ण पद्य है। कवि ने पार्वतीशिव, नृसिंह, गणेश, भगवती दुर्गा, संकठा सरस्वती गायत्री आदि की स्तुति की है जैसे भगवती सरस्वती के मुग्ध और स्नेहमय हास्य का वर्णन है-

**केका केकिकुलस्य कोकिलकलापाश्च वीणागुण-**
**क्वाणैर्मध्यममन्दतारहतिभिर्व्यक्त्या दिशन्ती भृशम्।**
**नीरक्षीरविवेकविश्वविदिते हंसे वसन्ती रसा-**
**न्मुग्धस्निग्धमिताऽञ्चितमुखी वाग्देवता दीप्यतु॥**[५]

बारह मासों और वर्षा, हेमन्त, वसन्त तीन ऋतुओं का वर्णन किया है- जैसे हेमन्त ऋतु रात्रिके समय चन्द्रोदय को निरर्थक बनाकर अपनी विलक्षणता सिद्ध करती है-

**जनयति जगज्जाऽयापन्नं निशासु तुषारकै-**
**रुषसि ककुभां मालिन्यांकं तनोति मुखं हठात्।**
**तपनकिरणेरप्यानन्दं तनोति हिमद्युते.**
**प्रशमति वृथोत्पतिं हेमन्त एष विलक्षणः॥**

कवि ने विविध भारतीय त्यौहारों में श्रीकृष्णजन्माष्टमी, दीपावली होली आदि का अनुकूल वर्णन किया है जैसे यह दीपावली अनेक अर्जित कुसंस्कारों से उत्पन्न जड़ता को दूर करने के लिए अग्नि की ज्वाला के समान है-

**कामक्रोधमदादिसम्भवतमस्तोमाय सोमाम्बिका**
**जीवेनेश्वरचक्रयोजनविधौ सूरायितं तन्वती।**
**नैकोपान्तकुसंस्कृतैकजडिमच्छेदाय वह्निद्युतिः**
**श्रीदेवीचरणोल्लसन्नखमयी दीपावली पातु वः॥**

आचार्य प्रवर ने शुभाशंसनम् स्वागताभिनन्दन और संस्कृतरत्नाकर पत्र का सुस्वागताभिनन्दन किया जो इस पद्य से स्पष्ट है-

**इत्थं सुस्वागतं ब्रूते मंगलाशंसनोत्तरम्।**
**रत्नाकरस्य काशीस्थः कविर्नारायणो मुदा॥**[६]

कवि ने प्रकीर्ण पद्यों भ्रमर तिरस्कार, आचार्यस्तुतः, पुष्पम् कलिपण्डित अन्योक्ति काव्य लिखा है। भ्रमरतिरस्कार में लता को

प्रतिबिम्ब बनाकर वंचिता स्त्री कामलोलुप जार का तिरस्कार कर रही है-

**कपटिन् विदितोऽसि मया निपुणं मधुपस्य न विश्वसिमि प्रणयम्।**
**सर दूरमितः शठ! हे त्वरितं नलिनीमनुधाव दयारहितम्॥**

आचार्य खिस्ते जी ने काव्यकला सिखाने वाले गुरु पं. श्रीरामशास्त्री तैलंग के वचनों का आजीवन पालन किया। वे वचन इस प्रकार हैं। 'कविता करते समय एक भाव के प्रकट करने के लिए अनेक शब्द हाथ जोड़कर सामने खड़े होते हैं। तब उनमें से समुचित शब्द का चयन कर अन्य शब्दों को हठात् आ जाने से हम लौटा दिया करते हैं। तुम लोगों को एक दो शब्दों से सन्तोष नहीं करना चाहिए अपितु अनेक शब्दों को उपस्थित कर प्रसंगानुसार उचित शब्दों को ही ग्रहण करना चाहिए। अन्य शब्दों को जब अनुकूल होगा तब आप लोगों को बैठने के लिए स्थान मिलेगा।[७]

इस प्रकार खिस्ते जी ने गुरुकृपा और साधना के बल से आधुनिक संस्कृत साहित्य के विविध क्षेत्रों में सांगोपांग अवदान दिया।

**सन्दर्भ**

१. विक्रमाब्द २०२० में प्रकाशित- श्रीवल्लभराम शालिग्राम सांगवेद विद्यालय के ४३ वें कार्य विवरण से उद्धृत- पृ. सं. १३-१५ तक।
२. दैनिक आज, वाराणसी संस्करण, १७०४१९६१, पृ. ७।
३. सुप्रभातम्- त्रयोदशाब्द, चतुर्थ संख्या, पृ. ७८-९०।
४. सारस्वती सुषमा- प्रथमांक, पृ. ४०।
५. सुप्रभातम्- तृतीय वर्ष, संख्या १२, पृ. १७९, १८०।
६. संस्कृतरत्नाकर- शरत् पूर्णिमा, २००९ वि.सं. पृ. १।
७. काशी की पाण्डित्य परम्परा- पृ. ३६७

●

# आचार्य श्री ब्रह्मानन्द शुक्ल

**डॉ. सावित्री देवी कपिल**
मुजफ्फरनगर, उ.प्र.

आचार्य श्री ब्रह्मानन्द जी शुक्ल से प्रस्तुत पंक्तियों की लेखिका का पिता पुत्री का सम्बन्ध है। उनके व्यक्तित्व की महनीयता का लगभग ३५ वर्षों तक साक्षात् अनुभव करने का सौभाग्य उसे प्राप्त है जिसके विषय में लिखने के लिए पुष्कल स्थान अपेक्षित है, अतः हम यहाँ पूर्ण व्यक्तित्व के परिचय की अपेक्षा उनके जीवन के संक्षिप्त परिचय के साथ साहित्यिक परिचय पर विशेष ध्यान देंगे।

आचार्य श्री ब्रह्मानन्द जी शुक्ल का जुलाई १९६९ तक का संक्षिप्त जीवन परिचय संस्कृतपरिषद् अलीगढ़ द्वारा उनके अभिनन्दन ग्रन्थ रूप में प्रकाशित 'संस्कृतवैभवम्' में डॉ. रमेशचन्द्र शुक्ल ने दिया है।[१] इसी ग्रन्थ में उनके मित्रों तथा शिष्यों ने भी उनके विषय में गद्य और पद्य के माध्यम से अपने भाव प्रकट किये हैं जिनसे आचार्य शुक्ल के व्यक्तित्व और कर्तृत्व के विषय में पर्याप्त सामग्री मिलती है।[२] जुलाई १९६९ के बाद उनके जीवन परिचय के विषय में कोई लिखित ग्रन्थाकार परिचय नहीं मिलता किन्तु सम्पर्क में रहने वाले व्यक्तियों के द्वारा उनके विषय में जाना जा सकता है। १० फरवरी १९७० तक अपनी जीवन लीला समाप्त करने के कुछ क्षणों के पहले तक वे संस्कृत की सेवा में संलग्न रहे।

श्री शुक्लजी की जन्मतिथि ठीक ठीक किसी को याद नहीं किन्तु अनुमान यह लगाया जाता है कि उनका जन्म १९०१ ई. में हुआ था। निश्चित जन्मतिथि तो स्वयं श्री शुक्ल जी को भी ज्ञात नहीं थी। मुझे स्मरण है, जब १९६९ में उनके अभिनन्दन समारोह के संयोजकों ने उनकी निश्चित जन्मतिथि के बारे में जानना चाहा तो उन्होंने अनुमान से ही १९०४ ई. अपना जन्म का सन् बताया था। जैसे संसकृत के प्राचीन कवियों के के विषय में निश्चित तिथि दिवस आदि का विवरण हमें उपलब्ध नहीं होता, कुछ कुछ वैसा ही नेहरूचरितकार के विषय में भी है। आचार्य रमेश चन्द्र

शुक्ल के शब्दों में- **तिथिदिवसादिनिश्चितावधिपरवर्तित्वादाचार्य-श्रीब्रह्मानन्दशुक्लचरणानां जीवनस्य, न वस्तुतस्तदपि संस्कृतकवीनां परम्पराया अपवादः।**[३] इस विषय में स्वयं नेहरूचरितकार की ये पंक्तियां प्रासंगिक लगती हैं। **वस्तुतस्तु कवयो भवन्ति वसुधाकुटुम्बावलम्बिनः। गुणाः पूजा स्थानमित्येतयोक्त्या गुणनिकुरम्बाविभावनमेव तेषां प्रधानं प्राप्तव्यमित्यतः स्वदेशकालमधिकृत्य संस्कृतसंस्कृतिसमुपासकानाम् औदासीन्यमेव प्रायेण प्रतीतिपथमवतरतीति। कीर्तिकलेवराः कवयः सार्वदिकाः देशजातिव्यापिसम्प्रदायतो भिन्ना एव भवन्त्यतस्तेषां महानुभावानाममराः कृतय एव परीक्षानिकषे स्फारीभवन्ति किं देशादिपरीक्षणेनेति शम्।**[४]' इतना सन्तोष है कि श्रीशुक्ल के जन्मकाल का निर्धारण करने में एक दो वर्ष का ही अन्तर होगा, अधिक नहीं।

शुक्ल जी का जन्म मुजफ्फरनगर जिले के 'चरथावल' नामक कस्बे में हुआ था। आपके बाबा का नाम पं. बद्रीदत्त शुक्ल, दादी का नाम श्रीमती गणेशो देवी, पिता का नाम पं. माईदयालु शुक्ल तथा माता का नाम श्रीमती तुलसा देवी था। आप वसिष्ठ गोत्री थे। नेहरूचरित की पुष्पिका से भी इस तथ्य की पुष्टि होती है- **'मुजफ्फरमण्डलान्तर्गत'चरथावल'-अभिजनानाम् श्रीपण्डितबद्रीदत्तशुक्लानां पौत्रेण, श्रीपण्डितमाई-दयालुशुक्लानां पुत्रेण, श्रीतुलसादेव्याः गर्भसम्भवेन, वसिष्ठगोत्रेण 'उद्बोधन' 'मणिनिग्रह' 'भारतसुषमा' 'आश्वासना'दि संस्कृतहिन्दी-काव्यप्रणेत्रा 'मृच्छकटिक' 'मुद्राराक्षस''हर्षचरित' 'उत्तररामचरिता'दि-अनेकग्रन्थव्याख्यात्रा एम. ए. साहित्याचार्येण, व्याकरणालंकारशास्त्रिणा, काव्यतीर्थेन, 'कविरत्न' श्रीब्रह्मानन्दशुक्लेन, उत्तरप्रदेशान्तर्गत 'खुरजा'स्थ श्रीराधाकृष्णसंस्कृतकॉलेजस्य प्रधानाचार्येण साहित्यविभागाध्यक्षेण च, वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालयस्य 'विद्वत्परिषदः' शिष्टपरिषदश्च भूतपूर्वसदस्येन विरचितं 'श्रीनेहरूचरितम्' नाम महाकाव्यं सम्पूर्णम्।**[५]

आपके पिता और बाबा का अपने क्षेत्र के ब्राह्मणसमाज में बड़ा आदर था। श्रीशुक्ल जी के दो चाचा थे जिनमें छोटे चाचा का नाम मंगलराम शुक्ल था, बड़े चाचा का नाम ज्ञात नहीं। शुक्ल जी के एक अनुज मित्रसेन

हुए तथा एक बड़ी बहिन कु. ब्रह्मा देवी हुई।

शुक्ल जी के पूर्वजों को अपने निवासस्थान के अनुसार, सभी सुख उपलब्ध थे। उनके तीन हवेलियाँ, तीन दुकान तथा तीन बाग थे किन्तु शुक्ल जी को इन लौकिक सुख भोगने के लिए, मानो भगवान् ने उत्पन्न ही नहीं किया था। लगभग १९०८ ई. में भयंकर प्लेग फैला तथा दो तीन दिन में ही शुक्ल जी के बाबा, पिता, माता तथा बड़ी बहिन कालकवलित हो गये। उनकी माता प्लेगाक्रान्त लोगों की सेवा करने के कारण रोगाक्रान्त होकर परलोकगमन कर गयीं। उनकी दादी पहले ही गंगा स्नान करती हुई बहकर स्वर्गत हो गयी थीं। इस महामारी में श्री शुक्ल जी तथा आपके अनुज श्री मित्रसेन शुक्ल किसी तरह बच गये।

इन बच्चों का पालन अब कौन करे? यह सोचकर आपके एक खानदानी पं. वृन्दावन शुक्ल आपको एक अनाथालय में छोड़ आये तथा घर का सामान जिसके हाथ लगा, वही ले गया। जब शुक्ल जी के बड़े मामा पं. देवीदत्त शर्मा को इसका पता चला तो वे दोनों बच्चों को अपने ग्राम 'बेहड़ा आसा' (जि. मुजफ्फरनगर) में लिवा ले गये। वे कहते थे कि 'ये बच्चे अपनी माँ को तो एक बार ही माँ कहते हैं, मुझे तो दो बार 'मामा' कहते हैं, अतः मुझे इन्हें इनकी माता से दुगुना प्यार देना चाहिए।' पं. देवीदत्त शर्मा के चार पुत्र थे। सर्वश्री छज्जूराम शर्मा, चन्द्रभान शर्मा, रामचन्द्र शर्मा तथा प्यारेलाल शर्मा। इनमें श्री प्यारेलाल 'वैद्यराज' का श्री शुक्ल जी पर सर्वाधिक प्यार था। श्री देवीदत्त शर्मा के दिवंगमन के बाद भी पं. प्यारेलाल शर्मा 'वैद्यरत्न' का शुक्ल जी तथा आगे चलकर उनके पूरे परिवार पर प्यार बना रहा, इतना प्यार कि शुक्लपरिवार अपना गाँव 'बेहड़ा आसा' को ही गिनने लगा। 'चरथावल' के दर्शन तो शुक्ल परिवार के किसी भी सदस्य ने शुक्ल जी के जीवन में नहीं किये। श्री शुक्लजी वैद्यजी को पिता के समान आदर देते थे।

शुक्ल जी का आठ वर्ष की आयु में 'यज्ञोपवीत' संस्कार हुआ। उसके बाद मुजफ्फरनगर की देवी पार्वती संस्कृत पाठशाला के प्रधानाचार्य विद्यावाचस्पति पं. परमानन्द शास्त्री के ये अन्तेवासी हो गये। वहीं आपने पं. भीमसेन चतुर्वेदी जी से वेद और कर्मकाण्ड की शिक्षा पायी। पं.

भीमसेन चतुर्वेदी जी के पुत्र आचार्य श्री सीताराम चतुर्वेदी ने अपने संस्मरण में इस तथ्य की चर्चा की है-- 'पण्डित ब्रह्मानन्द शुक्ल मेरे पूज्य पितृचरणके अत्यन्त विश्वस्त, आत्मीय और प्रिय शिष्य रहे हैं। मेरी उनकी आत्मीयता बाल्यकाल से ही रही है। जब मैं छोटा सा बालक था और वे पार्वती संस्कृत पाठशाला में संस्कृत का अध्ययन कर रहे थे।[६] १९१८ ई. में आपने गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज बनारस की प्रथमा परीक्षा उत्तीर्ण कर ली।'

शुक्ल जी के पास अर्थ का अभाव था किन्तु विद्यार्जन में रुचि थी। अपने मित्र श्री कुन्दनलाल शर्मा के साथ आप कनखल चले गये और वहाँ भागीरथी संस्कृत पाठशाला में प्रविष्ट हो गये। वहाँ श्री पं. जगदीशचन्द्र शर्मा के आचार्यत्व में आपने मध्यमा के प्रथम खण्ड की परीक्षा पास की।

कनखल से आप व्याकरण, साहित्य एवं आयुर्वेद के महान् विद्वान् श्री पं. चन्द्रमणि शास्त्री जी के शिष्य होने के लिए, १९२० ई. में, अमृतसर के लिए चल दिये। अमृतसर जाने के लिए उन्हीं पं. वृन्दावन शुक्ल ने आपको चार रुपए दिये जिनकी कृपा से आप अनाथालय पहुँचे थे। पं. चन्द्रमणि शास्त्री की उन दिनों संस्कृतजगत् में अपार प्रसिद्धि थी। वे हरदयाल संस्कृत विद्यालय अमृतसर के प्रधानाचार्य थे। उनकी अध्यापनप्रणाली परम हृद्य थी जिसका श्री शुक्ल जी पर स्थायी प्रभाव पड़ा। उनकी छत्रछाया में श्री शुक्ल जी ने मध्यमा द्वितीय खण्ड की परीक्षा पास की तथा १९२१ ई. में पंजाब विश्वविद्यालय की 'विशारद' परीक्षा में दूसरा स्थान प्राप्त किया। पहला स्थान आपके सखा श्रीकुन्दनलाल शर्मा ने प्राप्त किया। १९२३ ई. में आपने लाहौर के ओरिएण्टल कॉलेज में प्रवेश लिया। वहाँ पढ़ते हुए आपने एक साथ पंजाब विश्वविद्यालय की 'शास्त्री' और काशीस्थ राजकीय संस्कृत कॉलेज की 'मध्यमा' परीक्षा पास की। ओरिएण्टल कॉलेज में आपने महामहोपाध्याय पण्डित शिवदत्त शर्मा दाधीमथि, कवितार्किकचक्रवर्ती पं. नृसिंहदेव शास्त्री, पं. हरिनारायण शास्त्री एवं पं. रामचन्द्र 'कुशल' से शिक्षा ग्रहण की। १९२४ ई. में आप कलकत्ता की प्रथमा तथा मध्यमा परीक्षा देने गये किन्तु मार्ग में एक कुली आपका सारा सामान लेकर चम्पत हो गया। सौभाग्य से जिस सेठ के यहाँ आपको टिकना

था उसका पता आपकी जेब में था। उसके सहारे आप सेठ के यहाँ पहुँचे जिसने आपकी बड़ी सहायता की। उस सेठ के प्रति आपकी कृतज्ञता आजीवन बनी रही।

१९२४ ई. में अम्बाला जिले के 'डेराबसी' कस्बे में 'रवि संस्कृत एंग्लो विद्यालय' में आप प्रधानाचार्य पद पर नियुक्त हुए। अध्यापन के साथ आपने स्वाध्याय को कभी नहीं त्यागा।

१९२५ में कनखल निवासी परम तपस्वी विद्वान् श्री पं. गोविन्दराम शास्त्री की पुत्री प्रियम्वदा से आपका विवाह हुआ। इस अवसर पर पं. प्यारेलाल जी शर्मा ने बहुत ही उल्लास मनाया तथा बड़ी शान से बारात चढ़वायी। श्री शुक्ल जी के श्वसुर पं. गोविन्द राम शर्मा जी पहले लण्ढौरा के संस्कृत विद्यालय में प्रधानाचार्य थे फिर कनखल में आकर रहने लगे थे। आपके साले पं. गङ्गाधर शर्मा 'वैद्यराज' आयुर्वेदजगत् में लब्धप्रतिष्ठ तथा ऋषिकुल आयुर्वेदिक कॉलेज के सेवानिवृत्त प्रधानाचार्य रहे।

श्री शुक्ल जी डेराबसी में तीन वर्ष तक अध्यापन करके कालका (शिमला) के सनातन धर्म संस्कृत विद्यालय में प्रधानाचार्य हो गये। वहाँ दो वर्ष तक अध्यापन करके आप मुज़फ्फरनगर में संस्कृत विद्यालय के प्रधानाचार्य होकर आ गये। आपकी देखरेख में उस विद्यालय ने बड़ी लोकप्रियता तथा उन्नति प्राप्त की। उन दिनों आपके गुरुवर विद्यावाचस्पति पं. परमानन्द जी शास्त्री खुरजा के श्री राधाकृष्ण संस्कृत कॉलेज में प्रध ानाचार्य थे। उन्होंने आपकी प्रतिभा का लाभ खुर्जा के छात्रों को देने के लिए आपको खुरजा में आमन्त्रित किया। आप उनके सस्नेह आमन्त्रण पर १९३५ में खुरजा आ गये और श्री राधाकृष्ण संस्कृत कॉलेज में साहित्यविभागाध्यक्ष के पद पर प्रतिष्ठित होकर संस्कृत की सेवा में लग गये। आपकी शिक्षण शैली से आकर्षित होकर दूर दूर से विद्यार्थी पढ़ने तथा ग्रन्थग्रन्थियों को उद्घाटित कराने आपके पास जाते थे। उन दिनों खुरजा 'उपकाशी' माना जाता था। भारत धर्म महामण्डल वाराणसी ने आपको 'कविरत्न' की उपाधि से विभूषित किया।

१९३५से १० फरवरी १९७० तक शुक्ल जी श्री राधाकृष्ण संस्कृत

कॉलेज खुरजा में अध्यापन करते रहे। वहीं रहकर आपने साहित्याचार्य तथा एम. ए. (संस्कृत) की परीक्षाएँ उत्तीर्ण कीं। आपके अध्यापन में विशेष आकर्षण था। डॉ. रमेशचन्द्र शुक्ल के शब्दों में - **खुरजायां श्रीशुक्लः सरस्वत्याः सपर्यायामात्मानं सर्वांगीणतया निमग्नीकृतवान्। अजस्रं क्रियमाणेन अध्यापनेन ललितेन लेखनेन नानागमनिगमसारसमुत्थापकेन भाषणेन विविधविद्यावदातानां सभानां कुशलताकलितेन संयोजनेन, माधुर्यमधुराणां रसानुप्राणितानां च कवितानां प्रणयनेन संस्कृतसंसृत्यां भवदीया शेमुषी परिणतगुणोदया भवन्ती व्यभासत। पुण्यश्लोकस्य भवतः कीर्तिर्दविष्ठानपि च्छात्रान् आचकर्ष। तेऽध्येतुं भवत्सेवायामुपस्थिता भवितुमारभन्त। वस्तुतो यल्लालित्यं भवदध्यापने राजते तद् विरलसंख्याकेषु एव संख्यावत्सु संदृश्यते। 'हृदि वाचि तथान्येषां वल्गु वल्गन्ति सूक्तयः' इत्येषा भणितिर्भवत्यक्षरशश्चरितार्था।**[७]

खुरजा के श्री राधाकृष्ण संस्कृत कॉलेज से आपको बहुत लगाव था। कई बार बनारस तथा अन्य विद्यालयों से ऊँचे वेतन पर आपको आमन्त्रण मिले किन्तु आपने उन्हें अस्वीकृत कर दिया। खुर्जा में रहते हुए आपके यहाँ सात पुत्र तथा एक पुत्री ने जन्म लिया जिनमें २ पुत्र नहीं रहे। प्रस्तु पंक्तियों की लेखिका 'बेहड़ा आसा' में उत्पन्न हुई। १९६६ में आप श्री राधाकृष्ण संस्कृत कॉलेज के प्रधानाचार्य पद पर आसीन रहते हुए १० फरवरी १९७० को वसन्तपञ्चमी के दिन सरस्वती का पूजन करके स्वर्गगामी हुए-

**वाग्देवतावतारो वाग्देवीमर्चयन्नित्यम्।**
**वाग्देवीपञ्चम्यां वाग्लीनो योऽभवज्जनकः॥**[८]

शुक्ल जी के व्यक्तित्व में विद्वत्ता, भाषणकला, लेखनकला, सम्पादनकला, प्रवचनकला तथा संयोजनकला का मणिकांचनयोग था। आपके स्वभाव में परोत्कर्षप्रसन्नता, अन्यायोपार्जित वित्त के प्रति घृणा, स्वावलम्बन-भावना, राष्ट्रप्रेम, सच्चरित्रता, सत्कर्तव्यपरता, व्यायामशीलता, मित्रों के प्रति आदर और प्रेम की भावना तथा निर्धनता में भी प्रसन्न रहने के गुण मिले हुए थे। आप परम आस्तिक तथा संयत जीवन व्यतीत करने

वाले थे। संस्कृत के प्रति पूर्ण समर्पित होकर आपने अपनी सभी सन्तानों को संस्कृत की शिक्षा अवश्य दिलवायी।

आपकी भाषण कला वस्तुतः अभूतपूर्व थी। महामना पं. मदनमोहन मालवीय जी आपकी वक्तृता से बड़े प्रभावित थे। काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में विद्यावाचस्पति पं. परमानन्द जी शास्त्री की अध्यक्षता में आयोजित ब्राह्मण सम्मेलन में जब आपका भाषण हुआ तो वहाँ उपस्थित व्याख्यान वाचस्पति पं. दीनदयालु शास्त्री, म.म.पं. विद्याधर गौड़, श्री पं. राधेश्याम कथावाचक, पं. अखिलानन्द शर्मा तथा अन्यान्य विद्वद्धौरेयों ने आपकी उन्मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की। दिल्ली में आयोजित गौड़ ब्राह्मण सम्मेलन में हुए आपके भाषण पर म. म. हरनारायण शास्त्री प्रभृति विद्वान् अत्यन्त प्रसन्न हुए थे। गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज के रजिष्ट्रार डॉ. मंगलदेव शास्त्री आपके भाषण से अत्यन्त प्रभावित हुए थे। भरतपुर में हुए आपके भाषणों को सुनकर श्रोता मन्त्रमुग्ध हो गये थे। आपके भाषणों में सहज प्रासादिकता के साथ तर्कसंगति एवं रसमयता व्याप्त रहती थी। डॉ. रमेशचन्द्र शुक्ल के शब्दों में **'यतोऽपि भवानगमत्, यस्यामपि सभायां भवानभाषत तत् संस्थानं, सा सभा, तत्रत्याश्च जनाः प्रतिष्ठापितभवत्प्रभावा अजायन्त। भवन्ति ये पुण्यकर्माणो वस्तुतस्तेषां रसनामेवाधिवसतीदृशी सरस्वती।**[१]**'**

आप लेखनकला के धनी थे। आपने संस्कृत और हिन्दी में अनेक रचनाएँ कीं। उन रचनाओं के अतिरिक्त अनेक सुरुचिपूर्ण लेख तथा सरस कविताएँ 'आज' 'सुप्रभातम्' 'सञ्जय' 'सत्सन्देश' 'विश्वसंस्कृतम्' 'साधु' 'सूर्योदय' 'ज्योतिष्मती' 'ब्राह्मणवाणी' तथा विज्ञानज्योति आदि पत्रपत्रिकाओं में प्रकाशित हुए हैं। आप ऋषीकेश से प्रकाशित 'साधु' और खुरजा से प्रकाशित 'विज्ञानज्योति' के सम्पादक भी रहे हैं।

शुक्ल जी की प्रवचनकला लोकोत्तर थी। **'विद्यावतां भागवते परीक्षा'** आभाणक का सरस प्रेक्टिकल आपकी भागवतकथाओं में साक्षात्कृत होता था। आपकी भागवत की कथाओं में सभी धर्मावलम्बी बैठकर गद्गद हो जाते थे। शाहजहाँपुर में जब आपकी कथा में २५ हजार से अधिक श्रोता आने लगे तो व्यवस्था के लिए पुलिस की सहायता लेनी पड़ी। डॉ.

रमेशचन्द्र शुक्ल के शब्दों में-

'शिक्षणसम्भाषणलेखनसम्पादनानि व्यतिरिच्य श्रीशुक्लः कथायामपि कुशलः। कथावाचनं न सुसाध्यं कार्यम्। तदर्थं सर्वेषामपि शास्त्राणां गम्भीरं ज्ञानमपेक्षितं भवति। न केवलं शास्त्राणि, वाङ्मयस्य वेदपुराणस्मृतिज्यौतिषायुर्वेदस्तोत्रकाव्यालंकारशास्त्रादिविषयिणी विद्वत्ता च कांक्ष्यते। नीतिशास्त्रार्थशास्त्रादिसम्बन्धिनी अभिज्ञता च कांक्ष्यते। अथ च लोकानुभवः काम्यते। भावोऽयं स एव विद्वान् कथाकथनकार्यं कर्तुं क्षमो यस्य पाण्डित्यमगाधं सर्वशास्त्रगामि च भवति। भवति च यः प्रतिभावान् आचारवान् भगवन्निष्ठस्तपस्वी। पुराऽस्मद्देशस्य पण्डितानां पाण्डित्यमवलोकितमभूत् सार्वभौमम्। अत एव ते तत्र प्रशंसनीयां सफलतां चतुर्दिग्गामिनीं च कीर्तिमधिजग्मुः। अस्मदीयादरणीयस्य शुक्लस्य कथा-कुशलता स्फुटतयैवेदमभिव्यनक्ति यत् तदीयं शास्त्राणामध्ययनं नितान्तं गम्भीरं विपुलं च वर्तते। अवश्यमेव स तामभिज्ञतां गुणवत्तां च निदधाति यया कोऽपि कथाकथनकोविदः साफल्यं यशश्च सम्प्राप्नुते अन्यथा तद्विधां ख्यातिं प्रियतां च सः कथमधियातुं प्रभवेत्? आचार्यवरस्य श्रीमद्भागवते नितरां मनोऽभिरुची रमते। तत्र महती प्रीतिर्भक्तिश्च भवदीया बोभवीति। विज्ञानानुमतरीत्यनुसरणकारित्वाद् भवत्कथाकथनकाले पुराणधर्मशास्त्रादीनां यथार्थं स्वरूपमुद्घाटितं भवति। यदा यत्रापि भवदीया भागवतकथा प्रावर्तत, उच्चोच्चतरैरधिकारिभिर्विद्वद्भिर्धनिभिः ईश्वरवादिभिरनीश्वरवादिभिर्गुणिभिर्विविधवर्गसम्बन्धिभिः पुंभिः सा अश्रूयत। कथावसाने स्वाभीष्टस्थानं गच्छतां धीमतामपि आननेभ्यो भवत्कथाकथननैपुणीविषयिणी श्लाघैव श्रुताऽभूत्। जनता भवत्कथासुधां निपीय सर्वथैव स्वां तृप्तां कृतार्थां च अमन्यत। शाहजहाँपुरे तु एकदा यदा भवत्कथा जाता तदानुदिनं श्रोतॄणां संख्या पंचविंशतिसहस्रमिता दृष्टाऽभवत्। अतः प्रत्यहं रक्षिणा (पुलिस) माह्वानमपेक्षिततामगच्छत्।[१०]'

शुक्ल जी दूसरे की उन्नति पर प्रसन्न होते थे। आप अन्याय को नहीं सहन करते थे। अन्यायोपार्जित वित्त के प्रति आपके मनमें घृणा थी। जो आपसे पैसा उधार ले लेता था उससे आप कभी भी पैसा लौटाने की

चर्चा नहीं करते थे। पौरोहित्यवृत्ति के प्रति आपके मन में अनास्था थी। स्वावलम्ब और अदीनता की भावना आपकी रग रग में व्याप्त थी। राष्ट्रीयता आपके वेश, लेखन तथा स्वभाव में व्याप्त थी। धोती कुर्ता, गाँधी टोपी पहने हुए अंग्रेजी शासनकाल में भी हिन्दी भाषा में ही आप सरकारी अधिकारियों से बात करते थे।

जो भी व्यक्ति शुक्ल जी के सान्निध्य में आता वह आपका हो जाता था। श्री एन.सी. मेहता (कलक्टर, मुजफ्फरनगर) पं. उदयशंकर भट्ट (आकाशवाणी, दिल्ली) डॉ. सीताराम सहगल (आकाशवाणी, दिल्ली) श्री सुरतिनारायण मणि त्रिपाठी (उपकुलपति वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी) श्री पी.डी.गुप्त (प्रिंसिपल, एन.आर.ई.सी. कॉलेज, खुर्जा तथा उपकुलपति आगरा विश्वविद्यालय) श्री रामचन्द्र मालवीय (प्रस्तोता, वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय,वाराणसी) प्रो. रुद्रप्रसाद अवस्थी (अध्यक्ष, प्राच्य विद्याविभाग, लखनऊ वि. वि., लखनऊ) डॉ. सूर्यकान्त (अध्यक्ष, संस्कृत विभाग, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय), आदि व्यक्ति एक बार आपसे मिलकर सदा के लिए आपके प्रशंसक हो गये। आपके अनेक योग्य शिष्य देश के विभिन्न विश्वविद्यालयों में अध्यापन कर रहे हैं।[११]

शुक्ल जी का स्वास्थ्य बहुत अच्छा था। बीस धड़ी की मुद्गर को आपने हेलयैव उठा लेते थे। १९५९ में जबसे आपके पैर में जूते ने काट खाया और आपको मधुमेह का रोग हो गया तबसे आपका स्वास्थ्य ठीक नहीं रहा। १२ वर्षों तक के लिए आपका एक पैर खराब हो गया था किन्तु उस अवस्था में भी लेखन भवगद्भजन तथा अध्यापन बड़ी लगन से करते रहे। डॉ. रमेशचन्द्र शुक्ल के शब्दों में-**श्रीमच्छुक्लस्य स्वस्थता तु मल्लराजानामपि स्पृहणीयाभवत्। विंशत्यधिकशतप्रस्थमितमुद्गरन्तु हेलयैव भवान्प्रत्यहमविभ्रमत्। ईदृशस्य प्रसन्नताप्रदस्य स्वास्थ्यस्य मूलरहस्यं सदाचारः श्रीमतः। तत् स्वस्थं बृहदाकारवपुर्यत्रैव न्यषीदत् तत्स्थानमचकासीदतितराम्। भवति विभ्राजमानाकुतश्चिन्तताऽह्लादकता, साहित्यिकादृतशौण्डता निर्द्वन्द्वता च दर्शनीयैव भवन्ती व्यभ्राजत। परमष्टपञ्चाशदधिकैकोनविंशतिशततमेशवीयाब्दे सव्यपादमुपानत्**

तथाक्षणोद् यत् तदीयपादो भयावहविकृततामग्रहीत्। चलनेऽप्यतः श्रीशुक्लोऽक्षमो जातः। एतद्विधामशक्ततां भवान् सम्प्रति बिभर्ति परं पुरुषार्थो भावत्को मनागपि न म्लायते। एतस्यां दशाब्द्यां प्रभूतान्यभिनन्दनीयानि कार्याणि भवता कृतानि। उत्तररामचरितं प्रियंवदाभिधया व्याख्यया समुल्लासितम्, मणिनिग्रहनेहरूचरितयोश्च प्रणयनं विहितम्। एतदादीनि भवत्कार्याणि पूर्वतोऽप्यधिकतरां वृद्धिं गतां भवदीयां विद्यानुरागितामभिव्यञ्जन्ति। १९६६ तमेशवीयाब्दतो भवान् श्रीराधाकृष्णसंस्कृतकॉलेजे प्रधानाचार्यपदासीनोऽतस्तदुत्तरदायित्वपूर्णं गुरुतरभारमपि वहति। एतत्कालान्तरराल एव तत्र भवान् वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालयीयशिष्टपरिषदः (सीनेट) किं च विद्वत्परिषदः (बोर्ड आफ स्टडीज) सम्मानितसदस्यो भूत्वा तत्सम्बन्धि कार्यकलापं चान्वतिष्ठत्। काशीहिन्दूविश्वविद्यालय-जयपुर-इलाहाबादबोर्ड-देहलीबोर्ड-पंजाबविश्वविद्यालयवाराणसेयसंस्कृत-विश्वविद्यालयाद्यनेकसंस्थाश्रितपरीक्षासु भवांश्चिरात्परीक्षकताया भारमपि निष्ठापूर्वकं बिभ्राणः पर्यवलोक्यते। एतस्मिन्नेव समयान्तरे मतिमान् स्वकीयानात्मजांश्च परिणीतान् विहितवान्। नूनमस्वस्थता भवतो मानसिकं बलं क्षेणितुं नाशकत्। अद्यत्वेऽप्यध्ययनाध्यापनग्रन्थविरचनादिहोराः अपि पाठन एव व्यतीयन्ति। शतशश्चछात्राः पाठिताः। समये आगतः सोऽध्यापितोऽसमये आगतः सोऽपि। परं न कस्मादपि वराटिकाप्येका गृहीता। अहो, धन्या धन्या इमे संस्कृतपण्डिताः। एवंविधानां संस्कृतपण्डितानां संख्या नाद्यापि न्यूना। परं तेषां संख्यानुदिनं क्षीणतां गच्छन्ती विलोकिता भवति। अद्यतनेऽस्मिन् भोगप्रधाने काले 'ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च' इत्येतमादर्शं पुरो निधाय कठोरसाधनासंलीनानामेषां श्रीब्रह्मानन्दशुक्लसंकाशानां तपस्विनां पावनचरितानामवदातविद्याविद्योतितान्तःकरणानां भगवद्भक्तिधनधनिनां मनीषिणां तपसस्त्यागस्य च कथा यदा स्मृता भवति कोऽप्यसाधारण एव वेपथुराभ्यन्तरं प्रदेशं प्रतिरोम च धूनयति।[१२]'

श्री शुक्ल के साक्षात्परिचय में आने वाली पीढ़ी के सहस्रों व्यक्ति

आज विविध क्षेत्रों में कार्य कर रहे हैं। आपकी अर्द्धाङ्गिनी श्रीमती प्रियंवदा शुक्ला आपके अनुज श्री मित्रसेन आपे पुत्रपंचक डा. कृष्णकान्त शुक्ल, प्रो. उमाकान्त शुक्ल डॉ. रमाकान्त शुक्ल श्री विष्णुकान्त शुक्ल एवं श्री लक्ष्मीकान्त शुक्ल आपकी पुत्रियाँ स्वयं इन पंक्तियों की लेखिका तथा श्रीमती विद्या शर्मा, आपके पौत्र पौत्रियाँ तथा दौहित्र दौहित्रियाँ, कतिपय साथी और अनेक शिष्य सबके पास आपके विषय में अनेक संस्मरण हैं किन्तु उन सभी का संकलन किसी और प्रसंग में करना अधिक समीचीन होगा। स्थानानुरोध से अब आपकी रचनाओं की चर्चा की जा रही है।

## शुक्ल जी की रचनाएँ

शुक्लजी की रचनाओं का वर्गीकरण इस प्रकार किया जा सकता है-

१. मौलिक रचनाएँ,

२. सम्पादित एवं व्याख्यात ग्रन्थ

मौलिक रचनाओं को भी दो वर्गों में रखा जा सकता है-

क. प्रकाशित, तथा ख. अप्रकाशित

प्रकाशित रचनाओं में उद्बोधन, श्रीगान्धिचरितम्, मणिनिग्रह, श्रीनेहरूचरितम् तथा अन्य प्रकीर्ण रचनाएँ तथा अप्रकाशित रचनाओं में भारत-सुषमा, आश्वासन तथा वस्त्रावतार एवं प्रकीर्ण रचनाएँ आती हैं। सम्पादित तथा व्याख्यात रचनाओं को भी दो भागों में विभक्त किया जा सकता है-

क.ग्रन्थ

१. सावित्र्युपाख्यानम्

२. मुद्राराक्षसम्

३. मृच्छकटिकम्, तथा

४. हर्षचरितम् (चतुर्थ उच्छ्वास)

५. उत्तररामचरितम्

ख. पत्र-पत्रिकाएँ

१. साधु
२. विज्ञानज्योतिः
३. विद्यावाचस्पति पं. परमानन्द शास्त्री का जीवन चरित।

**उद्‌बोधन** – उद्‌बोधन राष्ट्रीय भावना से ओतप्रोत हिन्दी का लघुप्रबन्ध काव्य है जिसमें भारत (अर्जुन) को श्रीकृष्ण ने अन्याय के विरुद्ध युद्ध करने का उपदेश दिया है। इस काव्य की रचना जनवरी १९४७ में कवि ने तीन दिनों में पूरी की थी। जब भारत स्वतन्त्रता संग्राम में अंग्रेजों से जूझ रहा था। उद्‌बोधन में भारत अर्जुन का वाचक होने के साथ साथ भारतवर्ष का भी व्यञ्जक है। कवि ने जहाँ एक ओर गीता के कथानक का आधार लेकर श्रीकृष्ण के द्वारा अर्जुन को लड़ाई में कूदने का उपदेश दिलाया है वहीं उसने भारतवर्ष के निवासियों को स्वतन्त्रता के संग्राम में सोत्साह होकर कूदने का भी उद्‌बोधन देना चाहा है। इसके अन्तिम आशीर्वादात्मक पद में भारत की विजय की आशा की गयी है–

**'श्रीहरि ने कहा 'तथास्तु**
**भारत माता की जय हो।**
**पापों का उन्मूलन हो**
**भारत की अभिनव जय हो।'**

उद्‌बोधन का प्रथम संसकरण १९५० में प्रकाशित हुआ था। इसे लेखक ने स्वयं प्रकाशित कराया था। डॉ. रमेशचन्द्र शुक्ल के उद्‌बोधन के विषय में ये शब्द द्रष्टव्य हैं–

**'अस्मिन् काव्ये कविना सः स्तुत्यः प्रयासोऽस्ति विहितो येन सर्वसामान्यजनाः अपि गीतासुधायाः पानस्य सौभाग्यमश्नुवीरन्। गीतातत्त्वम् अवगमयितुं यां पद्धतिं विद्वांल्लेखक आलम्बते स्म सा एकान्ततो नूतना। समयस्य प्रवाहो नैजं नैजं महत्त्वं विशिष्टत्त्वं च निदधाति। तस्य विभिन्नत्वात् सा सरणिः, सा भावप्रकाशनरीतिः, सा स्वविचारोद्‌भावनविदग्धता या पुरातनेऽनेहसि विद्वद्धौरेयैरंगीकृता न विद्यमाने काले प्रिया भवितुमर्हति। कर्तव्यविमुखं भारतम् ( अर्जुनम् )बोधयितुं तं कर्त्तव्योन्मुखीकर्तुं स्वविचारान् निधातुं कथनविधां श्रीहरिः यामशिश्रियत् सा हि तत्कालदृष्ट्या**

**नितान्तमेवोपयुक्तोचिततरा प्रशंसनीयतरा चास्ति परमेतस्मिन् साम्प्रतिके समये तद्विधनिगूढसूक्ष्मभावोद्बोधनार्थं सा रीतिः, सा पद्धतिः समयविपर्यासवशान्नोचिततरा न प्रशस्ततरा च। एतस्मिन् आधुनिके काले तु तत्तद्विचारान् इदानीन्तनस्य कर्त्तव्यच्युतस्य भ्रान्तस्य मोहाक्रान्तस्य जनसमुदायस्य मानसेऽवतारयितुं नूनमियमेव शैली या उद्बोधनकारेण विचक्षणवरेण्येन प्रयुक्ता सर्वथैव युक्ता। एतत्समयानुरूप- पद्धतेरिह काव्ये दृष्टत्वादुपरि, पद्धतेरस्या नूतनत्वमुक्तमिति विदाङ्कुर्वन्तु सुधियः।'**[१३]

उद्बोधन एक विशेष परिस्थिति में लिखी गई रचना होने पर भी कालजयी एवं वर्तमान भारत के लिए प्रासंगिक है। यह आज के युग में भारत में व्याप्त दुरवस्था से संघर्ष करने की भी भारतवासियों को प्रेरणा देती प्रतीत होती हे। कवि ने काव्य की भूमिका 'अपनी बात' में इस रचना के प्रयोजन की चर्चा करते हुए लिखा है 'स्वान्तः सुखाय के अतिरिक्त मानवकर्तव्य की दिशा में इंगित करना ही अपना ध्येय रहा है। राष्ट्र का अभ्युदय एकान्त अध्यवसायी एवं कर्तव्यशील भावुकों की कृतियों पर ही आश्रित होता है। इसी तत्त्व को विविध युक्तियों से प्रदर्शित किया गया है। कवि की चिन्ता है' 'आज भारत सन्तान के सम्मुख दिग्भ्रम उपस्थित है।' कितने मनुष्य स्वकर्तव्यनिष्ठाव्रती हैं?'[१५] भारत (अर्जुन) के प्रति कहे गये ये कालजयी शब्द आज भी प्रासंगिक हैं-

**आशा विश्वास सुसंबल**
**सज्जित कायरता तजकर।**
**उठ कर्मवीर बन अर्जुन!**
**निज यश से कर जग अर्जुन॥**

**सोती है विश्वविभूति,**
**तू बन यथार्थ अनुभूति।**
**साहस का शंख बजादे**
**कायरता दूर भगा दे॥**

**तू सच्चा सैनिक बनकर।**
**कर्त्तव्य मार्ग में मन कर।**
**आशंका भीति शमन कर**
**वैरी गजराज दमन कर॥**

**ममता माया को तजकर**
**शूरता साज से सजकर।**
**तत्परता बिगुल बजा दे**
**कर्तव्य मार्ग समझा दे।**[१६]

**गान्धिचरितम्** – 'गान्धिचरित'[१७] संस्कृत में उपनिबद्ध चरित्रप्रधान खण्डकाव्य है। इसमें महात्मा गान्धी का चरित्र १११ पद्यों में चित्रित किया गया है। कवि का कथन है कि महच्चरित्र के वर्णन से आत्मा पावन होती है **'महापुरुषाणां चरित्राणि विचित्राणि भवन्ति। तेषां वर्णनेन समाकर्णनेन च चेतसि परमानन्दस्फुरणं संजायते, इत्यत्र नास्ति कोऽपि शंकापंककलंकलेशोऽपि। भारतभूमौ समये समये विविधा महापुरुषाः प्रादुर्बभूवुः। तेषां चरित्रचित्रणे च बहूनां कृतधियां कवीनां लेखनीप्रसारः ससारः संवृत्तः, संसारे प्रचारश्चापि प्रचुरतयाभूदित्यत्र न बहु वक्तव्यम्। श्रीमतां गान्धिमहात्मनां चरित्रन्तु सर्वात्मनोज्ज्वलं, सरसमनुकरणीयं चासीदिति तत्र लेखन्याः संचालनमात्मपावनमेवेति प्रस्तुतपुस्तकारम्भे प्रधानं निदानम्।'**[१८]

इस काव्य की भाषा अत्यन्त सरल तथा सरस है। छोटे छोटे समासों का प्रयोग देखते ही बनता है। भाषा की सरलता के लिए हिन्दी तथा अंग्रेजी के कुछ शब्दों का यथावत् अथवा किंचित्परिवर्तन के साथ प्रयोग किया गया है। श्री उमाकान्त शुक्ल के शब्दों में **'भाषायाः विचारः क्रियते चेदेतस्य काव्यस्य भाषा त्वतीव सरला, सरसा गम्भीरभावा लघुसमासा विषयोपयोगिनी सर्वथा काव्योपयुक्ता च।'**[१९]

इस काव्य में प्रसादगुण प्रधान हैं। ओज और माधुर्य भी यथास्थान विद्यमान हैं। उत्प्रेक्षा रूपक उपमा प्रभृति अलंकारों का स्वाभाविक सन्निवेश

द्रष्टव्य है। सहोक्ति का एक उदाहरण प्रस्तुत है। गाँधी जी की माता उन्हें तथा आँखों से आँसुओं को एक साथ विदा करती हैं-

**चिन्तां व्युदस्य विसृजाशु सुतं सुविज्ञे!**
**धैर्य धरैह गतिमीशकृतां विदित्वा।**
**श्रुत्वेति वाचममलां विससर्ज माता**
**गेहात्सुतं नयनतो विमलाश्च मुक्ताः।**[२०]

कवि ने यथावसर अहिंसा, संघशक्ति, उत्साह, स्वाभिमान, मानव सेवा, सत्य, श्रम तथा सदाचार आदि के महत्त्व प्रतिपादन में बड़ी सरस और ललित सूक्तियों का विधान किया है, यथा-

**आचारहीनजनजीवनपावनाय**
**वेदोऽपि नार्हतितमामिति वत्स विद्धि।**[२१]
**ये मानवा देशदरिद्रताया,**
**अन्तं विधातुं सततं यतन्ते।**
**स्वं जीवनं पावनमेव कर्तुं**
**जना महान्तो न मताः कथं ते?**

कवि की कामना है-

**नैव वंचकता क्वापि, नापि क्षुत्क्षामकण्ठता।**
**न चापि दुर्बलाघातो मम देशे भवेत् क्वचित्।।**[२३]

'गान्धिचरित' राष्ट्रप्रेमप्रसारक ललित काव्य है जो पाठकों तथा श्रोताओं के मन में देशभक्ति की गंगा को संचारित करने में क्षम है। आचार्य रमेशचन्द्र शुक्ल के शब्दों में मानवतापूर्ण राष्ट्रीयता के भाव से परिपूर्ण यह काव्य **'माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः'** की भावना का संचारने वाला है-

**'अस्ति काव्यमिदं चरितकाव्यम्। सदपि तच्चरितकाव्यं, राष्ट्रियभावनाभावितत्वान्मनोज्ञमन्यतमं राष्ट्रियकाव्यम्। कविर्निसर्गतो राष्ट्रभक्तः। स महात्मानं गान्धिनमतो गेयत्वेन स्वकाव्ये परिगृह्णाति सश्रद्धम्। महात्मनश्चरितगानमेकतस्तु मानसेषु सर्वेषां पवित्रतामातन्वीत अपरतस्तत् तत्र राष्ट्रियतां संचारयेदित्येतद् विमृश्य, मन्येऽयं राष्ट्रदैवताकः कविः काव्यमिदं व्यरचयत्। म. गान्धिनो जीवनं विश्वजनीनत्वाद्**

**व्यतिरिक्तं नान्यत् किमपि। तदीया राष्ट्रियभावना राष्ट्रान्तरवासकृतां राष्ट्रियभावनेव न कामपि भौगोलिकीं सीमामभिव्याप्य विशेषेण समुज्जृम्भते। तस्यां तु समग्रापि जगती माति। तदभिमतराष्ट्रियताया अस्त्यर्थो मानवतायाः संरक्षणं, सम्पोषणं सर्वांगीणतया समुन्मीलनं च। यो हि महात्मा तस्य देशस्य मानवो यस्य देशस्य मेधा सर्वमपि जगद् 'ब्रह्म' इत्येतद् व्यतिरिच्य नान्यत् किमपि मन्यते स महात्मा तां राष्ट्रियतां कथमंगीकर्तुं शक्नुयात् यस्याम् 'अयं निजः परो वा' इत्येषा हि विचारणा निषीदति। यथा कवेर्गेयो महात्मा सर्वशुभंयुतां बिभर्ति तथैव कविरपि गान्धिचरितस्य भारतीयानां कवीनां तस्याम्परम्परायां सन्निविशते यस्यां 'माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः' इत्येषा भव्या भावनानुस्रियते परिपूज्यते च। वर्णनीयस्य वर्णयितुश्चोभयोरपि एकविधस्यैव स्वभावस्य सन्निविष्टत्वात् गान्धिचरितं नाम काव्यमतितरां हृदयंगमतां गतमस्ति।**[२४]

काव्य की अभिव्यक्ति अत्यन्त निर्मल तथा काव्योपयोगिनी है। प्रस्तुत शोधकर्त्री को याद है कि इस काव्य की रचना कवि ने एक ही बैठक में की थी।

**मणिनिग्रह** – महाभारत के 'सौप्तिक वध' के कथानक पर आधारित इस हिन्दी के खण्डकाव्य में नारी के गौरव की प्रतिष्ठा की गयी है। जब अश्वत्थामा द्रौपदी के सोते हुए बच्चों को मार देता है तब श्रीकृष्ण जी उसके मस्तक की मणि निकाल लेते हैं– इस कथानक को रमणीय काव्यात्मक शैली में उपनिबद्ध करते हुए कवि ने अनुभूति और अभिव्यक्ति की उदात्तता प्रस्तुत की है। डॉ. रमेशचन्द्र शुक्ल ने इस कृति को वस्तु और अभिव्यञ्जना की दृष्टि से अत्यन्त सफल कहा है **'कविता स्वयमेव वर्तते सिद्धानां महापुरुषाणां परिष्कृता वाणी। तस्यास्तथाविधत्वात् तस्यां किमपि लोकोत्तरं रमणीयत्वं परिस्पन्दते। यदि अनवदातमपि आविलमपि किमपि वस्तु तां स्पृशति तदा तदपि अवदातततामनाविलतां च प्रयाति। तस्य वस्तुतस्तु कथैव का यदस्त्युदात्तं वल्गु च। तत्तु तत्र द्विगुणां समुज्ज्वलतां तेजस्वितां चाश्नुते। मणिनिग्रहस्य द्वयोरपि तत्त्वयोर्हृदयाभि-रामत्वात् सोऽतितरामेव सहृदयान् परिप्रीणाति।'**[२५]

मणिनिग्रह में अवसरानुसार सुभाषितविधान बड़ा सटीक हुआ है। इस विशेषता की ओर इंगित करते हुए डा. रमेशचन्द्र शुक्ल ने लिखा है **'द्वितीयं च वैशिष्ट्यं तत्रेदं यत् काव्यं कविना वैमल्यजुषां विचाराणां बन्धुरया मालया विभूषितं विधाय सचेतसां पुरः संप्रस्तुतीकृतम्। तत्तदुज्ज्वलतरो दान्ततरविचारधाराधिवासात् काव्यमेतत् लोकोत्तरसौरभ-सुसेवितसुमनस्समुल्लसितसरससुमृदुलफलश्रीसुशोभितसच्छायतरुराजि-विलसितरम्योपवनमिव प्रतिभाति।'**[२६]

कुछ सूक्तियाँ उदाहरणार्थ प्रस्तुत हैं-

**१. नारी तो शक्तिस्वरूपा, आत्मा की अमर कला है।**
**इस बल पर ही तो सारा, जग का व्यवहार चला है।।**[२७]

**२. इस स्वार्थपूर्ण संसृति में , कोई भी क्या है अपना?**
**अपनेपन का तो केवल, होता है निर्मम सपना।।**[२८]

**३. स्वार्थान्धपरायणता ही, बन्धन का कारण माना।**
**इसमें फँसकर ही होते, जानी अज्ञानी नाना।।**[२९]

**४. कायरता से बढ़कर भी, क्या कोई पाप महा है?**
**अन्तिम श्वासों तक लड़ना, वीरों का धर्म कहा है।।**[३०]

**५. साहस में श्री रहती है सिद्धान्त यही वीरों का।**[३१]

**६. क्या बिना शक्ति सम्बल के सम्भव है कभी सफलता?**[३२]

**७. है कार्यभेद से जाना पर तत्त्व यथार्थ वही है।**
**बस भेदभाव का तजना ही ब्रह्मज्ञान सही है।।**[३३]

**८. मानसमन्दिर की आभा जब धूमिल हो जाती है।**
**आत्मा की दिव्य काला भी तब सहसा सो जाती है।।**[३४]

**९. जो उत्तम धन पाकर भी, उसका उपयोग न करता।**
**वह निन्दनीय कृतियों से, रहता जीवन घट भरता।।**[३५]

**१०. सम्पूर्ण प्राणियों का हित करना ही धर्म कहा है।**
**इससे बढ़कर क्या कोई ऋषियों का कर्म रहा है?**[३६]

**११. समुचित विधि से अपनाना, परिणाम सुखद साधन ही।**
**अनुचित निधि पाने से तो है रहना श्रेष्ठ अधन ही।।**[३७]

इन सूक्तियों में कवि के जीवन मूल्यों की अभिव्यक्ति हुई है। स्मरणीय है कि 'मणिनिग्रह' की रचना भी कवि ने ३ दिनों में पूर्ण कर ली थी।

**श्रीनेहरूचरित**[३८] - नेहरूचरित अथवा 'श्रीनेहरूचरितम्' शुक्ल जी की मौलिक कृतियों में अन्तिम रचना है। ग्रन्थ की पुष्पिका तथा टाइटिल पर 'श्रीनेहरूचरित' नाम दिया गया है किन्तु पुस्तक के फोलियो पर 'नेहरूचरित' ही नाम दिया गया है। हमारा विचार है कि ग्रन्थ में 'श्री' शब्द आदरार्थ में प्रयुक्त हो गया है। विद्वानों ने इस रचना को नेहरूचरित और श्रीनेहरूचरित दोनों नामों से पुकारा है। डॉ. रेवाप्रसाद इसको 'नेहरूचरित' और डॉ. रमेशचन्द्र शुक्ल 'श्रीनेहरूचरितम्' के रूप में उल्लेख करते हैं। हमने इसका हिन्दी की प्रकृति के अनुसार नेहरूचरित के रूप में ही उल्लेख किया है। इसका निर्माण ८४ दिनों की अवधि में हुआ है। कवि ने स्वयं अपने प्राक्कथन में लिखा है कि उसने इसे २३ अगस्त १९६८ को प्रारम्भ करके १४ नवम्बर, १९६८ को पं. जवाहरलालनेहरू की ७९ वीं जन्मतिथि के दिन पूरा किया था। कवि के ज्येष्ठ पुत्र श्री कृष्णकान्त शुक्ल ने इसका हिन्दी अनुवाद किया है। यह तथ्य शायद बहुत कम व्यक्तियों को ज्ञात है कि इस रचना को शुक्ल जी ने बोलकर लिखवाया है क्योंकि हाथ में कुछ कम्पन होने, नेत्रदौर्बल्य होने तथा कुछ अस्वस्थ होने के कारण स्वयं लिखने में उन्हें कष्ट होता था। अतः वे अपने अन्तेवासियों को श्लोक बोलते जाते थे और वे लिखते रहते थे। बाद में उसे सुन लेते थे तथा आगे के श्लोक सोचकर बोल देते थे। यही कारण है कि कुछ प्रसंगों पर पुनरुक्ति सी प्रतीत होती है। प्रस्तुत रचना का तुलनात्मक परिप्रेक्ष्य में अध्ययन करना प्रस्तुत शोधप्रबन्ध का उद्देश्य है।

इस महाकाव्य में श्री जवाहरलालनेहरू का चरित्र चित्रित किया गया है। इसकी पाण्डुलिपि को पढ़कर डॉ. रमेशचनद्र शुक्ल ने इसकी पद्यबद्ध समीक्षा लिखी थी जो पहले 'संस्कृतवैभवम्' में और फिर नेहरूचरित की 'नेहरूचरितप्रणेतृपरिचयः' शीर्षक भूमिका में प्रकाशित हुई है। स्मरणीय है कि 'संस्कृतवैभवम्' आचार्य ब्रह्मानन्द शुक्ल के अभिनन्दनग्रन्थ का नाम है जो उन्हें ३ अगस्त १९६९ को अलीगढ़ संस्कृतपरिषद् के द्वारा एक भव्य

आयोजन में समर्पित किया गया था। 'नेहरूचरितम्' का प्रकाशन उसके लगभग साढ़े चार महीने बाद हुआ था। यहाँ हम उपर्युक्त डॉ. रमेशचन्द्र शुक्लकृत सप्तश्लोकीय नेहरूचरितसमीक्षा को प्रस्तु कर रहे हैं-

**ब्रह्मानन्दकवेरियं नवकृती रम्या नितान्तप्रिया**
**लेखन्या इह तस्य रूपरुचिरं प्रौढं भवद् दीप्यते।**
**मन्ये काव्यतपोऽत्र पूर्णविधिना यातं कवेः पक्वतां**
**हृद्या चात्र चकास्ति काव्यसुषमा सर्वत्र नैसर्गिकी॥१॥**

**वैदर्भी रमतेऽत्र काव्यरमणे, श्रीकालिदासस्य च**
**काव्यश्रीः परिपाल्यतेऽतिसुखदा मृद्वी प्रसादप्रिया।**
**औत्सुक्यं पठितुं रसज्ञहृदये गाढं समुत्पादयत्**
**सौन्दर्योल्लसितैः पदैर्ध्वनियुतैरर्थैरिदं सेव्यते॥२॥**

**पाण्डित्यस्य हि वीक्ष्यतेऽत्र ललितेऽकाण्डे च नो ताण्डवम्**
**सालंकारवती प्रवृत्तिरपि नो माघादिकांगीकृता।**
**ऐतिह्यार्दनकारिणीह कविना नो कल्पना चादृता**
**सामंजस्यमिहात्र भाति नितरां भावेषु तथ्येषु च॥३॥**

**शब्दानां रमणीयता मसृणता संशोभते बन्धुरा**
**अर्थानामवबोधने भवति सा साहाय्यकृन् मित्रवत्।**
**सामान्योऽपि च संस्कृतज्ञमनुजो बोद्धुं क्षमस्तानते**
**वैशिष्ट्यानि बहूनि भान्ति कलिते काव्येऽत्र भावोज्ज्वले॥४॥**

**काव्यस्यास्य विशिष्टता विलसतीयं चारुताचित्रिता**
**पुत्रीं यज्जनकस्तथा च भगिनीं बन्धुः स्थलं सर्वथा।**
**सर्वं पाठयितुं क्षमो भवति निःसंकोचचित्तो भवन्**
**पारम्पर्यमतं च लक्षणमथो काव्यस्य नेहांचितम्॥५॥**

**रम्यायाः प्रकृतेश्च वर्णनजुषो नो कामुकत्वाभृतः**

चर्चाया नितरामदर्शनमहो विद्योततेऽत्राद्भुतम्।
काव्ये मुख्यतयात्र वीरदयितो वीरो रसो राजते
कारुण्यं हृदयं हि मार्मिकतया चैतस्य गृह्णात्यलम्॥६॥

व्यक्तित्वं प्रियपण्डितस्य मृदुलं यन्नेहरोः शोभते
तन्नूनं सुलभं न भव्यमतुलं सर्वेष्टमन्यत्र च।
रूपं भारतसंस्कृतेरधिगतं संदृश्यते वस्तुतः
विद्वच्चित्रितनेहरौ नरमणौ मन्ये नु निःसंशयम्॥७॥[३१]

**प्रकीर्ण कविताएँ** – शुक्ल जी की अन्य प्रकाशित मौलिक रचनाओं में 'आज' 'सुप्रभात' 'संजय' 'सत्सन्देश' 'विश्वसंस्कृत' 'साधु' 'सूर्योदय' 'ज्योतिष्मती' 'ब्राह्मणवाणी' 'विज्ञानज्योति' आदि पत्रपत्रिकाओं में प्रकाशित 'भ्रमरप्रबोध' 'भारतसुषमा' का कुछ अंश 'पर्यनुयोग' 'दीनबन्धो' 'अयि भारतीय विद्ये केयं दशा त्वदीया?' 'महामना मदनमोहनमालवीयाभिनन्दन' 'मनोहरलालशर्माभिनन्दन' आदि संस्कृत कविताएँ एवं व्रजभाषा तथा हिन्दी में रचित कविताएँ उल्लेखनीय हैं। यहाँ उनकी कुछ बानगी प्रस्तुत है।

'सुप्रभातम्' पत्र में प्रकाशित 'भ्रमरप्रबोध' कविता में भ्रमर को जगाने के बहाने कवि पाठकों को स्वतन्त्रता का गीत गाने की प्रेरणा देता हुआ गीति पद्धति में कहता है- **'आरभ्यतां सुखेन गानं स्वतन्त्रतायाः।'** भारतसुषमा का कुछ अंश 'संस्कृतरत्नाकर' में प्रकाशित हुआ था जिसमें भारत के गौरव की सरस सरल रमणीय शैली में अभिव्यक्ति की गयी है-

**क्व रामराज्योपमराज्यमस्ति?**
**गीतोपदेष्टा क्व नु कृष्णचन्द्रः ?**
**अहिंसको बुद्धसमः क्व वास्ते?**
**क्व वास्ति चाणक्यसमो नयज्ञः?**

**क्व कालिदासस्य कलाविलासः**
**क्व वा विभात्यप्रतिमः स भासः?**
**हर्षः क्व वा हर्षततिं ततान**
**बाणः क्व वाभूत् खलु पञ्चबाणः?**

इस समग्र कविता में देशप्रेम की तरंगिणी प्रवहमान है। शुक्ल जी की प्रकीर्ण कविताओं में राष्ट्रभक्ति, ईश्वर भक्ति तथा अन्यान्य उदात्त भावों की मसृण अभिव्यक्ति हुई है। 'विश्वसंस्कृतम्' (त्रैमासिक पत्र ) में प्रकाशित 'पर्यनुयोग' नामक कविता के निम्नोद्धृत अंश में भगवान् के प्रति कविका अनन्य प्रेम 'दोहा' छन्द में किस स्वाभाविकता और सरसता के साथ प्रकट हुआ है- यह देखने योग्य है-

**तव भूत्वा कमलापते कस्य गेहमुपयानि?**
**किन्नु ममेव तवाप्यहो सन्ति न तानि दिनानि॥**
**यानि कुत्र करुणाकरं दीनबन्धुमपहाय।**
**याति न जलधारा क्वचिज्जलनाथं परिहाय॥**
**मन्ये पापपरायणो मत्तुल्यो भुवि नास्ति।**
**पापसिन्धुपरिशोषणे त्वत्तुल्योऽपि न चास्ति॥**
**तव तेजस्तु तपोनिधे सूर्ये शशिनि च भाति।**
**तमसाच्छन्ने मामके मनसि तथापि न माति॥**

शुक्ल जी की 'दीनबन्धो' शीर्षक प्रार्थना श्री राधाकृष्ण संस्कृत कॉलेज में १९३५ से नित्यप्रति सस्वर बोली जाती थी। वह प्रार्थना १९६० में छात्रसंघ की ओर से मुद्रित कराकर नये छात्रों में वितरित की गयी थी। इस प्रार्थना में कवि की भक्ति भावना का सहज उच्छलन नादसौन्दर्य तथा पदशय्या देखने योग्य है। कुछ पद्य प्रस्तुत हैं-

**दग्धोदरस्य हतकस्य सुपूरणाय**
**किं किं न वा कृतमहो नटकृत्यमत्र।**
**विस्मृत्य भूतिनिकरं करुणाकरं त्वा-**
**मेतर्हि मुंच करुणां मयि दीनबन्धो।**
**योपासिता मुनिभिरस्तमसस्तपापै-**
**रज्ञाननाशनिपुणा निपुणैः सदैव।**
**या प्रार्थिता सततमत्र पुराणपुंभि-**
**र्मेधाविनं कुरु तथैव सुमेधया माम्॥**

एक कविता में वाणी वन्दना की गयी है-

मन्यामहे त्वां जगदेकधन्या-
मम्बां निरालम्बजनावलम्बाम्।
कथं नुतिं ते करवाणि वाणि
वाणीप्रसारस्तु न मे ससारः।।
शक्तिस्वरूपे जगदात्मभूते
दीनो न दीनो भवतीमवाप्य।
भवेत्कुरूपोऽपि सुरूप एव
मूकोऽपि लोको ननु वावदूकः।।

एक और भक्तिपरक कविता में भक्त का हृदय खोलकर रख दिया गया है-

लोकैषणाभिरमितो बलवद्वृकीभि-
रिद्धाभिरावृततनुस्तव सेवकोऽहम्।
हा हन्त रोदिमि चिरं चरणौ श्रयामि
जागर्षि किं न हृदयेशय दीनबन्धो।।
तीर्थान्तराणि सहसा न पुनन्ति पापान्
नो वा हरन्ति तपसां ततयोऽपि तापान्।
अह्नाय ते नलिननाभ मुदा भरेण
पूतं पुनाति तव नाम यथा गृहीतम्।।

'पं. मदनमोहनमालवीयाभिनन्दन' से उद्धृत निम्नलिखित पद्यों में कवि ने काशी हिन्दूविश्वविद्यालय के गौरव का गान किया है-

वाराणसीपरिसरे सुरसिन्धुतीरे
निशेषशास्त्रकलनादृतसच्छरीरे ।
हिन्दुत्वशोभितमुखेऽमितविश्वविद्ये
विद्यालये तव चकास्ति कृतिश्चिराय।।
यद्दर्शनेन मनसोऽद्भुतसौमनस्य-
मक्ष्णोश्च जन्म सफलत्वमथ प्रसारम्।
प्राग् भारतस्य रमणीयकलागुरुत्वं
श्रीशालितां च सममेव जना विदन्ति।।

'वैद्य मनोहरलालशर्माभिनन्दन' के इस पद्य में कवि ने वैद्यकशास्त्र के 'नुसखा' पद का वैसा रमणीय प्रयोग किया है, यह दर्शनीय है-

**हं हो त्वदीयकलकीर्तिकलापचन्द्रे**
**काचिद् विभाति कमनीयकलंकरेखा।**
**लोके सुलब्धयशसो 'नु सखा' न कोऽपि**
**यो द्रौणि-चन्द्रचिररोगविनाशकः स्यात्॥**

'आश्वासन' नामक कविता में भगवान् की कृपा के व्याख्यान के साथ जीव को आश्वासन दिया गया है। रचना प्रसादगुणपूर्ण है-

**रक्षां विधास्यति पिता जगदीश्वरोऽसौ**
**यस्त्रायते सकलसृष्टिमिमां दयालुः।**
**कस्मात् धृतिं त्यजसि बन्धुवर त्वमत्र**
**हित्वा भयं सपदि तं शरणं व्रज त्वम्॥**

संस्कृत की दुर्दशा देखकर शुक्ल जी का हृदय व्याकुल हो जाता था। आपने अपने सभी बच्चों को संस्कृत अवश्य पढ़ायी। भले ही इसके लिए उन्हें कतिपय इष्टमित्रों का विरोध सहन करना पड़ा हो।[४०] जो धनवान होकर भी अपनी सन्तान को संस्कृत नहीं पढ़ा सकते उन पर, १९९६ वि. सं. में 'ज्योतिष्मती' पत्रिका में प्रकाशित इस गीति में चोट करने के साथ अपने ही देश में संस्कृत की दयनीयता पर कष्ट व्यक्त किया गया है-

**अयि भारतीयविद्ये केयं दशा त्वदीया?**
**नो दृश्यते पुरेव शक्तिः शुभा त्वदीया।**
**परितः समुल्ललास तव भाग्यमानुरम्ब।**
**हा हन्त साम्प्रतं किं शोच्या दशा त्वदीया।**
**भव्यं निजं सुरूपं प्रतिहाय हाद्य दीना।**
**जातासि वन्दनीये केयं दशाा त्वदीया**
**सा सांगवेदविद्या प्रतिसद्म नो विभाति।**
**यस्या बलेन जाताशोच्या दशा त्वदीया॥**

इसका एक पद्य द्रष्टव्य है-

**अनाथनाथनायकं स्वबोधसम्प्रदायकम्**
**समृद्धिसिद्धिसाधकं मनोव्यथाविदारकम्।**
**प्रपञ्चभारनाशकं प्रमादपाशभञ्जकं**
**नमामि सम्प्रकाशकं जनार्तिभीतिहारकम्।।**

(दलितोदयमहाकाव्यम् सर्ग २०/१३)

सम्पर्क- मकान क्र.-१५, रायल रेसीडेन्सी
शाहपुरा थाना के पास, पोष्ट तिलंगा, भोपाल (म.प्र.)
मो.- ०८९६२१३७७६४

**(४) डॉ. रामेश्वरप्रसाद गुप्त-**

इनका जन्म २१.१.१९४४ई. को उ.प्र. के ललितपुर जिले के तालबेहट नामक गाँव में हुआ। इनके पिता श्री रामभरोसे गुप्त तथा माता श्रीमती देवी गुप्ता थीं। इन्होंने एम.ए. हिन्दी, संस्कृत तथा पीएच.डी. संस्कृत की उपाधि प्राप्त की हैं। ये म.प्र. उच्च शिक्षा विभाग से संस्कृत आचार्य पद से सेवानिवृत हैं। इनके निर्देशन में २७ शोधार्थियों ने पीएच.डी. उपाधि प्राप्त की है। इन्हें महामहिम राज्यपाल महोदय ने वागर्थ सम्मान से सम्मानित किया है।

**संस्कृत रचना-** इनकी संस्कृत रचना 'संस्कृतमधुगीतगुञ्जनम्' है। यह संस्कृत गीतों का संग्रह है। इस कृति पर उ.प्र. संस्कृत संस्थान, लखनऊ से १८.५.२०१० को संस्कृत साहित्य पुरस्कार प्राप्त हुआ है। इस कृति पर लघु शोध ग्रन्थ ईस्टर्न बुक लिंकर्स से २०१४ ई. में प्रकाशित हुआ है।

कुछ उदाहरण द्रष्टव्य हैं-

**यस्या हिमाद्रिस्तु मुखस्य शोभा**
**आभां ददात्यत्र च सूर्यरश्मिः।**
**कश्मीरदेशश्च सुदेशमौलिः**
**सा वन्दनीया मम मातृभूमिः।।**

(कविता -२)

कथयति सर्वान् भारतमाता
नरः भवति किं स्वयं विधाता?
मानवाः सर्वे हि समानाः
अत्यनुचिता तु भेदभावना
ये मानवविभेदकर्तारः
दुराचारिणः ते ननु पापाः॥

(कविता - २)

सम्पर्क-
श्रीमती लक्ष्मीगुप्ता भवन, उद्योग विभाग के पास
सिविल लाइन, दतिया (म.प्र.) पिन ४७५६६१
मो.- ०९८२६२४९४८८

### (५) आचार्य रहसबिहारी द्विवेदी-

इनका जन्म २.१.१९४७ को उ.प्र. के इलाहाबाद जिले के समहन नामक ग्राम में पं. रामाभिलाष द्विवेदी 'सिद्धान्त ज्योतिषाचार्य' तथा श्रीमती सुन्दरी देवी के यहाँ हुआ। इनके पिता अत्यन्त धार्मिक प्रवृत्ति के पण्डित थे जिन्होंने ४०० बार तुलसीकृत रामचरित मानस के अखण्ड पाठ किये थे और वे श्रीमद्भगवद्गीता के मर्मज्ञ विद्वान् रहे थे। प्रो. रहस बिहारी द्विवेदी प्रतिभाशाली विद्यार्थी रहे। इन्होंने एम.ए., साहित्याचार्य, विद्यावाचस्पति की उपाधियाँ प्राप्त कीं साथ ही एम.ए. परीक्षा में स्वर्ण पदक प्राप्त किया। इन्हें महामहोपाध्याय की मानद उपाधि से भी विभूषित किया गया है। म.प्र. लोक सेवा आयोग द्वारा इनका चयन १९७१ में संस्कृत व्याख्याता के रूप में हुआ। इन्होंने मन्दसौर, शाजापुर और छतरपुर के शासकीय महाविद्यालयों में अध्यापन कार्य किया। तत्पश्चात् इनका चयन रानी दुर्गावती वि.वि. जबलपुर के संस्कृत विभाग में व्याख्याता पद पर हुआ। यहाँ २.३.१९७८ से व्याख्याता, फरवरी १९८३ से उपाचार्य, १९९८ से आचार्य एवं अध्यक्ष के रूप में कार्य रत रहे। कला संकाय के अधिष्ठाता आदि पदों पर सेवा देते हुए जनवरी २००९ में सेवानिवृत हो गये। इन्होंने लियन पर रहकर सम्पूर्णानन्द संस्कृत वि.वि. वाराणसी के शोध संस्थान के निदेशक पर पर

कार्य किया। इनके विविध शोधपत्रिकाओं में लगभग २०० शोधपत्र प्रकाशित हैं। इनके निर्देशन में शोधार्थियों ने १ डी.लिट्, ३० पीएच.डी. उपाधि प्राप्त की हैं। इन्हें वर्ष २०११ में राष्ट्रपति पुरस्कार प्राप्त हुआ है। इनकी रचनाओं में अर्वाचीनसंस्कृतमहाकाव्यानुशीलनम्, श्रीकृष्णस्य स्वस्तिसन्देशः, संस्कृत महाकाव्यों का आलोचनात्मक अध्ययन (१९६१-७०), साहित्यविमर्शः, साहित्यानुसन्धानावबोधप्रविधिः, संस्कृतवाङ्मये विज्ञानम्, भारत बनाम इण्डिया, नव्यकाव्यतत्त्वमीमांसा, भाषिकी कारिका आदि हैं। इनकी नवीनतम रचना काव्याधिकरणानुभूतिविमर्श है। कई बार इनके शोधालेख भी पद्यबद्ध देखे गये हैं।

**संस्कृत रचना**- स्मृतिचित्रम्-४० श्लोक, ब्रह्मदत्तवंशम्-१०० श्लोक, तमसाखण्डकाव्यम्, मामको भाति मध्यप्रदेशोऽद्भुतः, तीर्थभारतम् आदि। तीर्थभारतम् काव्य में कश्मीर से कन्याकुमारी तक के प्रमुख तीर्थों का १०० पद्यों में वर्णन है। इस काव्य पर उ.प्र. संस्कृत संस्थान लखनऊ से २००८ का कालिदास पुरस्कार प्राप्त हुआ है। इसका एक पद्य द्रष्टव्य है-

**रेलस्थानाज्जलधिपुलिने योजनाद्वान्तरेण**
**दिव्यागारं किल भगवतस्त्यक्तयुद्धस्य विष्णोः।**
**पार्श्वे चाब्धेर्भरितसरसी गोमती द्वारकाऽऽस्ते**
**एवं रम्या लसति नगरी द्वारका तीर्थरूपा॥**

(तीर्थभारतम्, द्वारकाधाम- २५)

एक अन्य पद्य द्रष्टव्य है-

**संस्कृतं संस्कृता वेति नाम्ना श्रुता**
**वागियं विश्वभाषाजनिर्विद्यते।**
**सम्प्रदायप्रजातिस्थलानां क्वचित्**
**नाम्नि चास्या न गन्धः क्वचिद् घ्रायते॥**

('संस्कृता भारती भाति वैज्ञानिकी' कविता/ दूर्वा/ कालिदास संस्कृत अकादमी, उज्जैन/ जनवरी-मार्च २००७/ पृ. ४२)

सम्पर्क- ६१५, ग्रीन सिटी, माढ़ो ताल, जबलपुर (म.प्र.) ४८२००२, मो. ०९४२५३८३९६२, ०८८०८९९८७४३, ०९९३५६६०७६६
ईमेल-rbdwivedi9@gmail.com

### (६) आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी-

इनका जन्म १५.२.१९४९ को म.प्र. के राजगढ़ जिले में हुआ। इनके पिता डॉ. गोकुलप्रसाद त्रिपाठी तथा माता श्रीमती गोकुलबाई त्रिपाठी थीं। इन्होंने सागर विश्वविद्यालय से एम.ए., पीएच.डी. तथा डी.लिट्. की उपाधियाँ प्राप्त की हैं। पीएच.डी. हेतु इनके शोधनिर्देशक प्रो. रामजी उपाध्याय रहे। इनकी लगभग १७० पुस्तक तथा ३०० शोधपत्र/लेख आदि प्रकाशित हैं। ये साहित्य अकादमी दिल्ली से प्रकाशित संस्कृत प्रतिभा, डॉ. हरीसिंह गौर वि.वि. सागर के संस्कृत विभाग से प्रकाशित होने वाली नाट्यम् तथा सागरिका पत्रिकाओं के सम्पादक हैं। इन्होंने सिल्पाकॉर्न वि.वि. बैंकाक (थाईलैण्ड) में तीन वर्ष तक अध्यापन किया है। ये राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली के कुलपति रहे हैं। २८.२.२०१४ को सागर विश्वविद्यालय से आचार्य पद से सेवानिवृत होकर संस्कृत सेवा में संलग्न हैं। ये संस्कृत के उत्थान में आधुनिक तकनीकी ज्ञान का उपयोग करने वाले विद्वान हैं। इनकी प्रथम रचना प्रेमपीयूषम् संस्कृत नाटक है जो संस्कृत परिषद्, सागर से १९७० में प्रकाशित हुआ है। २३.३.२०१५ को महामहिम राष्ट्रपति ने इन्हें राष्ट्रपति पुरस्कार से सम्मानित किया है। ये लगभग ५० राष्ट्रीय और अन्ताराष्ट्रीय पुरस्कारों से सम्मानित हैं। संस्कृत के विकास में आधुनिक तकनीक का उपयोग, बहुभाषाविज्ञता और 'मितं च सारं च वचो हि वाग्मिता' आदि इनका वैशिष्ट्य है। इनकी कृतियों पर कई विश्वविद्यालयों में शोधकार्य हो चुका है और वर्तमान में भी हो रहा है। महाकाव्य के अतिरिक्त प्रायः सभी काव्य विधाओं में इनकी रचनाएं प्राप्त होती हैं।

**संस्कृत रचनाएँ**- प्रेमपीयूषम् (नाटक), महाकविः कण्टकः (आख्यायिका), संस्कृतनिबन्धकलिका, आदिकविर्वाल्मीकिः, नाट्यमण्डपम्, भारतीयरङ्गसमुन्मेषः, सन्धानम् (काव्यसंग्रह), लहरीदशकम् (काव्यसंग्रह), गीतधीवरम्, सम्प्लवः (काव्यसंग्रह), प्रेक्षणसप्तकम् (एकांकीसंग्रह), उपाख्यानमालिका, तण्डुलप्रस्थीयम् (नाटक), विक्रमचरितम् (उपन्यास), सुशीला (प्रेक्षणकम्), अभिनवशुकसारिका (कथा), अभिनवकाव्यालंकारसूत्रम् (काव्यशास्त्र), संसरणम् (काव्यसंग्रह), अन्यच्च(उपन्यास), स्मितरेखा (कथासंग्रह),

आत्मनाऽऽत्मानम् (डायरी), अनुभववीथिः (कथासंग्रह), ताण्डवम् (उपन्यास), समष्टिः (काव्यसंग्रह) आदि हैं।

लहरीदशकम् से एक पद्य द्रष्टव्य है-

**शुभ्रा स्वच्छा हिमकणततिर्दृश्यते या विमानात्**
**कीर्णा नीचैरुपरि परितश्छाद्यमाना समन्तात्।**
**पश्याम्येनां रजतसदृशीं राजमानां मनोज्ञां**
**भक्तिच्छेदैरिव विरचितां भूतिमङ्गे धरित्र्याः॥**

(धरित्रीदर्शनलहरी, २/१)

'नानृषिः कुरुते काव्यम्' - यह तथ्य सत्य सिद्ध हुआ प्रतीत होता है, जब आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी प्रणीत निम्नलिखित मातृसूक्त दृष्टिपथ में अवतरित होता है-

**सूनृतानां गिरां कर्त्रीं मङ्गलानां च मातरम्।**
**जगद्वन्द्यां जगत्स्रष्ट्रीं मातरं तां नु धीमहि॥**
**आविरस्तु स्वयं माता पुत्रस्यास्य पुरस्तु सा।**
**सा ददातु स्वयं स्वीयं माता पुत्राय मे पयः॥**

इदं सूक्तं मया साक्षात्कृतम्, अस्य अहम् ऋषिः। सूक्तस्यास्य पाठेन माता अवतीर्णा भवति। इत्यनुभूय स निखिलं जगत् परिवर्तितमिव अपश्यत्। (अन्यच्च उपन्यास पृ. १९)

सम्पर्क- २१, लैण्ड मार्क
भेल संगम कॉलोनी के पास/ रजत विहार, होशंगाबाद रोड,
भोपाल (म.प्र.)
मो.- 09999836088,
ईमेल- radhavallabh2002@gmail.com
वेबसाइट- radhavallabh.co.in

## (७) प्रो. मिथिलाप्रसाद त्रिपाठी-

इनका जन्म ३१.८.१९५० को ग्राम भस्मा, जिला- रीवा (म.प्र.) में हुआ। इनके पिता का नाम श्री बुदुनराम त्रिपाठी तथा माता का नाम श्रीमती कैलाशवती है। इन्होंने एम.ए., आयुर्वेदरत्न, पीएच.डी. (संस्कृत एवं हिन्दी) और डी.लिट्. की उपाधियाँ प्राप्त की हैं। ये देवी अहिल्या बाई वि.वि. इन्दौर से आचार्य पद से सेवानिवृत हुए हैं। ये कालिदास संस्कृत अकादमी उज्जैन के निदेशक तथा महर्षि पाणिनि संस्कृत एवं वैदिक विश्वविद्यालय, उज्जैन के कुलपति रहे हैं। इनकी लगभग ३० पुस्तक तथा १५० शोधपत्र/लेख आदि प्रकाशित हैं। महामहिम राष्ट्रपति ने इन्हें राष्ट्रपति पुरस्कार से सम्मानित किया है।

**संस्कृत रचनाएँ-** काव्यरचना इन्होंने विद्यार्थी जीवन से ही प्रारम्भ कर दी थी किन्तु अधिकृत रूप से काव्यपाठ सागर विश्वविद्यालय में आयोजित एक शोध संगोष्ठी में किया था।

इनके भावमाला (शतककाव्य), मयङ्कशतकम्, केशवशतकम्, राष्ट्रशतकम्, शृङ्गपीठशतकम्, श्रीप्रभाकरपञ्चाशिका, श्रीपरमेश्वरपञ्चाशिका, श्रीआद्याप्रसादपञ्चाशिका, श्रीयमुनाप्रशस्तिपञ्चाशिका, मत्प्रियं भारतम्, स्वतन्त्रता, श्रीजानकीमहिम्नःस्तोत्रम्, श्रीहनुमन्महिम्नः स्तोत्रम्, भार्गवीयम् महाकाव्य (३२ सर्ग), सतनामिगौरवम् महाकाव्य आदि प्रकाशित हैं जबकि राघवीयम् महाकाव्य (अप्रकाशित) है।

सतनामिगौरवम् का अन्य नाम गुरुघासिदासमहाकाव्यम् भी है। इस महाकाव्य में २१ सर्ग हैं और अंगी रस शान्त है। कुछ पद्य द्रष्टव्य हैं-

**श्रूयतां यस्य शीतेन वस्त्रादिकं हीन्धनेनैव रात्रिः सदा याप्यते।**
**अन्तराग्निर्बुभुक्षायुतो वर्द्धते कम्पनं शीतलं बाह्यवह्नेरलम्॥**
(५/३१)

**इत्थं विचिन्त्याथ च घासिदासो धृत्वा स्वधर्मं भुवने यशस्वी।**
**सत्यान्वितं तं सतनामिमार्गं संस्थाप्य जातो गुरुरिष्टबुद्धिः॥**
(६/२७)

सम्पर्क- ५७ ए, वैशाली नगर, इन्दौर-९ (म.प्र.), मो.- ०९४२५०१५१

## (८) डॉ. लक्ष्मीनारायण पाण्डेय-

इनका जन्म ९.५.१९५९ को म.प्र. के विदिशा जिले के तरावली नामक स्थान पर हुआ। इनके पिता का नाम श्री अयोध्या पाण्डेय तथा माता का नाम श्रीमती द्रौपदी पाण्डेय है। इन्होंने व्याकरणाचार्य, हिन्दी और संस्कृत में एम.ए. तथा पीएच.डी. (व्याकरण) उपाधियाँ प्राप्त की हैं। हिन्दी और संस्कृत में इनका निरन्तर लेखन कार्य चल रहा है। इनकी अभिव्यक्ति में पैनापन है।

**संस्कृत रचनाएँ-** शिवोऽहम् प्रकाशित, 'किन्नु जाने' और 'तथाऽस्तु' काव्यसंग्रह प्रकाश्य। इनकी रचनाओं के कुछ उदाहरण द्रष्टव्य हैं-

**लसति चिन्मयो मृन्मये किन्नु जाने, परं भासते तन्मये किन्नु जाने**
**दर्पणेन रहस्यं समुद्घाटितम् निर्गतं जीवनं त्वभिनये किन्नु जाने॥**
**काङ्क्षितोऽहर्निशं किन्तु काञ्चनमृगः वयो निर्गतं प्राप्तये किन्नु जाने।**
**मनो वासनावल्लरी वलयितम् व्यये विरमति, नाव्यये किन्नु जाने॥**

(किन्नु जाने)

**मनोव्यथाऽहर्निशं वर्द्धते, मन्दं मन्दम्,**
**यदनपेक्षितं तदनुवर्तते, मन्दं मन्दम् ।**
**अनुभवामि हृत्कम्पनवेगं वारं वारं रे**
**शिवं सुन्दरं सदपि हीयते, मन्दं मन्दम् ।**

**नैव पाल्यते शकुन्तला दुहितेव वनेषु**
**तपोधनानां तपः क्षीयते मन्दं मन्दम् ।**
**ब्रूते मृषा दर्पणो नूनं तद्घटते हन्त**
**विश्वासो मनसो निलीयते, मन्दं मन्दम् ।**

(मन्दं मन्दं)

सम्पर्क- शासकीय रामानन्द संस्कृत महाविद्यालय
लालघाटी, भोपाल (म.प्र.)
ईमेल- dr.pandelaxminarayan@gmail.com
मो.- ०९९२६३३९१५८

## (९) डॉ. बालकृष्ण शर्मा-

इनका जन्म ४.७.१९६३ को उ.प्र. के बस्ती जिले के गोरा पाण्डेय नामक ग्राम में हुआ था। इनके पिता का नाम श्री रामधीरज पाण्डेय है। इन्होंने एम.ए. (संस्कृत), सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय से १९८५ में साहित्याचार्य तथा यहीं से १९९६ में पं. वायुनन्दन पाण्डेय के निर्देशन में 'ध्वनिसिद्धान्तालोके संस्कृतमुक्तककाव्यदर्शनम्' विषय पर पीएच.डी. की उपाधि प्राप्त की हैं। ये म.प्र. लोक सेवा आयोग से चयनित होकर १९९३ से शासकीय संस्कृत महाविद्यालय लश्कर, ग्वालियर में साहित्य विभागाध्यक्ष हैं। इन्हें महामहिम राज्यपाल द्वारा म.प्र. संस्कृत बोर्ड के वागर्थ सम्मान से सम्मानित किया गया है।

**संस्कृतरचनाएँ**- इनकी भारताभिज्ञानशतकम् (दूर्वा, मार्च-नवम्बर १९९८, पृ. १७-३३ पर) तथा भावपञ्चाशिकाकाव्यम् (दूर्वा, जनवरी-मार्च २००७, पृ. ६३-७० पर) रचनाएँ प्रकाशित हैं। इनके अतिरिक्त स्फुट रचनाएं प्रकाशित होती रही हैं। ये कई राष्ट्रिय, अन्ताराष्ट्रिय मञ्चों पर संस्कृत काव्यपाठ कर चुके हैं। इनकी रचनाओं से कुछ पद्य द्रष्टव्य हैं-

**यत्र रामः सदा राजते मानसे**
**सीतया शोभितो देवतावन्दितः।**
**वायुपुत्रार्चितश्चानुजालङ्कृतः**
**सैष देशः सदा भातु नो भूतले॥**

(भारताभिज्ञानशतकम्, पद्य-९)

**विद्यया सुशोभितो हि मानवो भवेऽखिले**
**सा च भाति सर्वदा विनीतभावभूषया।**
**भावनानता विभाति माधुरीमयी गिरा**
**भाति माधुरी गिरः सदैव सत्यभाषया॥**

(भावपञ्चाशिकाकाव्यम्, पद्य-२८)

**शयने नयने नयनानयनं न कथम्प्रभवत्यभिमोदयितुं**
**गमने न करेण करग्रहणं न कथम्प्रभवत्यभितोषयितुम्।**
**हसिते हसनेन हि सङ्गमनं न कथम्प्रभवत्यभिकर्षयितुं**
**रुदिते परिरोदनसंवदनं न कथम्प्रभवत्ययि! जीवयितुम्।।**

('न कथम्' पद्य-६/ दूर्वा, वर्ष ३- अंक २/ नाट्यविशेषांक/ पृ. ६८)

सम्पर्क- ३३, कुन्दन नगर, महलगाँव, ग्वालियर (म.प्र.) ४७४००२, मो. - ०९३२९६८२४४२, ईमेल- b.k.041973@gmail.com

इनके अतिरिक्त प्रो. कृष्णकान्त चतुर्वेदी, जबलपुर तथा प्रो. केदार नारायण जोशी, उज्जैन की भी स्फुट रचनाएँ प्रकाशित हैं।

मध्यप्रदेश में वर्तमान (२०१५) में संस्कृत कविता पत्रिका पद्यबन्धा डॉ. धर्मेन्द्र कुमार सिंहदेव के सम्पादन में वीणापाणिसंस्कृतसमिति, भोपाल से वरिष्ठ कवियों के साथ ही उभरते कवियों की रचनाओं को स्थान देकर संस्कृत काव्य जगत् को महत्त्वपूर्ण योगदान दे रही है।

इस लेख में केवल प्रमुख कवियों की गणना की गयी है। वर्तमान में नये संस्कृत काव्य सर्जक भी इस दिशा में प्रशंसनीय सक्रिय प्रयास कर रहे हैं। इति शम्।।

स्रोत-

१. संस्कृत परिवेश और मध्यप्रदेश/ डॉ. निलिम्प त्रिपाठी/ नाग पब्लिशर्स, नई दिल्ली/ २००३
२. संस्कृतविद्वत्परिचायिका/ प्र.सं. राधावल्लभ त्रिपाठी/ राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली/ २०१२
३. पद्यबन्धा सं. डॉ. धर्मेन्द्र कुमार सिंहदेव, वीणापाणिसंस्कृतसमिति, भोपाल
४. दूर्वा पत्रिका
५. www.radhavallabh.co.in

●

# गुजरात का आधुनिक संस्कृत साहित्य

विद्यावाचस्पति डॉ. गौतम पटेल

संस्कृत मृत नहीं अमृत भाषा है। उसे मृत कहना भारतीय संविधान का अपमान है। वहाँ जीवन्त भाषायें living languages में संस्कृत का भी स्थान है। स्वातन्त्र्यपूर्व एवं स्वातन्त्र्योत्तर काल में भी संस्कृत भाषा में लेखन-पठन कार्य होता रहा है। आज इक्कीसवीं सदी में भी संस्कृत न केवल भारत में ही किन्तु विश्व के ६० से अधिक देशों में पढ़ाई जाती है। अमेरिका की नासा संस्थानुसार संस्कृत Computer Friendly भाषा है। और नासा जो Super Computer 6 2020 में तथा Super Computer-7 2035 तैयार करने वाला है उसमें संस्कृत भाषा केन्द्र में रहेगी ऐसा बताया जाता है।

जो व्यक्ति संस्कृत को मृत कहता है वह अपने अज्ञान से ज्ञान का माप लेने का प्रयत्न करता है और अपना अज्ञान ही प्रदर्शित करता है He who calls Sanskrit a dead language is trying to measure the existence of knowledge with the help of his ignorance.

जब हम आधुनिक संस्कृत साहित्य ऐसा प्रयोग करते हैं तो उसे ठीक ढंग से समझना चाहिए। Contemporary याने समकालीन तथा modern याने आधुनिक इन दो शब्दों को ठीक से समझ लें। आज मैंने कविता लिखी तो वह परंपरागत संस्कृत श्लोक अष्टक शतक, महाकाव्य नाटक इत्यादि कोई भी व्यक्ति लिख सकता है। किन्तु आज लिखी गई इस लिये वह आधुनिक काव्य याने modern poetry नहीं बन सकती है।

आधुनिक कविता परंपरागत कविता से मूलभूत भिन्नता युक्त होती है। पश्चिमी संस्कृति के संपर्क में आने के बाद भारतीयों की विश्व समानता में परिर्वतन आया है। केवल देव-देवियों अथवा राजा-रानी की कविता का ख्याल आधुनिक कविता में नहीं है।

आधुनिक कविता में परापूर्व से परंपरा में रूढ मूल्यों एवं प्रतीकों के स्थान पर नवीनता आई है। poetic justice काव्यन्याय अथवा सत्यमेव जयते। ऐसी मान्यता के स्थान पर किमपि अन्यत् प्राप्त होता है। यहाँ तो ईश्वर को भी

चुनौती दी जाती है। गुजरात के आधुनिक संस्कृत कवि डॉ. गौतम पटेल के काव्य संग्रह का शीर्षक ही है 'त्वमपि त्वं न मां विना' हे ईश्वर! मेरे विना तू भी तू नहीं है। वे लिखते हैं-

**विश्वरङ्गे सदा त्वं चेत् सूत्रधार इति स्थितिः।**
**नान्दी-भरतवाक्यान्तं नरत्वं तु मयि स्थितम्॥**
**भगवन् भगवत्त्वं ते भूयिष्ठं भुवि भ्राजते।**
**भक्तानां भावनां पश्य त्वमपि त्वं न मां विना॥**

आधुनिक कविता में अत्याधुनिक विषयों को स्थान मिला है। राष्ट्रीय भावना को उजागर करनेवाले 'भाति मे भारतम्' के सर्जक पद्मश्री रमाकान्तशुक्ल जी यहाँ ही हैं।

बाद में तो सारे भारत में 'भाति मे भारतम्' की गूँज से प्रेरित कविता-गङ्गा बहने लगी है।

प्राचीन प्रतीकों का स्थान आधुनिक कविता में नवीन प्रतीकों ने ले लिया है। अब कम्प्यूटर, सोफ्टवेयर, टी. वी., सेलफोन इत्यादि गुजरात के संस्कृत के कवियों में भी आ गये हैं। डॉ. हर्षदेव माधव एवं उनके सुपुत्र चि. ऋषिराज की कवितायें इनका उदाहरण हैं।

आधुनिक गुर्जर संस्कृत कविता में एक ओर परम्परावादी संस्कृत कवियों की हारमाला है तो दूसरी ओर आधुनिक विषय एवं विचारधारा को स्वीकार कर लिखनेवाले अनेक कवि भी थे और हैं (डॉ.जी.सी.'झाला, डॉ. जे. टी.परीख -(छायाशाकुन्तलम्) प्रो. ऐ.जी. भट्ट (कालिदासस्तोत्रम्) डॉ. अरुणोदय जानी. उनके सुपुत्र डॉ. जयदेव जानी (काव्य एवं नवलकथाकार), पं लक्ष्मीनारायण शुक्ल, श्री घनश्याम त्रिवेदी (८४ रेडियो रूपक एवं अनेक अनुवाद तथा मौलिक रचनाकार) डॉ.वासुदेव पाठक (उत्तराखण्ड संस्कृत अकादमी द्वारा पुरस्कृत), डॉ. उमा देशपाण्डे (राजस्थान संस्कृत अकादमी द्वारा पुरस्कृत), डॉ. राजेन्द्र नाणावटी, डॉ. भगवतीप्रसाद पण्ड्या, डॉ. एम.वी. जोशी, डॉ. किशोर पाठक, डॉ. जे.पी द्विवेदी, डॉ. ऋषिराज अग्निहोत्री, श्री कौण्डिन्य शास्त्री, डॉ. ए.डी. शास्त्री, डॉ. वसन्त पटेल, डॉ. गौतम पटेल इत्यादि अनेक संस्कृत कवियों की कृतियाँ प्रकाशित हुई हैं। इस में जब संस्कृत कवियों की गिनती का प्रारंभ होता है तो

कनिष्ठिकाधिष्ठित एवं अग्रताम्बूल अधिकारी डॉ. हर्षदेव माधव ही हैं। जिनका नाम एवं काम केवल भारतमें ही नही है विश्व में सुप्रसिद्ध है। गुजरात के कवियो की कतिपय रचनाओं का आस्वाद समग्र प्रजा को प्राप्त हो इस वृत्ति से 12वें ध ारेण के संस्कृत पाठ्यपुस्तक रचना की समिति का मैं अध्यक्ष था तब प्रो.जी.सी. झाला और प्रो.ए.जी.भट्ट जैसे सुप्रसिद्ध विद्वानों की कविता को पाठ्यग्रन्थ में सर्वप्रथम स्थान दिया गया था। आज अब यह परम्परा बन गई है। और अनेक आधुनिक गुजराती कवियोंकी कृतियाँ उनमें स्थान प्राप्त करती हैं। गुजरात की संस्कृत कविता के कतिपय उदाहरण–

**शाकुन्तलेन परितृप्तिमवाप्य मुक्त्यै**
**त्वं नीललोहितमनुस्मृतवान् महर्षे।**
**लक्ष्यं तदेवानुसुचयसे कलाया-**
**स्त्वामद्य मङ्गलदिने वयमर्चयामः॥**

(महाकविकालिदासस्तोत्रम्-ए.जी.भट्ट)

नवीन विषय के साथ –कटाक्षमय आक्रोश

**अयि सेक्युलर कोमवादः वन्देमातरम्**
**भ्रष्टाचार रे गरीयि, शतं जीव लोकसंसदि।**

(सेक्यूलरचम्पूः, ऋषिराज अग्निहोत्री)

हास्यमयरचना

**नरेभ्यो वानरेभ्यश्च सततं मे नतं शिरः।**
**नरेषु पितरौ जातौ वानरेषु च पूर्वजाः॥** (डॉ.ए.डी. शास्त्री)

**अव्ययीभावस्तवाभावस्य कीदृशो**
**व्यथाया समासोऽयं स्वजनः।**
**स्वजनः अर्थात् अभावस्य अव्ययीभावः**
**तथा व्यथायाः समासः**
**बुद्धस्य भिक्षापात्रे**
**निमज्ज्जनिः, अणुबम्बदग्धम् नगरम्।** (डॉ. हर्षदेव माधव )

डॉ. राजेन्द्र नाणावटी की कविता है –

**तपसि मासे/ तपसि मासे/ वसन्ताङ्गुलिस्पर्शः/पुष्टरसाले ॥ १ ॥**

**हृदयादपि/हर्षरोमाञ्चोऽधिकः/सहकारस्य ॥ २ ॥/**

**विकसितं भोः/ पराङ्गुलिशाखायां/ शशांकपुष्पम् ॥ ३ ॥/**

कटाक्षकाव्यम्-

**सुवर्णमृगचर्मार्थे याचितोऽसि मया प्रभो**

**दत्ता स्वर्णमयी लङ्का कृपा ते कीदृशी विभो॥** (गौतम पटेल)

आधुनिक गुर्जर-संस्कृत-कविता में सर्जनाक्षेत्र अनेक प्रयोग हुए हैं। नाटक, रूपक, रेडियोरूपक, कथा, प्रवासकथा, नवलकथा,लघु कथा,कटाक्षकथा,छन्द,दोहा, गझल, सोनेट, हाईकु, तान्का, सिझोकाव्य एवं गुजरात की विशेषता (गरबा) यह सभी प्रकारों की नावीन्यपूर्ण रचनायें हुई है। आधुनिक कविता में ईश्वर का इन्कार,आधुनिक प्रतीकों का स्वीकार, स्वात्मखोज, स्वात्माभिमान्, देशाभिमान, परम्परा का उल्लंघन, कर्मवाद पर भी कटाक्ष, दहेज, बलात्कार, बावरी ध्वंस, अणुबम्ब,चुनाव, अहं केन्द्रीयता, केन्द्रवर्तिता के स्थान पर केन्द्रोत्सर्गिता, decentrelization in place of centralization विकाल, रक्षण, सैन्य, सलामती,निर्धनता,इत्यादि को स्थान मिला है। शृंगार कम हुआ और सामाजिक चेतना का अविष्कार हुआ विडम्बना, विच्छिन्नता, विरोध, विद्रोह को स्थान मिला। देश विदेश परिभ्रमण के कारण प्रवास काव्य भी प्राप्त हुए। अब तो मानवताकी नियति में भी अश्रद्धा प्रकट करनेवाली अति आधुनिक कविता भी आने लगी है। प्रतीकवाद, कल्पन, अस्तित्ववादयुक्त दुग्राह्य विभावनाओं को भी स्थान प्राप्त है। सभी के उदाहरण साथ चर्चा शोध का विषय बन सकता है।

अन्त में मेरी एक छाया-कविता-

खुर्शीगायत्री- **खुर्शी देव्यै च विद्महे। महाशक्त्यै च धीमहि। तन्नो खुर्शीः प्रचोदयात्।**

खुर्शीप्रार्थना- **खुर्शी मा अवतु ,खुर्शी मा भुनक्तु, खुर्शी च कामयामहे।**

**तेजस्वि मा अवधीतमस्तु, महाविद्विषावहै।**

खुर्शीशान्तिः- **खुशीः अदः खुशीः इदं खुर्श्याः खुर्शीमुदच्यते।**

**खुर्श्याः खुर्शीमादाय खुर्शीमेवावशिष्यते।।**

ओं अशान्तिः, अशान्तिः, अशान्तिः।।

वन्दे वाणीविनायकौ

# अर्वाचीन संस्कृत की त्रिवेणी पत्रिकाएँ

डॉ. उमेशदत्त भट्ट
इलाहाबाद

समय समय पर संस्कृत के मनीषियों द्वारा प्रकाशित संस्कृत पत्रिकाओं ने ही सर्जकों को समाज तथा साहित्य में पहचान प्राप्त कराई। उनके अस्तित्व को निखार और दृढता दी यदि ऐसा कहा जाए तो अत्युक्ति तो नहीं ही होगी। और प्रकारान्तर से इन्हीं के इन पुनीत प्रयासों का ही प्रतिफलन है अर्वाचीन संस्कृत साहित्य और उसके इतिहास का संकलन। यही इतिहास ही इस बात के पुष्ट साक्ष्य भी हैं। कारण यह है कि अर्वाचीन संस्कृत युग के पूर्व के काल में राजघराने थे। राजशाही थी। राजघरानों में संस्कृतज्ञों को ससम्मान शरण मिलती थी, अतएव उनके पास स्वतन्त्र चिन्तन का अवसर ही अवसर था। परिणामतः वह एकनिष्ठ हो संस्कृत भाषा से जुड़ी तमाम विधाओं के चिन्तन में रचे-बसे होते थे। फलतः स्वस्थ और उच्च कोटि का साहित्य समाज को मिला करता था। इन मनीषियों का तथा उनके परिवारों का भरण-पोषण राजघराने उठाते थे। भारत में मुगलों तथा आंग्ल शासकों के प्रवेश के पश्चात् यहाँ का समग्र वातावरण ही प्रभावित हो गया। पराभूत हो गया। क्या राजनीतिक, क्या साहित्यिक, क्या सामाजिक तथा क्या शैक्षिक? पूरा का पूरा पजाँवा ही विकृत हो गया तथापि कतिपय मनीषियों की चेतना और अंगड़ाई ले उठी। कतिपयों ने तो कारागार में रह कर भी साहित्य सृजन तथा पत्रिकाओं के प्रकाशन हेतु पुरजोर प्रयास किया। अप्पा शास्त्री राशिवडेकर तथा पॉण्डिच्चेरी के अरविन्दो घोष का नाम भी इन्हीं जुझारू व्यक्तियों में सम्मिलित है। मै नहीं इतिहास साक्षी है। विषयान्तर न हो अतएव हम इससे अपने को बचाते हुए अर्वाचीन संस्कृत साहित्य जिस शिखर पर आज भासमान है उनमें इन पत्रिकाओं की क्या भूमिका रही है और वह भी बीसवीं शताब्दी में, इस विषय पर अवधानित करते हैं।

ईसा की बीसवीं शताब्दी के स्वातन्त्र्योत्तर युग के अर्वाचीन संस्कृत साहित्य को शिखर पर स्थापित करने में यदि हम दत्तचित्त हो देखें तो कई सारी संस्कृत पत्रिकाओं का योगदान रहा है। इनमें कतिपय ऐसी रहीं जो कहीं न कहीं किसी न किसी के द्वारा प्रदत्त आर्थिक साहाय्य से निकला करती रहीं। कुछ थोड़ी यात्रा करने के पश्चात् किन्हीं कारणों से औधें मुँह गिर पड़ीं। कुछ सर्वकारीय अनुदानों से आगे बढ़ रहीं थीं किन्तु विशुद्ध रूप से संस्कृत विद्वानों के अपने बल बूते पर जो पत्रिकाएँ तमाम संघर्षों के उपरान्त भी अद्यावधि अलख की वर्तिका जलाए चल रही हैं, वे हैं- अपरा काशी के नाम से लब्धख्याति जयपुर से प्रकाशित 'भारती', देववाणी-परिषद् नई दिल्ली से प्रकाशित 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' तथा दृग्भारती प्रयाग से प्रकाशित दृक्। संस्कृत पत्रिकाओं की इस त्रिवेणी ने आज संस्कृतसाहित्य जगत् से जुड़े विद्वानों में धूम मचा रक्खी है। हर आम और खास विद्वान् इससे जुड़ने में गौरव का अनुभव करता है। इस त्रिवेणी ने अद्भुत कार्य किये हैं। संस्कृतसर्जना तथा समीक्षा के क्षेत्र में चमत्कारी क्रान्ति उत्पन्न कर दिखाया है। बताते चलें कि पत्रिकाओं का प्रकाशन बड़ा ही चुनौती पूर्ण कार्य है और उसमें भी संस्कृत भाषा की पत्रिकाओं का तो और भी। कारणों से आप सभी मनीषी परिचित हैं किन्तु इसकी पीड़ा को विशदतया तो वे ही बता सकते हैं जो इसके प्रकाशन की बेशुमार चुनौतियों को झेल कर आगे बढ़े हैं और मुकम्मल मकाम हासिल किये हैं।

संस्कृत पत्रिकाओं की इस त्रिवेणी की एक एक वेणी पर अब हम पृथक् से चर्चा करते हैं-

**भारती**- भारती से पहले किञ्चिद् इसके उद्भव की गाथा की चर्चा करना यहाँ अप्रासंगिक नहीं होगा। अपरा काशी के नाम से भी विख्यात जयपुर (राजस्थान) के संस्कृत विद्वान् मञ्जुनाथोपाह्व भट्ट मथुरानाथ शास्त्री जी के पुनीत प्रयासों से सर्वप्रथम यहाँ (जयपुर)से संस्कृतरत्नाकर पत्रिका का प्रकाशन प्रारम्भ किया गया और चला। पश्चात् सन् १९४९ में काशी के विद्वानों की पहल पर यह वहीं (काशी में) स्थानान्तरित हो गयी। नहीं कह सकता कि इसकी स्थिति अब क्या है? इसकी जानकारी वरेण्य

देवर्षि कलानाथ शास्त्री ही अधिक दे सकेंगे। मेरी समझ से तो वर्तमान में यह विरमित हो चुकी है।

जयपुर अपरा काशी भी तो है। ऐसे में संस्कृत से दूर रह कर भला कैसे जीती। परिणामतः अर्वाचीन संस्कृत साहित्य के प्रमुख हस्ताक्षर 'मञ्जुनाथ' इन परिस्थितियों से विचलित नहीं हुए और अपने संस्कृत विद्वान् मित्रों से मन्त्रणा कर तथा उनका साथ ग्रहण कर पुनः कुछ नवीन करने की सोचने लगे। फलतः ईसवी सन् १९५० में उन्होंने संस्कृत पत्रिका (भारती) को जन्म देकर विग्रहवान् किया। उन्हीं के सम्पादकत्व में यह अपने पथ पर अग्रेसर हो शनैः शनैः साहित्याकाश को अपने पद चाप से नापने लगी।

बताते चलें कि भट्ट मथुरानाथ शास्त्री जी संस्कृत के कोई ऐरे गैरे व्यक्तित्व नहीं थे अपि तु अर्वाचीन संस्कृत की पहचान ही साहित्य में उनके युग के नाम से अभिहित हुई (भट्ट मथुरानाथ शास्त्री युग)। एक बात और- भट्ट मथुरानाथ शास्त्री जी के यहाँ जयपुरस्थ तथा उसके इर्द गिर्द के चोटी के विद्वानों की अघोषित विद्वत्परिषद् ही एक साथ बैठती थी। संगोष्ठी करती थी तथा नित्य नवीन विषयों के समाहार से 'भारती' को संपुष्ट करती थी। 'भारती' का माध्यम विशुद्ध रूप से संस्कृत भाषाा ही है जो कि अद्यावधि यथावत् चल रही है। बस अन्तर यहीं है कि तब भट्ट मथुरानाथ शास्त्री जी का वरद हस्त था इस पर और आज यह पत्रिका उन्हीं के सुयोग्य तथा धीमान् पुत्र देवर्षि कलानाथ शास्त्री जी के प्रधान संपादकत्व में अपनी जीवन यात्रा के सोपानों को तय कर रही है। अप्रतिहत गति के साथ।

संस्कृत पत्रिका 'भारती' जब से विद्वानों के मध्य अस्तित्व में आई तब से आज तक इसकी धारा अविरल है। अजस्र है। कभी भी किन्हीं भी कारणों से इसका प्रकाशन बाधित नहीं हुआ। चाहे जैसा झंझावात रहा हो। यहाँ तक कि स्वतन्त्र भारतवर्ष के भयावह माने जाने वाले कालखण्ड (आपात काल) में भी यह यथावत् अपनी गति से गतिशील रही। इस प्रकार यह सर्जकों तथा संपादक की उद्दाम चेष्टाशीलता का परिचायक

बनी क्यों कि (आपात काल) तो ऐसा प्रतीत होता था जैसे कि हर वर्ग के अभिव्यक्ति के अधिकार पर ताले जड़ दिए गये हों। तानाशाही का अखण्ड साम्राज्य था।

'भारती' अर्वाचीन संस्कृत में रच बस रहे विद्वानों की नवीन सोचों को प्रकाश में लाने का एक सरल सुलभ तथा शक्त माध्यम बन गयी। पत्रिका के माध्यम से नित्य नयी नयी विधाएँ रसज्ञों के समक्ष प्रस्तुत होने लगीं। अर्वाचीन संस्कृत साहित्य को नए नए आयामों से गर्भित करने लगीं। ढेर सारी विधाएँ इसी युग की देन हैं। भट्ट मथुरानाथ शास्त्री इसके प्रेरणास्रोत रहे हैं। इस पत्रिका ने उत्तरप्रदेश तथा राजस्थान के तमाम विद्वानों को विद्वानों से रू-ब-रू किया। असुविधा सम्पन्न सर्जकों को इन पत्रिकाओं ने जीवन प्रदान किया। यदि ऐसा कहा जाए तो असंगत नहीं होगा। उस युग का शायद ही ऐसा कोई सर्जक हो जिसकी सर्जना 'भारती' में मुखर न हुई हो। इससे जुड़े विद्वानों तथा सर्जकों की एक लम्बी शृङ्खला का इससे अन्योन्याश्रित सम्बन्ध रहा है और आज भी यथावत् है।

'भारती' से सम्बन्धित एक संस्मरण रेखांकित करना चाहूँगा। अभी विगत वर्षों में 'भारती' पर व्यंग्य करते हुए एक विद्वान् ने 'दृक्' में अपनी अभिव्यक्ति दी थी। 'भारती' तो स्तम्भों पर टिकी है। उनसे हम निवेदन करना चाहेंगे कि बड़ी बड़ी गगनचुम्बी अट्टालिकाएँ स्तम्भों पर ही टिकी मिलती है। इन स्तम्भों का बड़ा महत्त्व है। इसे हल्के में न ग्रहण करें। स्तम्भ का अपर नाम शहतीर भी होता है। शहतीरों का क्या महत्त्व है अपने से ज्येष्ठ श्रेष्ठ विद्वानों से इस पर थोडा विमर्श अवश्य करें। यह विषय पत्रिकाओं की सम्पादन कला का है।

आरम्भ में 'भारती' केवल संस्कृत सर्जनाओं को ही स्थान देती थी। किन्तु वर्तमान में गाहे-ब-गाहे इसमें शोध निबन्धों को भी स्थान मिलने लगा है। पत्रिका अभिव्यक्ति के एक नवीन आयाम से समृद्ध होती लग रही है अच्छी बात है। आज भी यह मासिकपत्रिका प्रकाशन हेतु किसी दाय की मोहताज नहीं है। यह अगली सराहनीय बात है।

**अर्वाचीनसंस्कृतम्-** चर्चा की इस त्रिवेणी की दूसरी वेणी है

देववाणी-परिषद् नई दिल्ली से प्रकाशित त्रैमासिक संस्कृत पत्रिका 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' आरम्भतः हिन्दी की सेवा से अपनी जीवन यात्रा का शुभारम्भ करने वाले ज्येष्ठ श्रेष्ठ मनीषी डॉ. रमाकान्त शुक्ल ने अपने विद्वान् संस्कृत मित्रों की समस्वरता तथा मन्त्रणा को साकार स्वरूप प्रदान करते हुए 'देववाणी-परिषद् दिल्ली' का गठन किया।

नामतः ही उपलक्षित है कि अग्रजवर्य डॉ. शुक्ल का देववाणी संस्कृत के अर्वाचीन सर्जकों तथा उनकी सर्जनाओं के प्रति विशेष अनुराग होने तथा उनके प्रोत्साहन के लिए ही यह महनीय निर्णय हुआ। कृत प्रकाशनों से यह बात पूर्णतः पुष्ट भी हुई है। बस इसी लक्ष्य के साथ डॉ. शुक्ल जी ने अपने बल बूते पर संस्कृत पत्रिका 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' का सन् १९७९ से प्रकाशन तथा सम्पादन प्रारम्भ किया जो कि आज तक यथावत् चल रही है। सम्प्रति डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी इसके प्रधान सम्पादक हैं। देश तथा विदेश का शायद ही संस्कृत का ऐसा कोई विद्वान् हो जो स्वनामधन्य सरस्वती पुत्र डॉ. रमाकान्त शुक्ल को इनकी विद्वत्ता, इनकी सम्पादन कुशलता तथा प्रकाशन की क्षमता के कारण आज न जानता हो। यह वही शुक्ल जी हैं जिन्होंने स्रग्विणी छन्दों में 'भाति मे भारतम्' की सर्जना कर संस्कृत जगत् में धूम मचा दी। सरल स्मितान कनकभूधराकार विग्रह के धनी, ओज तथा स्वाभिमान के अद्भुत संयोग के प्रतीक अत एव खुद्दार भी, संस्कृत पत्रकारिता के जागरूक प्रहरी जागरुक इतना कि संस्कृत के ध रातल पर कहीं यदि सुई भी गिरी तो तुरन्त उसकी ध्वनि 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' में गूँज उठती है। आप को देखकर अनायास ही निकल पड़ता है-

**मुखम्प्रसन्नं विमला च दृष्टिः**
**कथानुरागो मधुरा च वाणी।**
**स्नेहोऽधिकः सम्भ्रमदर्शनं च**
**सदानुरक्तस्य जनस्य लक्षणम्॥**

डॉ. शुक्ल जी की धीमत्ता उदारशीलता तथा अनुराग प्रवणता से सभी परिचित हैं। संस्कृत तथा हिन्दी दोनों ही जगत् उनसे अनुप्राणित हैं।

'अर्वाचीनसंस्कृतम्' को अच्छी दशा और दिशा प्राप्त कराने का

दारो मदार शुक्ल जी पर ही टिका था इसी कारण यह पत्रिका आज तक अविरल और सफलता पूर्वक चल रही है। वर्तमान में तो संभवतः इसे कुछ सर्वकारी साहाय्य भी प्राप्त होने लगा है किन्तु आरम्भ के कई वर्षों तक तो यह पत्रिका देववाणी-परिषद् के अपने ही प्रयासों से प्रकाशित होती रही है, जहाँ तक मुझे ज्ञात है। डॉ. शुक्ल जी मिलने पर चर्चाओं में कभी कभी अवगत कराते रहे हैं। इसके प्रकाशन की विस्तृत संघर्ष गाथा तो वही बयाँ कर सकते हैं। यह संघर्ष गाथा लगभग संस्कृत पत्रकारिता से जुड़े सभी सम्पादकों तथा पत्रकारों के पास कुछ न कुछ कहने बताने को है।

'अर्वाचीनसंस्कृतम्' आद्यतः अर्वाचीन संस्कृत सर्जनाओं के प्रकाशन का ही लक्ष्य लेकर चली है। यह संस्कृत माध्यम की पत्रिका है जिसमें कभी मौलिक सर्जनाओं को ही स्थान मिला करता था किन्तु सम्प्रति इसमें यदा कदा समीक्षात्मक लेख भी पढ़ने को मिल जाया करते हैं। वह भी कभी संस्कृत भाषा में तो कभी हिन्दी में भी। यही नहीं कभी कभी तो इसमें अर्वाचीन युग से पूर्व काल से सम्बन्धित लेख भी पढ़ने को मिल जाया करते हैं। (श्रीमद्भगवद्गीतायां कर्मयोगः तथा वर्तमान काले तस्य उपयोगिता- डॉ. वसन्ता एम. द्वात्रिंशत्तमे वर्षे द्वितीयोऽङ्कः) किन्तु इनकी विवेचना आधुनिक नजरिये से होती है। सम्पादक के इस प्रयास से पत्रिका का क्षेत्र विस्तार हुआ है। पत्रिका का प्रकाशन त्रैमासिक होता है।

'अर्वाचीनसंस्कृतम्' में सम्पादक की जागरूकता का अद्भुत दर्शन होता है। सम्पादन की कला का पूर्ण बोध सम्पादक में दिखता है। वह एक सजग पत्रकार भी है। संस्कृत जगत् की हर हलचल पर उसकी कुशाग्रवत् पैनी दृष्टि रहती है जिसका एक मात्र कारण यह है कि संस्कृत जगत् का कैसा भी कार्यक्रम हो, कहीं भी हो भरसक डॉ. शुक्ल जी पहुँचने का प्रयास ही नहीं करते अपितु पूरे मनोयोग से उसमें शिरकत करते हैं। वहाँ के समाचार का पूरा ब्योरा अनुवर्ती अङ्क में तत्काल प्रकाशित करते हैं। नयी नयी प्रकाशित होने वाली अर्वाचीन संस्कृत से सम्बन्धित पुस्तकों की लघु समीक्षा, उनकी सूची, संस्कृत जगत् के शुभाशुभ समाचार। सब कुछ। पत्रिका की गुणवत्ता में कहीं से कोई कभी नजर नहीं आती। 'अर्वाचीनसंस्कृतम्'

नव सर्जकों के लिए एक बहुत ही उत्तम माध्यम सिद्ध हुई है, अपनी सर्जनाओं के प्रकाशनार्थ। इस दृष्टि से ये पत्रिकाएँ बहुत ही महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा करती है। अनेकों नव सर्जकों हेतु यह वरदान सिद्ध हुई है।

**दृक्**- संस्कृत पत्रिकाओं की इस त्रिवेणी की तीसरी वेणी है दृग्भारती प्रयाग से प्रकाशित समकालिक संस्कृत साहित्यसमीक्षापत्रिका 'दृक्' नाम से ही स्पष्ट है कि प्रस्तुत पत्रिका में समकालिक संस्कृत सर्जनाओं की समीक्षा की जाती है। गुणदोषों का तोलन। यही नहीं साहित्य के अर्वाचीन आयामों को दृष्टिगत रखते हुए विचारकों द्वारा समीक्षा के नये नये मानदण्डों की चर्चा भी आम हुई। कतिपय वादों का प्रवर्तन तथा कुछेक का खण्डन भी। समीक्षकों द्वारा बहुत ही सरगर्मी से इसमें चर्चाएँ हुआ करती हैं। कभी कभी समीक्षा के नाम पर कतिपय लेख दुःखी भी करते हैं। उनमें समीक्षा कम प्रशंसा अधिक मिला करती है। विडम्बना है। नहीं कह सकता कि सम्पादक की कलम विषय के प्रति कैसा न्याय कर रही है।

'दृक्' पत्रिका के उद्भव की गाथा भी बड़ी रोचक है। हुआ यूँ कि एक दिन आर्यासम्राट् के नाम से प्रथितख्याति डॉ. जगन्नाथ पाठक तथा डॉ. शिवकुमार मिश्र जी प्रयाग के बख्शी बाँध पर प्रातः भ्रमण कर रहे थे। इन दोनों ही विभूतियों के मध्य विचार आया कि प्रयाग से समकालिक संस्कृत साहित्य की समीक्षा पत्रिका निकलनी चाहिए क्यों कि सर्जनाएँ तो बहुत हो रही है लेकिन उनकी समीक्षा का कोई शक्त मंच गठित नहीं है। फिर क्या था? डॉ. पाठक जी की प्रेरणा और डॉ. शिवकुमार जी की सक्रियता रंग लायी। डॉ. किशोर नाथ झा जी के प्रोत्साहन ने और भी चमत्कार किया परिणाम स्वरूप 'दृग्भारती' संस्था का गठन हुआ और इसी के मञ्चसे समकालिक संस्कृत साहित्य समीक्षा पत्रिका 'दृक्' के प्रकाशन का शुभारम्भ हो गया। इस निश्चय के साथ कि पत्रिका का प्रकाशन षाण्मासिक तथा त्रैमासिक होगा, सन् १९९९ में इसके प्रथम अंक ने विद्वानों के समक्ष अपनी उपस्थिति अंकित कराई। विद्वानों ने स्वागत तो खूब किया किन्तु मात्र भावनात्मक। इसका आर्थिक प्रबन्धन तथा प्रकाशन अविरल कैसे रहेगा इस बिन्दु पर सभी मौन रह गए। बहुत अच्छा, बहुत अच्छा कह कर प्रशंसा तो

बहुतों ने की किन्तु आगे उनका मौन ही प्रभावी रहा। इन प्रशंसकों में अनेकों तो ऐसे भी रहे जो अपनी समालोचनाओं को छपाने में उत्कण्ठित भी रहे किन्तु आज तक सदस्यता भी इसकी ग्रहण नहीं कर सके। यह स्थिति तथा प्रवृत्ति मुझे प्रथितख्याति तथा आर्थिक दृष्टि से सुदृढ़ संस्कृतज्ञों की मिली। भले ही मंचों पर बयानबाजी संस्कृत के पक्ष में करें।

डॉ. जगन्नाथ पाठक, डॉ. शिवकुमार मिश्र डॉ. किशोरनाथ झा, डॉ. उमेश दत्त भट्ट तथा डॉ. बनमाली विश्वाल के संयुक्त प्रयासों से दृक् के प्रकाशन की अर्थव्यवस्था पटरी पर रेंगने लगी। इसके पश्चात् डॉ. मञ्जुलता शर्मा तथा डॉ. लाला शंकर गयावाल जी के प्रयासों ने इस यज्ञ को और गति दी। अभ्यन्तर प्रयास चलता रहा और स्व. डॉ. मोती लाल जोशी तथा देवर्षि कलानाथ जी के प्रयासों ने अविस्मरणीय योगदान किया। लोग मिलते गये और कारवाँ बनता गया।

इस प्रकार 'दृक्' के दस अंक निकले। दसवे अंक से 'दृक्' को प्रयागस्थ कीर्ति ट्रस्ट ने आर्थिक सहयोग करने की प्रतिश्रुति दी। परिणामतः तब से आज तक 'दृक्' अविरल प्रकाशित हो रही है।

सम्प्रति 'दृक्' संस्कृत जगत् में समीक्षाक्रान्ति का पर्याय बन चुकी है। सर्जकों तथा समीक्षकों के लिए यह एक उत्कृष्ट मंच सिद्ध हो चुका है। इससे जुड़े समीक्षकों की एक लम्बी शृंखला हो गयी है। कतिपय विद्वान् तो इसके नियमित समीक्षक हैं। ये आरम्भतः इससे जुड़े हुए हैं। इनमें देवर्षि कलानाथ शास्त्री, डॉ. हर्षदेव माधव, डॉ. वनमाली विश्वाल, डॉ. उमेश दत्त भट्ट, डॉ.मञ्जुलता शर्मा, डॉ. अर्चना तिवारी, पराम्बा श्रीयोगमाया आदि। कुछ ऐसे समीक्षक भी हैं जिनकी समीक्षाएँ यदा कदा ही पढ़ने को मिलती हैं। डॉ.राधावल्लभ त्रिपाठी, डॉ. राजेन्द्र मिश्र, डॉ.हरिदत्त शर्मा तथा डॉ.रेवा प्रसाद द्विवेदी जी की समीक्षाएँ विरली ही मिलती हैं लेकिन जब भी यह आती हैं 'दृक्' का मूल्य द्विगुणित हो जाता है। समीक्षाएँ स्तरीय हो रही है यह बात निर्विवाद रूप से कहा जा सकता है। 'दृक्' की गुणवत्ता ने भारत में आज इसको चतुर्दिक् पैठ दे दी है। तथापि उत्तरप्रदेश तथा राजस्थान के पाठकों की संख्या सर्वोपरि है।

कभी कभी 'दृक्' निराश भी करती है जब सम्पादकों का निर्णय शिथिल होता है और सतही समीक्षाओं को इसमें स्थान मिल जाता है। यही नहीं, संपादकों की संवेदनहीनता भी दुःख देती है। मसलन संस्कृत सम्मेलन जयपुर के अध्यक्ष डॉ. मोती लाल जोशी, डॉ. वाचस्पति पाठक तथा डॉ. रमारंजन मुखर्जी के निधन पर सम्पादकों का मौन होना यह निष्पक्ष पत्रकारिता का लक्षण नहीं कहा जा सकता।

अर्वाचीन संस्कृत की उक्त त्रिवेणी पत्रिकाएँ चर्चा की वस्तु इस लिए ही बनीं क्यों कि ये संचालकों के अपने बलबूतों पर प्रारम्भ हुई और उम्र के एक लम्बे पड़ाव को पार करती चल रही हूँ। स्ववित्तपोषित शायद ही कोई संस्कृत पत्रिका इतनी दीर्घावधि की यात्रा तय की हो। इनमें आज भी इतनी जीवन्तता है कि इनका भविष्य कहीं से भी धूमिल नहीं दीख पड़ता। हम इन्हीं के साथ सभी संस्कृत पत्रिकाओं के उज्ज्वल भविष्य की शुभकामना करते हैं। इत्यलम्।

# संस्कृत नाट्य साहित्य के आधुनिक सन्दर्भ

**डॉ. कल्पना द्विवेदी**
श्री एकरसानन्द संस्कृत महाविद्यालय, मैनपुरी

वैदिक काल से सतत प्रवहमान संस्कृत वाङ्मय की सारस्वत धारा आज भी अपने अलौकिक स्वरूप में प्रवाहित हो रही है। समय का चक्र सभी में परिवर्तन कर देता है। किन्तु भगवती भारती के सारस्वत स्वरूप में किंचित् भी अन्तर नहीं आया है। अपितु उनकी धवलिमा सतत बढ़ती जा रही है। क्यों कि वैदिक काल के अनन्तर जो परम्परा महर्षि वाल्मीकि व्यास से आरम्भ हो भास, कालिदास, भारवि, बाणभट्ट, हर्ष माघ से पोषित हुई, आज महाबोधि वृक्ष स्वरूप में हमारे मध्य स्थित हे। हमारे सहयोगियों द्वारा इसकी कुछ शाखाओं प्रशाखाओं को प्रकाशित किया गया है। मैं भी इस साहित्यिक महावृक्ष की नाट्यमयी शाखा के नवीन पल्लव पुष्प रूपी नाट्यकार व नाटकों से आपका परिचय कराने का प्रयास करूँगी।

संस्कृत मन्दाकिनी अविरल रूप से प्रवाहित है। आज का विषय जो मुझे प्राप्त है, वह है आधुनिक नाट्य सन्दर्भ। तो मेरा मानना है कि सन्दर्भ सम् अर्थात् भली भाँति दर्भ अर्थात् कुश अर्थात् कुश से भली भाँति बनी चटाई। इस परम्परा में संदर्भित हुए नाट्यकारों व नाट्य रचनाओं पर प्रकाश डालना।

वैसे सुधी संस्कृत इतिहास लेखकों तक समीक्षाकारों ने आधुनिक काल की उत्पत्ति **पण्डित अम्बिकादत्त व्यास** से मानी है।' जिनका काल बीसवीं सदी का पूर्वार्द्ध १९०० था। यह बिहार प्रान्त के थे आपका सामवतम् नामक अत्यन्त प्रसिद्ध नाटक है।

२. **हरिदास सिद्धान्तवागीश**- आपके अधिकांश नाटक बीसवीं सदी में प्रकाशित हुए आपके छः नाट्यग्रन्थ प्राप्त हैं - रुक्मिणीहरण, विषाक्ति विवाद, मेवारप्रताप, शिवाजीचरित, विराज सरोजनी बंगीयप्रातप आदि।

३. **लक्ष्मण सूरि**- (दक्षिणभारतीय) आपके दिल्ली साम्राज्य, पौलत्स्य वध एवं घोषयात्रा नामक नाटक है।

४. **पंचानन तर्करत्न**- के अमरमंगलं एवं कलंकमोचन नाटक है।

५. **कालीपद कश्यप**- (पं बंगाल) माणवक गौरवं, प्रशान्त रत्नाकर, नल दमयन्ती आदि प्रसिद्धतम नाटक हैं।

६. **श्री जीवन्याय तीर्थ** (पं बंगाल) चौबीस नाट्य ग्रन्थ प्राप्त हैं, महाकवि कालिदास, शंकराचार्यवैभव, कुमारसम्भव, रघुवंश, नाग विस्तार, निगमानन्दचरित, साम्यतीर्थ, कैलाशविजय, गिरिसंवर्धन, श्रीकृष्णकौतुकम्, पुरुषपुंगवं, विपर्यास, विवाह विडम्बनम्, रामनाम दातव्यचिकित्सालय, साम्यसागरकल्लोल, चौरचातुरीयं, चण्डताण्डव, क्षुत्क्षेमीय, शतवार्षिकं, चिपिटकचर्वणं, रागविरागं, भट्टसंकटं, पुरुषरमणीयं, दरिद्रदुर्देव, स्वातन्त्र्यसंधिक्षणं।

७. **मूल शंकर माणिक लाल याज्ञिक** के प्रतापविजयं, संयोगितास्वयंवर, छत्रपतिसाम्राज्य नाटक है।

८. **महालिंग शास्त्री**- नौ नाटक उद्गातदशानन, प्रतिराजसूय, आदिकाव्योदय, कौण्डिन्यप्रहसन, कलिप्रादुर्भाव, श्रृंगारनारदीय, उभयरूपक, अयोध्याकाण्ड मर्कटमार्दलिक।

९. **रामनाथ शास्त्री** के सात नाटक प्राप्त है- चाणक्यविजय, श्रीरामविजय, समाधान, पुरातनबालेश्वर, प्रायश्चित्त, आत्मविक्रय, कर्मफल।

१०. **मथुरा प्रसाद दीक्षित** (जयपुर) के सात नाटक है- वीरप्रताप, भारतविजय, भक्तसुदर्शन, शंकरविजय, वीरपृथ्वीराज नाटक, गाँधीविजय नाटक, भूभारोद्धरण आदि।

११. **वेंकटराम राघवन** के ग्यारह नाटक हैं- कामशुद्ध, प्रतापरुद्रविजय, विमुक्ति, रासलीला, विजयांका, विकटनितम्बा, अवन्तिसुन्दरी, लक्ष्मीस्वयंवर, आषाढस्य प्रथमदिवसे, महाश्वेता और अनारकली।

१२. **जग्गू बकुल भूषण** (बंगाल) के दस नाटक प्राप्त है- अद्भुतांशुक, मंजुलमंजीर, प्रसन्नकश्यप, अप्रतिमप्रतिम, प्रतिज्ञाशान्तनवं, मणिहरण, यौवराज्य, बलिविजय नाटक, अमूल्यमाल, अनंगदा प्रहसन।

१३. **विष्णुपदभट्टाचार्य** के पाँच नाटक हैं- कांचनकुंचिक, धनंजयपुरंजय,

कपालकुण्डला, अनुकूलगलहस्तक एवं मणिकांचन।

१४. **विश्वेश्वर** के पाँच नाटक हैं- चाणक्यविजय, वाल्मीकिसंवर्द्धन, प्रबुद्धहिमालय, उत्तरकुरुक्षेत्र, भरतमेलनं आदि।

१५. **लीलाराव** के सोलह नाटक हैं- गिरिजाया प्रतिज्ञा, बालविधवा, होलिकोत्सव, वृत्तशंसिच्छत्र, मीराचरित, स्वर्णपुरकृषीवलं, अनसूयिनी, क्षणिकविभ्रम, मिथ्या ग्रहण, कूटविपाक, कपोतालय, वीरभा तुकारामचरित, ज्ञानेश्वरचरित, जयन्तु कुमाउँनीया मायाजाल, ये महाराष्ट्र की हैं।

१६. **यतीन्द्र विमल चौधुरी** के ग्यारह नाटक हैं- महिममयभारतं, मेलनतीर्थ, भारतहृदयारविन्दं, भास्करोदय, भारतविवेक, भारतराजेन्द्र, सुभाषसुभाषम्, देशबन्धु प्रिय, रक्षक श्रीगोरक्षं, यशोधर, शक्तिशारद।

१७. **रमा चौधुरी** के बीस नाटक हैं- शंकरशंकर, देशदीप, पल्लीकमलम्, कविकुलकोकिल, मेघमेदुरमेदनीयं, मुगजीवनं, अभेदानन्द, रामचरितमानस, रसमयरासमणि, चैतन्यचैतन्यं, संसारामृतं, नगरनूपुर, भारतपथिक, कविकुल कमल, भारताचार्य, अग्निवाणनाटक, गुणदेवता, यतीन्द्रयतीन्द्रम्, भारततातम्, प्रसन्नप्रसादम्।

१८. **वीरेन्द्र कुमार भट्टाचार्य** के द्वादश नाटक प्राप्त हैं- कालिदासचरितं, गीतगौरांगं, सिद्धार्थचरितं, शूर्पणखाभिसार, शार्दूलशंकर, वेष्टव्यायोग, मार्जिनाचातुर्यम्, चार्वाकताण्डव, सुप्रभास्वयंवरं, मेघदौत्यं, लक्षणव्यायोग, शरणार्थिसंवाद।

१९. **श्री राम भि. वेलणकर** के दस संस्कृत रूपक है- कालिदास चरितं, मेघदूतोत्तर, हुतात्मादधीचि, राज्ञी दुर्गावती, कालिन्दी, स्वातन्त्र्यलक्ष्मी, छत्रपति शिवाजी, तिलकायनतिलक। (मुम्बई)

२०. **शिव प्रसाद भारद्वाज** १५.१०.१९२४ देहरादून आठ नाटक प्राप्त है- हूणपराजयं, मयापति, अजेयभारतं, केसरिचंक्रमण, साक्षात्कारः, पुरोधसः स्वप्नम्, मेघदूतं, स्वातन्त्र्यसुख। वैतरणी अप्रकाशित रूपक है।

२१. **वनमाला भवालकर** १९१४ मुम्बई तीन नाटक- रामवनगमन, पार्वतीयपरमेश्वरं अन्नदेवता।

२२. **पण्डित मतिनाथ मतंग** १९२४ बिहारराष्ट्रबन्धुनाम पंचांकीय नाटक।

२३. **केशव रामाराव जोशी** ०७.०८.१९२८ नागपुर महाराष्ट्र। संस्कृत त्रिदलं नाट्य संग्रह प्राप्त है।

२४. **प्रो. केशव शर्मा** २६.०१.१९३३ में अवरोहण नामक एकांकी रूपक लिखा बहुत से एकांकि दिव्यज्योति पत्रिका में प्रकाशित मशोबरा शिमला के निवासी है।

२५. **श्री घनश्याम त्रिवेदी** ०४.१२.१९३३ आपके अत्यधिक नाट्य ग्रन्थ प्राप्त हैं– नूतननाट्यसौरभ, राजयोगी भर्तृहरि, जेसलंतोरल, सत्यवादी हरिश्चन्द्र, नूतननाट्यनिधि, नूतननाट्यरामयण, नूतननाट्यमहाभारत, शेक्सपीयरनाट्य-दृश्यावली।

२६. **डॉ. ओमप्रकाश ठाकुर** २०.०९.१९३४ पाकिस्तान में जन्म भारत में दिल्ली में निवास क्षुधित पाषाण, अतृप्त पाषाण एवं न पथ्यसेवी व्यथते कदाचित्।

२७. **रेवा प्रसाद द्विवेदी** १९३५ म. प्र. में जन्म वर्तमान में वाराणसी में निवास यूथिका नाटिका एवं सप्तर्षिकांग्रेस रूपक प्राप्त है तथा नाट्यानुशासन नामक शास्त्रीय ग्रन्थ प्राप्त है।

२८. **डॉ. रामकृष्ण शर्मा** (उत्तराखण्ड) १५.०५.१९३६ दशांक का महानाटक बांगलादेशोदय विडम्बनानाटकं सौरभाश्रम एकांकी।

२९. **देवर्षि कलानाथ शास्त्री** ०६.०७.१९३६ भट्ट मथुरानाथ शास्त्री के पुत्र (जयपुर) संस्कृतनाट्यवल्लरी।

३०. **प्रो. रमाकान्त शुक्ल** २४.१२.१९४० खुर्जा में जन्म वर्तमान में दिल्ली निवास नाट्यसप्तकं, शुचिगान्धीयं।

३१. **डॉ. भास्कराचार्य त्रिपाठी** २३.१०.१९४२ जन्म इलाहाबाद स्नेहसौवीर नामक नाटक प्राप्त है।

३२. **डॉ. राजेन्द्रमिश्र 'अभिराज'** २६.१२.१९४२ सात नाटक– नाट्यपंचगव्यम्, अकिंचनकांचन, चतुष्पथीयं, रूपरुद्रीय, नाट्यसप्तपद, नाट्यनवग्रहम् विद्योत्तमानाटिका (इलाहाबाद, वर्तमान शिमला)

३३. **डॉ. रूप नारायण** १०.०१.१९४७ का पारिजात, कामना किसलय

३४. **प्रो. शिवजी उपाध्याय** ०५.०३.१९४३ वाराणसी यौतुकं, स्वातन्त्र्यशौर्य

राष्ट्रगौरवं, सूर्योदयं, प्रतिभापलायनं।

३५. **डॉ. रामाशीष पाण्डेय** ०७.०७.१९४४ रांची झारखण्ड कर्णार्जुनीयम्।

३६. **प्रो. राधावल्लभ त्रिपाठी** १५.०२.१९४९ (राजगढ़ म.प्र. में जन्म, वर्तमान भोपाल में निवास) प्रेक्षणसप्तकं, तण्डुलप्रस्थीयम्।

३७. **डॉ. हर्षदेव माधव** २०.१०.१९५४ अहमदाबाद मृत्युरयं, कस्तूरी मृगोऽस्ति, कल्पवृक्षः।

३८. **प्रो. इच्छाराम द्विवेदी** १५.११.१९६१ (उ.प्र.इटावा) सत्प्रेरणानाटकं।

३९. **प्रो. रामजी उपाध्याय** वाराणसी सीताभ्युदयं नाटकं।

४०. **प्रो. अशोक पुरानाट्टुकार** त्रिवेन्द्रम् केरल त्रिपीडस्तु महीपते, गुरु संदेश धनिको चायको वा, नक्तंगायी, उत्थानम् इत्यादि। भारत मुद्रा के सम्पादक।

४१. **हरि अन्नय शास्त्री** तिरुपति आन्ध्रप्रदेश पार्वतीकल्याण।

४२. **डॉ. वनेश्वर पाठक**-विहार। विक्रान्तकर्ण, विभ्रान्तनारदं, कादम्बरी।

४३. **डॉ. कृष्ण लाल** दिल्ली विभुवैभव नाट्यसंग्रह

४४. **श्री राजाराम शुक्ल** वाराणसी उ.प्र. प्रियाशा

४५. **शुकशर्मा मुनि** चण्डीगढ़ शुकबेताल

४६. **बलवीर दत्त शास्त्री** नशाामुक्ति, पानमुक्ति, सुरापानमुक्ति भारती पत्रिका ९९

४७. **ब्रह्मानन्देन्द्र सरस्वती** गदायुद्धम् नाटक संवित् पत्रिका १९९९

४८. **प्रभाकर महादेव भातखण्डे** अश्मबुद्धि, धनं वा शील वा, एवं कारा (महाराष्ट्र) संविद पत्रिका में।

४९. **वि. ए. कुमार स्वामी** ९८ विश्व संस्कृत वंशकर्ता ययाति।

५०. **विश्वनाथ मिश्र** संवाद भारती ९८ धर्मो विज्ञानञ्च

५१. **डॉ. मौ. दि. पराडकर** सुधा पत्रिका ९८ सांख्यदर्शन मुम्बई

५२. **डॉ. नोदनाथ मिश्र** यशस्वी का संविद पत्रिका में ९७ मा वद मिथ्या

५३. **डॉ. हरि अरविन्द** पारिजात पत्रिका में मुद्रामेधाव्रतम्

५४. **वैकुण्ठ लाल शास्त्री** भारतीय पत्रिका में ९६ महर्षि दयानन्द सरस्वती।

५५. **अयोध्या प्रसाद सिंह** संस्कृतमञ्जरी ९६ में नीडनिर्माणम्

५६. **लक्ष्मीकान्त जांभोरकर** का गुजांरव ९६ में विट्ठलभक्त चोखामल महाभाग।
५७. **मेवाराम कटारा** (महाराष्ट्र) अहोमातृभूमि ९७ कर्तव्यावबोधन ९०
५८. **पी. भरत पिशराटी** संस्कृत मंजरी में ९२ में कामदहन नाटक
५९. **ओमप्रकाश शास्त्री** आश्वासन नाटक लखनऊ से प्रकाशित।
६०. **चौडूरि उपेन्द्र राव** विश्वभाषा में ९३ में न ते सर्वेऽप्यसदृशाः (आ.प्र)
६१. **श्या. व्यं. सराडे** विश्वभाषा ९३ इयं श्रीमतां इच्छाभक्ति
६२. **लेखराम दिव्यज्योति** ९२ ब्रह्मविषयक शंका समाधान
६३. **डॉ. रामकिशोर मिश्र** खेकड़ा एटा एकांक चमत्कृति
६४. **डॉ. गुल्लपल्लि श्री रामकृष्णमूर्ति**- प्रेमरेखा वर विक्रय वंचक पंचक
६५. **ए.बी.वी. सत्यनारायन** लखनऊ से नवरूपकं नाट्य संग्रह
६६. **रामकृष्ण शास्त्री** अव्यय ९२ भारत मुद्रा में स्वयंवर
६७. **शान्ता भट्टाचार्य** का सूर्योदय पत्रिका में पादपाहरणम्
६८. **नल्लान चक्रवर्ती कृष्णामाचार्य** का (विजयवाड़ा) मृतसंजीवनी नाटक
४९. **डी. के. रंग रामानुजाचार्य** गैर्वाण पत्रिका में पण्डित विलाप
७०. **एच.ए. शाण्डिल्य** भारती पत्रिका ९१ कालिदास
७१. **श्रीबसन्त शंकर नानिवडेकर** का संविद पत्रिका में श्री जगन्नाथ गौरवं
७२. **डॉ. चन्द्रभानु त्रिपाठी** (इलाहाबाद) करूणा विलास दूर्वा ९०
७३. **डॉ. गौरीनाथ मिश्र** गुरुदक्षिणा नाटक ९० सात अंक
७४. **डॉ. भक्ति सुधा मुखोपाध्याय** का मिलन सेतु संस्कृत मंजरी ९६
७५. **देवेश चन्द्र दुबे** दुर्दशा शारदा पत्रिका ८९

इस प्रकार से वर्तमान में संसकृत के कुछ नाटककरों एवं नाटकों का परिचय मुझे प्राप्त हुआ।

●

# कथासरितः सुलेखकाः

**डॉ. नारायणदाशः**

२०१० डिसम्बरमासस्य अष्टमदिनांके रामकृष्णमिशनविवेकानन्द-विश्वविद्यालयस्य पंचवर्षीयस्नातकोत्तरसंस्कृतविभागस्य साहित्यप्रश्नस्य कृते प्रश्नपत्रनिर्माणाय अहमाहूतः। अस्मदीयविभागे कक्षाः स्वीकृत्य किंचित् विलम्बेनाहं समुपस्थितः। तेषां प्रश्नाः पूर्वनिर्मिताः भवन्ति, येषु प्रश्नपत्रद्वयस्य कृते प्रश्नाः चेतव्याः आसन्। प्रथमपत्रसन्दर्शनेन एव अहं स्तब्धो जातः। तत्र प्रथमं कारणमासीत्, तत्र प्रथमतः एव प्रश्नाः चयनीयाः आसन् मदीयायाः त्रिस्थाप्रयागः इति कस्याश्चन सद्यः प्रकाशितायाः भ्रमणकथायाः उपरि। ततः सावधानेन मया पाठ्यक्रमो निरीक्षितः। तत्र कथासरितः अष्टमतरंगे प्रकाशिताः इतोऽपि द्वित्राः कथाः आसन् प्रो.अभिराजराजेन्द्रमिश्राणां छिन्नमस्ता, डा. हरिहरशर्मा अर्यालस्य बुभुक्षायाः प्रभावः इत्यादयः कथाः स्थापिताः आसन्। ततः अग्रे तस्मिन् पत्रे डा.जनार्दनहेगेडेवर्यस्य व्यूहभेदः, प्रो.नागराजरावस्य कथाश्च स्थापिताः आसन्। क्षणाय मम तु भाति स्म, कथापत्रिकाप्रकाशनस्य अहो भारः सार्थकीभूत एव। इतोऽपि अधिकं किं साधनीयमस्माभिः मनसि स्फुरितं यत्एकदा प्रो.प्रभुनाथद्विवेदिनः आकाशवाणीप्रसारणाय संस्कृतकथानिर्माणे लेखनीं व्यापारयन्तो महान्तः कथाकाराः अभवन्। भट्टमथुरानाथशास्त्रिणः क्रोशशिलां स्थापितवन्तः। कथं न शक्नुमो वयम् इति प्रश्नः भृशं बाधते स्म। अवश्यं सनातनकवेः रेवाप्रसादद्विवेदिनः, प्रणवककवेः इच्छारामद्विवेदिनः, कवेः रमाकान्तशुक्लस्य अन्येषां च जन्मजातकवीनामास्था इदानीं यावदस्माभिः न लब्धा, तथापि तेषामाशिषा अनुगृहीताः स्मः। अस्माभिः इदानीं यावत् संस्कृतकथासंसारस्य सर्वाः अपि विधाः उपसृष्टाः सन्ति। संस्कृतपत्रिकां ये पण्डितम्मन्याः न पठन्ति तेषां कथा एव भिन्ना। परन्तु सन्ति शतसहस्रसंख्याकाः सहृदयाः पाठकाः ये अनुदिनं विविधपत्रिकाः पठन्ति, नूतनपत्रिकाविषये च पृच्छन्ति। सर्वेषामपेक्षां पूरयन्ती समकालिकसंस्कृतकथानाम् अद्वितीया षाण्मासिकी संस्कृतपत्रिका कथासरित् अधुना संस्कृतपत्रिकारंगे प्रतिष्ठिता वर्तते।

वस्तुतः संस्कृतकथासाहित्यमतिविस्तृतम्। परन्तु आधुनिकसंस्कृत-कथासाहित्यमपि विविधविषयसम्भृतमनल्पं च। आधुनिकसंस्कृतकथाकाराणां कथावस्तुचयनेऽभिनवभावना, उपस्थापनविधौ अन्ताराष्ट्रियता, भाषाप्रयोगदृष्टौ आधुनिकता, भावाभिव्यक्तौ सावलीलता, साहित्यमीमांसापरिसरेऽनव-द्यप्रयोगशीलता, संस्कृतकथासाहित्यवाचकानां रुच्युत्पादनेऽनितरसामान्यनिपुणता चेत्येतत्सर्वमपि भाषाया अस्याः सजीवतामाधुनिकपरिप्रेक्षेऽपि ग्रहणयोग्यतां च प्रतिपादयति। अर्वाचीनसंस्कृतकथासाहित्यलोके सन्ति नैके प्रख्याताः कथाकाराः। प्रोद्भासितदिगन्तानां तेषामनुपमकथासाहित्यं विश्वस्तरीयकथासाहित्यसंसद्यपि संस्कृतकथासाहित्यस्य विजयकेतनं समुन्नतं कुर्वदस्ति। समकालिकसंस्कृतकथाकारेषु अग्रगण्याः सन्ति आचार्यः राजेन्द्रमिश्रः, आचार्यः राधावल्लभत्रिपाठी, आचार्यः कलानाथशास्त्री, आचार्यः केशवचन्द्रदाशः,एच्.वि.नागराजरावः, पूजालालः, कृष्णलालः, इच्छारामद्विवेदी, पद्मशास्त्री, तारापदभट्टाचार्यः, वि.शास्त्री, सत्यदेवचौधरी, नोदनाथमिश्रः, ओम्प्रकाशठाकुरः, रामकिशोरमिश्रः, जनार्दनहेगेडे, इत्येते प्रेरकाः पथप्रदर्शकाश्च संस्कृतकथाविश्वस्य नवीनकथाकाराणाम्। परवर्तिपर्यायेऽपि सन्त्यनेके संस्कृतकथाकाराः, संस्कृतकथावाचकेषु येषां महान् समादरः, किंच प्राक्तनैरपि सबहुमानं समादृतं तेषामभिनवकथासाहित्यं, समालोचकैश्च भृशं प्रशंसितम्। तादृशेषु प्रसिद्धसंस्कृतकथाकारेषु विलक्षणाः समधिकख्याताश्च सन्ति हर्षदेवमाधवः, बनमाली बिश्वालः, विश्वासः, गोपबन्धुमिश्रः, प्रमोदकुमारनायकः, अरुणरंजनमिश्रः, सुकान्तसेनापतिः, रवीन्द्रकुमारपण्डाः, नरेन्द्रः, सावित्रिप्रतापः, प्रमोदभारतीयः इत्यादयः। तदनन्तरपर्याये येषां नवीनसंस्कृतकथाकाराणाम् अर्वाचीनसंस्कृतकथासाहित्ये समुल्लेखनीयमवदानं वर्तते, तेषां नामानि चेत्थमाविर्भवन्ति नारायणदाशः, सम्पदानन्दमिश्रः, पराम्बा श्रीयोगमाया, चन्द्रकान्तपण्डाः, गिरिधारी पण्डाः, धर्मेन्द्रकुमारसिंहदेवः, उदयनः, रूपा, राधिकारंजनदासः, अर्चना, गुप्तचन्द्रः, गणेशपण्डितश्चेत्यादयः।

सुसमृद्धेन कथाकारकुलेन समेधितायाः सम्पोषितायाः चास्याः पत्रिकायाः इदानीं यावद् २१ तरंगाः वेलावृद्धिं प्राप्य संस्कृतकथासागरात् मौक्तिकानि संगृह्य पाठकानां तटभूमिं प्राप्ताः सन्ति। प्रत्यंकमत्र प्रायशः

विंशत्यधिकाः कथाः (द्वितीयं चतुर्थं पंचमं विहाय) विलसन्ति। क्वचिदियं संख्या त्रिंशदधिका जाता(षोडशसप्तदशतरंगयोः) । एवमत्र प्रायशः पंचशताधिकाः कथाः प्रकाशिताः सन्ति, यतो वयं संस्कृतकथासंसारस्य समृद्धं भविष्यं पश्यामः। द्वादशकथाकाराणां साक्षात्कारैः, शताधिककथाभिः, पंचाशदधिकलघुकथाभिः ५ उपन्यासैः, शताधिकानूदितकथाभिः ग्रथितेयं कथामाला सुरसरस्वत्याः सपार्यायै अलं जाता इति वक्तुं शक्यते। लोककथाव्यंग्यकथास्पशकथात्रासदकथाबालकथास्मृतिकथाभिः सम्भृतेयं कथासरित् शताधिककथाग्रन्थानां समीक्षामपि प्रकाशितवती। अनया प्रेरिताः सन्तः हर्षदेवमाधवसदृशाः नैके रससिद्धाः कवयः अपि उत्तमकथाकारेण परिणताः। एतदेव कथासरितः प्रमुखं साफल्यं वर्तते। एकवारं कथासरिच्चत्वरे पदं स्थापिताः लेखकाः पुनः न दूरं गताः इति एतेषु अस्माकं कश्चन कथासरिद्गण एव रचितः। अत्रत्यानां कथानां वयं प्रतितरंगं प्राप्नुमः। विशिष्टान् कथाकारान् विहाय युवलेखकानां कश्चन गणोऽपि निर्मितः, येन आगामिशतकं निश्चयेन समृद्धसंस्कृतकथाभिः पूरितं भविष्यतीति विश्वासो जातः। गुरुजनानामाशिषा, समकालिकानां लेखन्यग्रेण, युवजनानामुत्साहेन च कथासरितः कृतकृत्यता। अथ कथासरितः प्रकाशनविषये किंचिदालोचयामः।

एन्.सि.इ.आर्.टि.पक्षतः २००४ संवत्सरे जनवरीमासे कोऽपि कार्यक्रम आयोजितः। तत्र अतिथिशालायां सर्वे वसामः स्म। कथाप्रसंगे संस्कृतपत्रिकाणां विषये आलोचना जाता। इदानीमपि संस्कृतपत्रिकासु कथासाहित्यस्य दारिद्र्यं लक्ष्यते इति उक्तवान् प्रख्यातः कथाकारो बनमाली बिश्वालः। इदानीमपि कापि तथा पत्रिका नास्ति, या केवलं प्रत्यग्रसंस्कृतकथाभिः सुशोभिता सती प्रकाश्यते इति मम मतमासीत्। इदानीं यावत् कथापत्रिकाविषये कोऽपि न चिन्तितवान्। भवान् प्रथमतः चिन्तितवान्, तत्कार्यं भवानेव करोतु। द्वितीयतः, कदाचित् कोऽपि सम्पादकः साहसं न प्राप्तवान्, तथा समृद्धं साहित्यं स प्राप्स्यति वा न वेति परन्तु तथा सन्देहं कदापि माकार्षीः। यत्र कादम्बरी रचिता, यत्र च शिवराजविजयं समुदितं यत्र वा मातृमुक्तिमुक्तावली प्रणीता तत्र पुनः सन्देहः कुतः तथैव स्वकीयभावनया प्रत्यग्रं संस्कृतकथासाहित्यं प्रकाशयितुं भवान् संकल्पबद्धो भवतु। भवदीयस्य एकलेखकस्य कथाः ये

साग्रहं पठन्ति, सर्वेषामपि कथाकाराणां ते पठिष्यन्ति। केवलं तान् चित्वा, पत्रिका तत्र प्रापणीया। द्वितीयतः, उत्तमकार्ये धनस्य नैयून्यं न भविष्यति। केवलं निष्ठया समर्पणबुद्ध्या वा कार्यं करणीयम् इति योजितवन्तः अच्युतानन्ददाशमहोदयाः। कथासरितः प्रधानसम्पादकाः आसन् एते दिवंगताः आचार्याः। तदारभ्य कथासरितः प्रकाशनं प्रारब्धम्, घातान् प्रतिघातान् च अविगणय्य। संस्थानस्य सहयोगमपि ते कारितवन्तः। किन्तु, अस्माकं दौर्भाग्यं नाम, संस्थानसहयोगेन प्रकाशितां प्रतिं द्रष्टुं ते न स्थिताः। तेषामपूरणीयां क्षतिं पूरयितुं कदापि वयं समर्थाः न भविष्यामः। अतः कथासरितः प्रधानसम्पादकपदमिदानीं यावद् रिक्तमस्ति। विशेषतः पारम्परिकशैल्या आधुनिकयुगबोधस्य स्वीकाराय ते सर्वदा सन्नद्धाः आसन्। पठनपाठनाय ते सर्वं किमपि त्यजन्ति स्म। अतः अक्सफोर्डतः मंगोलियापर्यन्तं तेषां यशः प्रसृतमासीत्।

आधुनिकसंस्कृतगद्यसाहित्यमिति विषयमवलम्ब्य प्रवृत्ते चर्च्चासत्रे तेषां प्रारम्भिकभाषणाद् गद्यसाहित्ये तेषामभिरुचिः रेखांकिता भवति। यथा तदत्रायं कालः संस्कृतगद्यसाहित्यस्य स्वर्णकाल इति केचिदभिप्रयन्ति केचित्त्वद्यत्वे संस्कृतगद्यसाहित्यस्य विपर्यस्तमुच्छृंखलं च रूपं वर्धतेतमां चेत्यभिप्रयन्तीति विरुद्धं मतं करतलामलकायते। वस्तुतत्त्वं तु तत्रभवतां गद्यसाहित्यक्षेत्रे विदितवेदितव्यानाम् अवगतयाथातथ्यानां कृतभूरिपरिश्रमाणां विद्वत्तल्लजानां च समवाये न किंचिदावेदनीयं विद्यते। तथापि प्रस्तावनारूपेण किमपि वक्तुकामेन मया ध्रुवं साहसमात्रमनुष्ठीयते इति विद्वद्भिः क्षन्तव्योऽयं जनः।

गद्यं नाम वाचः सार्वजनीनं व्यावहारिकं रूपं चिराद् वरीवर्त्ति। प्रवृत्तिनिवृत्त्यौपयिकतया यां वाचं लोकः प्रयुंक्ते, या च वाक् शिष्टजनव्यवहारस्य शिष्टाचारपरम्पराया वा धुरं धत्ते, या वाक् पश्यन्त्यात्मना व्यक्तित्वं निर्माति, या च मध्यमात्मा विचारवैभवं बिभर्त्ति, या च वैखरीरूपात्मना लोकचरित्रं प्रख्यापयन्ती वाक्प्रतिष्ठं जनं विधत्ते सा गद्यात्मिकैवेति नास्ति संशीति लेशोऽपि। गद्यात्मिकां सर्वजनमनोगतामेतां वाचं लोकनियन्त्रिकां को नु वेद। तस्या एव वाचः साहित्यिकं रूपं काव्यरूपं वा अद्यतनचर्चासत्रस्य विचार्यविषयः।

यह हमारी समझ से परे है। अगर हम हवा की ताजगी और पानी की झिलमिलाहट के मालिक नहीं हैं... कैसे तुम उन्हें हम से खरीदोगे?...
"...नदियों और सोतों से बहने वाला चमकता हुआ पानी, सिर्फ पानी नहीं, -- हमारे पुरखों का खून है। अगर हम तुम्हें अपनी जमीन बेचते हैं, तो याद रखना कि यह पाक है, और बच्चों को बताना कि यह पाक है, और कि झीलों के नीले पानी में तैरती हुई हर तस्वीर मेरी कौम की जिंदगी की दास्तान सुनाती है। पानी की कलकल मेरे पुरखों की आवाज है। नदियाँ हमारी बहनें हैं...
" ...जानवरों के बिना इंसान कहाँ रह पायेगा?अगर सारे जानवर गायब हो जायें, तो क्या अपनी आत्मा के अकेलेपन में डूब कर इंसान मर नहीं जायेगा? जो कुछ जानवरों पर गुज़रता है, जल्द ही इंसानों पर आता है, सारी चीजें एक दूसरे के साथ जुड़ी हुई हैं।...
"....गोरे आदमी के पास इस वक्त ताकत है, और वह सोचता है कि वह खुद भगवान् है - जो धरती का मालिक है। कैसे कोई अपनी माँ का मालिक हो सकता है?"
(वाशिंगटन् में दुमाबिश कबीले के सरदार सिएट्ल द्वारा १८८५ ई. में अमेरिका के राष्ट्रपति फ्रैंकलिन् पियर्स को लिखे पत्र से)
पर्यावरण के विषय में आदिम समाजों के बोध आधुनिक सभ्य समाज के बोध से भिन्न है। इस भिन्नता ने आधुनिक जगत् में एक अत्यंत विनाशकारी द्वंद्व का रूप ले लिया है। अमेरिका, अफ्रीका और भारतीय उपमहाद्वीप में पारपंरिक जनजातियों की संस्कृति और उनका पर्यावरण विनाश के कगार पर हैं। इस विनाश लीला को रचते हुए आधुनिक सभ्यता ने पूरे मनुष्य समाज के और विश्वसभ्यता के लिये संकट रच दिया है। अंग्रेजों ने हमारी गंगा, यमुना, सतलज, को मात्र बहता पानी समझा, जिसे मनमाने ढंग से उपयोग करने का ही नहीं, शहर की सारी गंदगी को उसमें मिलाने का भी उन्हें हक था।

उपनिषद् का कथन है कि परमसत्ता ने 'एकोऽहं बहु स्याम्' का संकल्प ले कर अपने को नाना रूपों में व्यक्त किया। परम सत्ता का यह

बहुलीभवन या प्रसार क्षैतिज या तिर्यक् (horizontal) तथा ऊर्ध्व (vertical) दोनों प्रकार से होता रहा है। अपने क्षैतिज प्रसार में परम सत्ता जीवन और जगत् के स्थावर जंगम नाना पदार्थ में अपने को व्यक्त करती है। मनुष्य, पशुपक्षी, सरित्सागर, गिरि आदि उसके ही रूप हैं। यह सत्ता एक महासागर है, और विविध जागतिक पदार्थ इसी महासागर के आवर्त, बुद्बुद, तरंग आदि विविध विकार या विवर्त हैं। ये जागतिक पदार्थ दिक्कालविशेष में अवस्थित रहते हैं, तथा प्रत्येक पदार्थ स्वभावतः अपना एक अदृश्य आवरण रचता चलता है। पदार्थों को चारों से आवृत करने के कारण इसे पर्यावरण कहा जा सकता है। इस पर्यावरण को हम एक परम सत्ता के द्वारा रची गई इस क्षैतिज और तिर्यक् सृष्टि के पारिमांडल्य रूप में समझ सकते हैं। इस बोध में यह समग्र सृष्टि तथा उसका पारिमांडल्यरूप पर्यावरण परमेश्वररचित कलाकृति के रूप में भासित होते हैं। स्थावरजंगमात्मक जगत् से इस पारिमांडल्य का संबंध भास्यभासक या प्रकाश्यप्रकाशकभाव से बताया जा सकता है। हम मनुष्य और उसका समाज अपना पर्यावरण रचते हैं, उसे प्रकाशित और आभासित करते हैं। इस दृष्टि से पर्यावरण वेदांत के ब्रह्म के समान एक सर्वव्यापी, अमूर्त व अनुभवगम्य तत्त्व है, पर वह कूटस्थ नित्य, अचल व अविनाशी न हो कर सतत निर्मीयमाण व भंगुर होता है। इसमें स्थूल पदार्थों के प्रति हमारा भाव, मनुष्य के अनुभव, स्मृति, इतिहास व संस्कृति का बोध इस पर्यावरण में समाहित होते हैं। इस पर्यावरण का स्वरूप सम्प्लवात्मक होता है, इसमें आधिभौतिक, आधिदैविक या आध्यात्मिक तत्त्व पृथक् पृथक् प्रत्यक्ष नहीं किये जा सकते, केवल विवेचन की दृष्टि से अपोद्धारबुद्धि का उपयोग कर के उनकी पहचान कराई जाती है।

वैदिक देवमंडल में पर्यावरण की अधिष्ठात्री देवी अदिति है। वस्तुतः समग्र पर्यावरण अदितिरूप है। इस धरती के समस्त दृश्यमान नैसर्गिक पदार्थ ही नहीं, अंतरिक्ष और द्युलोक भी अदिति के रूप हैं। ऋषि कहते हैं –

**अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः**
**विश्वे देवा अदितिः पञ्चजनाअदितिर्जातमदितिर्जनित्वम्॥**

(ऋग्वेद, १.०८९.१०)

पर्वत, नदियाँ, सागर, झरने, वन, वृक्ष ये सब अदिति के रूप हैं। कवि वामदेव को सरिताओं के रूप में अपने ये स्वरूप दिखाती हुई अदिति कहती हैं -

**एता अर्षन्त्यललला भवन्तीर् ऋतावरीरिव सङ्क्रोशमानाः।**
**एता वि पृच्छ किमिदं भणन्ति कमापो अद्रिं परिधिं रुजन्ति॥**

(४.१८.६)

( ये उन्मुक्त हो कर बहती नदियाँ आनंद से उच्छलित होती प्रमदाओं की भाँति परस्पर अठखेलियाँ करती हुई आगे बढ़ रही हैं। ये क्या क्या कह रही हैं, किन किन पत्थरों को तोड़ कर आगे बढ़ रही हैं, यह उन्हीं से पूछो। )

साहित्य जगत् के स्थूल पदार्थ, मानवीय भाव, अनुभव, स्मृति, इतिहास व संस्कृति के बोध के सांकर्य और संसृष्टि के द्वारा अपना पर्यावरण स्वयं रचता है। इस पर्यावरण में नयन उपवन बन सकते हैं, चैतन्य के गगन में सिंदूरबिंदु सूर्य की तरह उदित हो सकता है।

**चैतन्यानुगतोषसि विजने**
**मम नयनोपवने**
**तुषारलेखानुदिनं विलिखति**
**तव मुकुलितनयने।**
**स्थगयति तव सीमन्तारुणिमा**
**तरलतिमिरं गगनमनन्तरम्।**
**दिशि दिशि नीरवतातनिमानं**
**विदलति सहसा विहगकूजितम्।**
**उदयति तव सिन्दूरबिन्दुरिव**
**सविता चिति गगने।** (श्रीनिवास रथ)

अपने ऊर्ध्वगामी या तिर्यक् प्रसार में एक चेतना आधिभौतिक, आधिदैविक तथा आध्यात्मिक इन परस्पर संश्लिष्ट तीनों स्तरों पर व्यक्त

होती है। इस दृष्टि से इस सृष्टि के पर्यावरण के भी आधिभौतिक, आधिदैविक तथा आध्यात्मिक ये तीन परस्पर संश्लिष्ट रूप माने जा सकते हैं। आधुनिक दृष्टि इन्हें विश्लिष्ट कर के देखती है, जिससे विखंडित बोध उपजता है। पर्यावरण का एक रूप क्षतविक्षत, विरूपित या दूषित किया गया हो, तब उसके अन्य स्तर अक्षत, अविकल और शुद्ध नहीं रह सकते हैं।

भौतिकता की अंधी दौड़ ने आधुनिक विश्व में पर्यावरण के संतुलन को बिगाड़ दिया है। कवि इस असंतुलन की विडंबना दिखा कर स्वस्थ विकास की दिशा इंगित करता है। श्रीनिवास रथ अपने एक अन्य गीत में कहते हैं-

**विज्ञाननौका समानीयते।**
**ज्ञानगंगा विलुप्तेति नालोक्यते**
**संस्कृतोद्‌यानदूर्वा दरिद्रीकृता।**
**निष्कुटेषु स्वयं कण्टकिन्याहिता।**
**पुष्पितानां लतानां न रक्षा कृता।**
**विस्तृता वाटिकायोजना निर्मिता।।**

राष्ट्र, समाज, जाति, नगर, ग्राम, गिरि, सरिता, वन इन सभी के पर्यावरण को इन तीनों रूपों में देखा जाना चाहिये, तभी पर्यावरण को ले कर समग्र दृष्टि साहित्य व जीवन में प्रतिफलित हो सकेगी। यदि साहित्यकार पदार्थों के केवल आधिभौतिक रूप को ही निरूपित कर के रुक जाते हैं, या केवल आधिदैविक या आध्यात्मिक में ही रमते रह जाते हैं तो पर्यावरण का समग्र रूप उनकी रचना में नहीं आ सका। महान् रचनाकारों में पर्यावरण का समग्र रूप आभासित होता है।

नागार्जुन ने हिमालय पर हिंदी में भी कविता लिखी हैं और संस्कृत में भी। उनकी हिमालय पर लिखी संस्कृत कविता में अनुभव, स्मृति, इतिहास व संस्कृति का बोध अधिक स्फुट है। हिमालय के पर्यावरण में बर्फ, नदियों, गिरिशिखरों आदि से बना आधिभौतिक पर्यावरण ही नहीं है, वहाँ शिव पार्वती, स्कंद और गणेश की उपस्थिति के अनुभव से उपजा

आधिदैविक पर्यावरण भी है। नागार्जुन दोनों पर्यावरणों को इस पद्य में समाहित करते हैं –

**नमामि हरपार्वतीप्रणयपद्मकिञ्जल्कजं**
**शिशुं शरवणोद्भवं गजमुखं च सिद्धिप्रदम्।**
**यदीयहिमकन्दुकैः शिखरकोटिसंस्पर्शिभिः**
**शतद्रुरपि धावनेषु, शिथिलादरा दृश्यते।।**

(नमन करूँ मैं हर और पार्वती के
प्रणयपद्म किंजल्कों से जन्मे
शरवण में पले कार्तिकेय को
और सिद्धिदाता गणेश को
जो खेल खेल में हिम के कंदुक उछाल कर
जब हैं फैंका करते हैं ऊपर ऊपर
गिरि के शिखरों तक
जब सतलज बहाव को रोक कर
थम कर तकती रह जाती है। )

चिनारस्मृतिः कविता में कवि कहता है--

**वासन्ती कनकप्रभा प्रगुणिता पीतारुणैः पल्लवैः**
**हेमाम्भोजविलासविभ्रमरता दूरे द्विरेफाः कृताः।**
**यैराखण्डलकेलिकाननकथा विस्मारिता भूतले**
**छायाविभ्रमतारतम्यतरलास्तेऽमी चिनारद्रुमाः।।**
**तारुण्ये श्लथलम्बमानशिथिले दीर्घायिते यौवने**
**वार्धक्ये सुचिरायिते च किमु ते स्यादाशिषां राशिभिः**
**पीत्वा वर्षशतानि तानि चषकांश्चास्यामृतस्यानिशं**
**सत्यं ब्रूहि चिनार जीवति न वा कश्चिद् वयस्यस्तव।।**

(वासंती स्वर्णिम आभा
दूनी हो आयी है
पीली लाल कोंपलों से।
दूर दूर रहते हैं इनसे

स्वर्णकमल के विभ्रम में भरमाये
भौरे।
नंदनवन का विहार
भूतल पर भुला दिया करते जो
घटती बढ़ती छाया के विभ्रम में झिलमिल
जो दिखते हिलते चंचल और तरल
उन्हीं चिनारों को मैंने
अडिग खड़े देखा है।

चुकने को आती नहीं तरुणाई
बीतता नहीं है यौवन, बीतता है समय
बुढ़ौती भी तो चिरकाल तक ही चलेगी यह

क्या अमृत के प्याले पर प्याले पी डाले
बीतते गये बरस पर बरस और तुम खड़े रहे

सच बतलाओ चिनार
कोई मित्र तुम्हारा क्या जीवित अभी बचा है!)

यहाँ चिनार वृक्ष के वर्ण में उसकी वासंती स्वर्णिम आभा, पीली लाल कोंपलों आदि के द्वारा उसके आधिभौतिक रूप का निरूपण है, तो घटती बढ़ती छाया के विभ्रम में झिलमिलाते उसके चंचल और तरल स्वरूप में आधिदैविक पर्यावरण का रचाव संकेतित है। कविता के अंत में अमृततत्त्व के निरूपण के द्वारा शाश्वत सनातन आध्यात्मिक तत्त्व का भी संकेत है। इस प्रकार यहाँ आधिभौतिक, आधिदैविक व आध्यात्मिक त्रिविध पर्यावरण समेकित है। यह समग्र अंकन इस काव्य को सुंदर बनाता है।

उत्तम काव्य वही कहा जा सकता है, जिसमें मनुष्य और निसर्ग सृष्टि का वर्णन पर्यावरण की ऐसी समग्रता के अनुभव में पर्यवसित हो

सके। यह पर्यवसान समग्रता के इस बोध के द्वारा ही हो सकता है। उदाहरणार्थ कवि क्षमा राव ने अपने महाकाव्य 'श्रीरामदासचरितम्' में महाराष्ट्र का वर्णन किया है।

धन्यं महाराष्ट्रमिदं मनोज्ञं
श्रीनामदेवादिमहर्षिभिर्यत्।
तथा शिवाद्यै रणधीरवर्यै-
र्व्यधायि भास्वच्चरितैः प्रशस्यैः॥
गोदावरी तत्र परिस्रवन्ती
सरित् सुरम्या सुरनिम्नगेव।
यस्यास्तटं दाशरथेः पदाब्ज-
परागपुञ्जेन बभूव पूतम्॥
गोदावरीरोधसि देवभाषा-
मातुः सकाशात् समावाप्य जन्म।
वत्सा महाराष्ट्रसरस्वतीयं
बभूव सम्पृक्ततमा जनन्या।
भूयिष्ठकालो वनवासिनास्या
नीतो हि रामेण तटे तटिन्याः।
पश्चात् स्वकृत्या भवभूतिरस्मिन्
गीर्वाणवाण्यां नवभूतिमाधात्।
तत्रैव नैके विबुधाग्रगम्याः
स्वमातृभाषाभ्युदयं वितेनुः।
ज्ञानेशकालादभवत् स गोदा-
तटो महाराष्ट्रगिरो यशोभूः।

(श्रीरामदासचरितम्, ६.१-३)

इस वर्णन में श्री नामदेव आदि महर्षियों की पावन भूमि के रूप में महाराष्ट्र के कथन से उस भूमि के आध्यात्मिक पर्यावरण का संकेत होता है। पूरा वर्णन आधिभौतिक व आधिदैविक पर्यावरण का ललित मनोहर समागम किया गया है, इस समागम के द्वारा सांस्कृतिक पर्यावरण

की भी झलक कवि क्षमाराव ने दी है। सुरम्या सुरनिम्नगा के समान बहती गोदावरी सरिता का भी आधिभौतिक रूप भी निरूपित है और दाशरथि राम के पदपंकजों के पराग से पूत उसके तटों के वर्णन के द्वारा पर्यावरण की जिस शुचिता को व्यंजित किया गया है, वह आध्यात्मिक अनुभव में भी पर्यवसित होती है। महाराष्ट्री या मराठी भाषा के जन्म तथा कवि भवभूति के निवासस्थली के रूप में महाराष्ट्र की जो छवि कवि ने यहाँ अंकित की है,वह इस पर्यावरण बोध को अतीत व इतिहास की स्मृतियों से समद्ध करती हुई गहराई देती है।

वेद के ऋषि कहते हैं **'देवस्य पश्य काव्यं न ममार न जीर्यति'**-. अर्थात् यह समस्त संसार परमेश्वर की लिखी कविता है, जो न मरती है न जीर्ण या पुरानी होती है। मनुष्य, समस्त जीवजंतु, पेड़-पौधे, गिरि, सरिताएँ, निर्झर और प्रपात, सागर और सरोवर ये सब परमेश्वरविरचित अजर अमर इस चिर पुरातन, चिर नवीन, शाश्वत और सनातन कविता के अंग हैं। मनुष्य और उसका पर्यावरण **'वागर्थाविव सम्पृक्तौ'** हो कर इसी में समवेत हैं। अतः भारतीय विश्वबोध में मनुष्य को निसर्ग को पृथक् पृथक् कर के नहीं देखा गया।

ऋषियों ने सृष्टि को जड और चेतन में बाँट कर नहीं देखा- स्थावर और जंगम के भेद उन्होंने अवश्य माने हैं। अर्थात् हम मनुष्य लोग चेतन प्राणी हैं, और वृक्ष अचेतन हैं, ऐसी बात नहीं हैं। मनुष्य और पेड़ में अंतर यह है कि मनुष्य चल फिर सकता है, वह जंगम है और पेड़ स्थावर हैं। पर पेड़ स्थावर हैं, इसलिये वे मनुष्य या जंगम प्राणियों से घट कर हैं ऐसा हमारे यहाँ नहीं माना गया। परमेश्वर या प्रकृति ने हर एक प्राणी और हर पदार्थ को अनोखा और विशिष्ट बनाया है। कवि तथा ज्ञानी जन पदार्थों के इस अनोखेपन को पहचान लेते हैं, सामान्य जन चर्मचक्षुओं से पदार्थों के जिस असाधारण विशिष्ट रूप को नहीं देख पाते, कवि उसे निरूपित करते हैं। अत- जो पदार्थ आपाततः जड प्रतीत होते हैं, वे उनकी रचना में सजीव हो जाते हैं, जो चेतन हैं, वे जड हो सकते हैं। अचेतन को अचेतन की अपेक्षा से अचेतन कहा जाता है, चेतना तो सृष्टि में सर्वत्र व्याप्त है, अतः

वस्तुतः अचेतन कोई पदार्थ नहीं होता। कवि अचेतन समझे गये पदार्थों में निहित चेतना को पहचान लेता है। तब वह उन्हें चेतन रूप में चित्रित करता है। आनंदवर्धन कहते हैं-

**भावानचेतनानपि चेतनवत् चेतनानचेतनवत्।**
**व्यवहारयति यथेष्टं सुकविः काव्ये स्वतन्त्रतया।।**

ध्वन्यालोक ३.४२

खेतों में हरी भरी फसलें लहलहाती हैं। किसान प्रसन्न होते हैं। अनाज के भंडार एकत्र होते हैं, लोगों की क्षुधा शांत होती है। यह पर्यावरण का आधिभौतिक रूप है। कवि खेतों में लहलहाती फसलों को देख कर धरती के शस्यश्यामल परिधान ओढ़ने का अनुभव करते हैं। यह उनका आधिदैविक पर्यावरण का सत्य है। ऋषि और ज्ञानी इन्ही खेतों में देवता के दर्शन करता है। वह **'अन्नं वै ब्रह्म'** का उद्घोष करता है। यह उसके आध्यात्मिक पर्यावरण का सत्य है। ये सत्य एक दूसरे को बाधित नहीं करते, वरन् एक दूसरे से संश्लिष्ट हैं। यदि खेतों में फसले नहीं लहलहायेगीं, तो किसान प्रसन्न नहीं होंगें। जब किसान आत्म हत्याएँ कर रहे हों, उनकी फसलें हर साल बर्बाद हो रहीं हो, तो कविजन भी उससे विचलित होगें ही। संस्कृत के कवि अप्पा शास्त्री राशिवडेकर ने ऋतुचित्रम् नामक खंडकाव्य में अकाल और सूखे का वर्णन करते हुए आज से सौ साल पहले मनुष्य और पर्यावरण के संबंधों को ले कर जो करुण चित्र अंकित किया था, वह आज और भी भयावह रूप में हमारे आगे है।

**शस्यं शुष्यति सर्वमेव भुवने पुंसां सहैवाशया**
**प्रम्लायन्ति लता नितान्तमधुना साकं प्रजानां मुखैः।**
**उद्दामं समुदेति च प्रतिपलं चोष्मा समं मानसै-**
**स्तापैः क्वापि विलीयते बत शुचावप्यागते यद् घनः।।**

(फसल सूख रही है धरती पर सारी सूख रही हैं। उसके संग पुरुषों की आशाएँ मुरझाती जाती है। बिल्कुल और लताएँ उसके सँग जन जन के मुख भी मुरझायें, पल पल पर बढ़ रही उमस आकुल होते उसके सँग सब के मन आ गया आषाढ़, बढ़ रहा ताप, कहाँ बिला गये हैं पर घन।

भारतीय पर्यावरणचेतना इतर संस्कृतियों में निहित पर्यावरण चेतना से अपनी इस सर्वसमावेशिता तथा विश्वात्मकचैतन्य की अनुभूति के कारण विशिष्ट व अद्वितीय है। आधुनिक संस्कृत साहित्य में भी यह चेतना प्रतिफलित हुई है। आधुनिक संस्कृत कवियों की कविताएँ मनुष्य और उसके पर्यावरण की इस सहगामिता का का बोध कराती हैं। कथाकर्त्री क्षमाराव ने कथामुक्तावली की अपनी पहली कहानी में म्रियमाण पति की शैया के बगल में बैठी नायिका की मनःस्थितियों का चित्रण किया है। प्रचंड, झंझावात, कड़कड़ा कर गिरती भीषण बिजलियाँ, लोगों के मन के डर, आँधी के साथ पानी के तेज बौछारें, सूर्य का डूबना, चंचल चंद्रमा का उग कर थोड़ी देर बाद अस्त हो जाना इन सब के साथ शयनागार में विषाद का अंधकार फैलता जाता है। जीर्ण धूसर भित्तियों पर चित्र विचित्र विच्छाय छायाएँ मँडराती हैं, अरण्य की निःशब्दता के बीच रह रह कर मेंढ़कों के टर्राने की आवाजें उठती हैं (कार्तिक में?)। शयनागार श्मशान की भयावता पैलती जाती है। हवा सिसकारी भरती हुई घर से निकल जाती है।

**मासोऽयं कार्तिकः। कोङ्कणावनिमण्डलमण्डनायमाने सुरमणीयपर्वतीयप्रदेशे महाबलेश्वरनाम्नि द्वित्रिदिनानि सहसाऽऽसीत् समुत्थितो झञ्झावातः प्रचण्डः। अकालेऽपि सकडकडाशब्दमतिभीषण- सौदामनी ताटकारुणरोषविडम्बिनी क्षेत्रेषु व्यापृतान् स्त्रीपुरुषसमूहान् सन्त्रास्य वाताघातपाषाणपातनं विधाय परःशतानुच्चोच्चद्रुमान् सरभसं विधूय निपात्य च समुन्मूलं वन्यसत्त्वान् भयानकेन स्वनेन भाययित्वा गोमेषादीन् पशून् क्षणाद् भस्मीकृत्य कृतकृत्येव विध्वंसकर्मण्यात्मानमपि व्यनाशयत्। ततश्चानवरतं नैकघटिका यावत् सतडतडाशब्दं गुटिकास्थूलवर्षोपलवृष्टिमारब्धवान् मघवा। मध्याह्नेऽद्य तु वृष्टिप्रवाहोऽयं मन्दीभूय शनैः शनैर्व्यरमत। सायंसमये चास्तं जिगमिषुर्भगवान् भास्करः सिन्दूरस्नातया वरुणदिशा तरुण्या सन्ध्ययाऽरुणीकृतवाहनः पश्चिमसागराभ्यन्तरं प्रविष्टः। प्रदोषस्य क्षणिकदीप्त्याऽभूदम्बरतलमरुणायितम्। ततश्च क्षिप्रमेव रजनीं प्रतीक्षमाणो रजनीनाथः सार्धकलो रमणीमाश्लिष्य प्रपुल्लास्येति तां चुम्बन् विमलगगनमञ्चक आस्त। परममसौ प्रमोदामृतरसधाराबिन्दुमात्रस्यन्दनेनापि नान्वगृह्णान्मन्दिरमेकं विषादान्धकारयुतम्। तथाहि शयनागारे कस्यचित् तरुणस्यायुर्दशावर्तिस्तमोमयकोणे निहितस्य**

दीपकस्य तनुवर्तिरिव कम्पमानाऽऽसीत्। तत्र जीर्णधूसरभित्तिषु चित्रविचित्रविच्छायच्छायानिचयेन गाढनिःशब्दतयाऽरण्यस्य गृहाद् बहिश्च मण्डूकानामनवरतेनारटनेन समवर्धत भीषणगभीरता शयनागारस्य।

(कथामुक्तावली, पृ. ७)

अथ कुट्टिमसन्नद्धं शयनागारं पितृकाननस्य भीषणतामभजत्। प्रतिक्षणं कोणस्थो दीपो निर्वापं प्रत्यासदत्। गन्धवाहो गृहाद् बहिः ससूत्कारं क्वचिदाक्रोशत्, क्वचिदुच्चैरवहद्। (पृ. ८)

इसके साथ ही यह प्रश्न भी विचारणीय है कि क्या पुरुष के पर्यावरण बोध और स्त्री के पर्यवरणबोध में अंतर हो जाता है। ऊपर दिये उद्धरण में ऐसा कोई अंतर नहीं झलकता। पर मीरा लहरी में क्षमा राव ने कुमारी मीरा के ऋतूत्सव का चित्रण किया है। स्त्री होने के कारण वे यह कर सकतीं हैं कि ऋतु के उत्सव और कौमार्य के ऋतूत्सव दोनों का श्लेष रच कर सृष्टि का परमोत्सव निर्मित कर दें। संस्कृतकाव्यपरंपरा में ऐसा वर्णन पहले कोई नहीं कर सका, एक स्त्री होने के कारण कवि क्षमा ने कर दिया।

आराद् भूरि मनोरमा वसुमती रेजे सपुष्पोद्गमा
वल्गन्ति स्म विकासिपद्मवदनाः श्रीपद्मिनीनां गणाः।
सौभाग्याङ्कपरागयुक्सुमनसस्तेनुस्तथान्दोलनं
सञ्चेरुः प्रमदावनेषु मधुपाः पूर्वर्तुदिव्योत्सवे॥

(मीरा के पहले दिव्य ऋतूत्सव में चारों और फूलों से भरी वसुंधरा विराज रही थी, पद्मिनियाँ खिलते कमलों से जगमगा रही थीं, सौभाग्य से चिह्नित पराग वाले फूल हिलोर ले रहे थे, प्रमदवनों में मधुप विचर रहे थे।)

बींसवीं शती में नवीन सामाजिक, राजनैतिक बोध के साथ जो नई राष्ट्रचेतना साहित्य में जागरित हुई उसने संस्कृत कवियों के पर्यावरणनिरूपण में नये आयाम जोड़े हैं। राष्ट्र के पर्यावरण का भी इस नई चेतना के साथ त्रिविध रूपों में चित्रण अनेक कवियों ने किया है। महादेव शास्त्री ने भारतशतकम् में हम राष्ट्र की उद्दीप्त चेतना का अंगीकार करते हुए शक्ति के विजिगीषु अवतार की कामना की है, उसमें ऊर्जा से भरे संभावनाशील पर्यावरण का अवतरण है –

आलोलां कुन्तलालिं गलमनुगलितां व्यूह्य धम्मिल्ललीलां

**व्याधुन्वानं सटाग्रं मृगपतिमनिशं तीव्रयन्ती महोग्रा।**
**मुञ्चन्ती चन्द्रहासं खलबलनिकरे सैरिभं मृद्नती द्राक्**
**शक्तिर्भारतेऽस्मिन्नरि नरि विजया वस्तुतः साविरस्तु॥**

घुँघराले केशों की गले तक जो लटें झूल रहीं हैं
उनको समेट कर हो कर सवार उस मृगपति पर
जो झटकार रहा है ग्रीवा के अपने केशों को
और वह हाँक रही है मृगपति को
चलाती है चंद्रहास खलबल के निकर पर
कुचल देती है क्षण भर में महिष को
शक्ति उसी की भारत के नर नर में विजयिनी आविष्कृत हो।

**सांख्यैः संख्यातसंख्यो यमनियममयो योगयोग्याङ्गसङ्गै,**
**गीतिश्रीगौतमीयैः क्वणितकणकणः कोणकाणादवर्णैः।**
**गीर्भिः कौमारिलीभिः कलितकलकलो गौरवीमिश्रिताभिः,**
**शान्तो वेदान्तदान्तः प्रगुणितगरिमा गीयते कोऽपि देशः॥**

सांख्य के मुनि जन करते हैं जिसकी संख्या की गिनती
योग में लगे योगी जन ध्यान लगा कर बाँधे रखते हैं यमनियमों में जिसको
कुमारिल की वाणी कलकल करती है गौरवमयी जहाँ पर
शांत वेदांत में दांत गरिमामय यह देश गौरव गान जिसका हम करते हैं।

पर्यावरण को ले कर संस्कृत साहित्य में अन्तर्व्याप्त व्यापक, मानवीय और सर्वसमावेशी दृष्टि का अंगीकार, प्रचार और प्रसार आज समस्त विश्व में अपेक्षित है।

(राजकीय महाविद्यालय बूँदी द्वारा २७-२८.११.२०१५को 'आधुनिकसंस्कृतसाहित्ये पर्यावरणचेतना' विषय पर आयोजित द्विदिवसीय राष्ट्रीय संगोष्ठी के उद्घाटन सत्र में प्रदत्त बीज वक्तव्य।)

# विद्यावैविध्यम्

**प्रो. गणेश उमाकान्त थिटे**
भाण्डारकर-प्राच्यविद्यासंशोधनसंस्था, पुणे-४११००४
भ्रमणध्वनिः-०९८२२५२२०८१

संस्कृताध्ययनस्य कानि प्रयोजनानि इति विषये महती चर्चा सर्वदास्माभिः श्रूयते। तस्याः चर्चायाः मुख्यान् विषयभेदान् किञ्चिदिव परामृश्य मया मदीयमभिप्रेतं प्रयोजनं प्रस्तूयतेऽस्मिन् निबन्धे। तत् प्रयोजनं नाम विद्यावैविध्यम् (Sophia-diversity) अस्य शब्दस्य विवरणम् अन्ते भविष्यति।

प्रायः उपस्थाप्यमानेषु प्रयोजनेषु मुख्यतमं प्रयोजनं नाम संस्कृतभाषा बह्वीनां भारतीयभाषाणां जननी। अतः स्वकीयभाषायाः सम्यगध्ययनार्थं संस्कृतभाषाध्ययनमावश्यकम् उपयोगि च। अस्य प्रयोजनस्य विषये नाहं किमपि वक्तुमिच्छामि तत्र विवाद्यत्वाभावात्।

अपराणि तु कानिचन प्रयोजनानि मद्दृष्ट्या आक्षेपार्हाणि तथा चास्वीकार्याणि। यथा संस्कृतभाषा संगणकार्थमुपयोगमर्हति। गतेषु त्रिंशत्परिमितेषु वर्षेषु इदमस्माभि बहुशः श्रुतम्। परं संगणकस्य कृते संस्कृतभाषायाः कः उपयोगः संजातः संस्कृताध्ययनस्य कृते च संगणकविद्यायाः कः उपयोगः संजातः इति विषये न कोऽपि किमपि वदति। सर्वेऽपि सर्वदा "उपयोगः भविष्यति, उपयोगः कर्तव्यः" इति रीत्या वदन्ति। वस्तुतः द्वावप्येतौ परस्परं निरपेक्षौ विषयौ। यैः संगणकशास्त्रे प्रगतिः कृता, क्रियते च न ते संस्कृतभाषां जानन्ति ये च संस्कृतभाषाया व्याकरणादिषु शास्त्रेषु पारंगताः सर्वां विद्यां कण्ठे धारयन्तः ते साक्षात् संगणकतुल्याः न संगणकसाहाय्यम् अपेक्षन्ते, स्वकीयमध्ययनं च कुर्वन्ति। ये तु संगणकविद्यायां संस्कृतविद्यायां च प्राथमिकं परिचयं दधानाः संस्कृतप्रचारकाश्च ते एव इमं विषयं पुनः पुनः संस्कृतं निमित्तीकृत्य स्वप्रचारं कुर्वन्तीति भाति।

या कथा संगणकशास्त्रस्य सैव कथा अन्येषां विज्ञानविषयाणामपि। वेदेषु तथा च अन्येषु प्राचीनेषु ग्रन्थेषु आधुनिकं विज्ञानं गवेषयन्तः प्रायः सर्वे

विज्ञाने संस्कृताध्ययने च उभयत्रापि अत्यन्तम् अल्पं ज्ञानं धारयन्ति। वृत्तपत्रेषु यावद् विज्ञानं प्रकाशितं भवति तावदेव संस्कृतभाषायामपि अस्ति इति तेषां प्रदर्शने प्रयत्नः। सर्वाणि अपि वैज्ञानिकानि शास्त्राणि अतिगहनानि बहुभिः च विषयैः पूर्णानि। किमपि नूतनं ज्ञानं यदागच्छति तदा ततः प्राक् महती अध्ययनपरंपरा महान्तः विद्वांसः च वर्तन्ते। तत् सर्वम् अपरामृश्य यद् यद् विज्ञानं पाश्चात्त्यैः विद्वद्भिः अन्वेषितं तत् संस्कृते आसीदेव इति केचित् पश्चाद् वदन्ति। गते शतके क्रमशः रेल्वे, विमानानि, दूरदर्शनं, संगणकः इत्यादयः विषयाः यदा प्रकटिताः पाश्चात्त्यैः तदा तदनन्तरं ते संस्कृतभाषायां पूर्वमपि आसन् इति प्रतिपादनं तैः आरब्धम्। गते शतके संस्कृतसाहित्ये पर्यावरणविषयिणी चर्चा आसीद् इति न कोऽपि विद्वान् उक्तवान्। परम् अधुना शतशः विद्वांसः संस्कृतं पर्यावरणविषयकं चिन्तनम् इति विषयमनुसृत्य निबन्धान् लिखन्ति, चर्चासत्रेषु तान् पठन्तीति दृश्यते। तत्र संस्कृताध्ययनकर्तॄणां मनसि कश्चित् न्यूनगण्डः अस्तीति भाति। एषा न्यूनगण्डाश्रिता संस्कृतप्रीतिः संस्कृताध्ययनस्य कृते प्रयोजनरूपेण न स्थातुं शक्नोति।

वस्तुतः संस्कृतभाषा ''देववाणी'' इति शब्देन वर्ण्यते। कदाचिच्च तस्याः उल्लेखः ''अभिजातभाषा'' इति शब्देन क्रियते। परं गतेषु केषुचित् संवत्सरेषु केचन जनाः इदं शब्दद्वयमपि न सहन्ते। ते च वदन्ति संस्कृतभाषा न देवभाषा किन्तु लोकभाषा। तथैव सा भाषा न केवलम् ''अभिजातानां'' किन्तु ये ''अनभिजाताः'' तेषामपि सा वर्तते। पूर्वं या जातिव्यवस्था आसीत् तत्र च यदुच्चैस्त्वं नीचैस्त्वं च आसीत् तदस्माभिः अधुना परित्यक्तम् 'सर्वेषामधिकारः सर्वस्यापि अध्ययनस्य कृते' नास्ति अत्र विवादः। परं सर्वे जनाः किं शुद्धम् उच्चारयितुं शुद्धं लिखितुं च प्रभवेयुः इति प्रश्नः। आधुनिकभाषासु यदा लेखनम् उच्चारणं वा भवति तदा तत्र बहवः प्रमादाः संभवन्ति। तर्हि संस्कृतेऽपि एतादृशाः प्रमादाः अस्माभिः सोढव्याः किम्? ''संस्कृतम्'' इति शब्दे एव संस्कृतप्रक्रियायाः समावेशः भवति। इयं च संस्कारप्रक्रिया पाणिनिव्याकरणपरम्परया क्रियते। संस्कृतभाषायाः पाणिनिकृतं व्याकरणं जटिलं वर्तते। तस्य च अनुयायिभिः तद्व्याकरणं जटिलतरं कृतम्। परं विनैव पाणिनीयव्याकरणं लिख्यमानम् उच्चार्यमाणं वा यत् किमपि

"संस्कृतम्" इति संज्ञा नार्हति। अशुद्धं प्रदूषितमपि वा भवतु परं तद् अस्माभिः उच्चारितम् इति कृत्वा तत् संस्कृतम् इति स्वीक्रियताम् इति यदि केऽपि प्रचारकाः वदिष्यन्ति तर्हि तत् स्वीकर्तुं नैव शक्यते।

आधुनिकसंस्कृते अशुद्धतायाः प्रदूषणस्य उदाहरणानि नातिदुर्लभानि। तत्र मुख्यः प्रकारः नाम सर्वेषां शब्दानां नपुंसकीकरणम्, "परीक्षा संजातं वा?" इति एतादृशानि उदाहरणानि शतशः अवलोकयितुं शक्यन्ते। "सन्धिः कृतम्" "दिल्ली आगतम्" एतादृशानि उदाहरणानि पदे पदे प्रयुज्यन्ते। "गङ्गा माता की जय" इति वाक्यस्य अनुवादः "गङ्गामाँस्य जय" इति मया पठितः। किमयम् अनुवादः "संस्कृतः" इति रूपेण स्वीकर्तुं शक्यः? इति प्रश्नः। अत्र "यस्य षष्ठी चतुर्थी च विहस्य च विहाय च" इत्यादि श्लोकः स्मर्यते। लोकभाषासु एतादृशानि अशुद्धानि स्वीक्रियन्तां। "कृपया" इति शब्दस्य स्थाने "कृप्या" इति शब्दः स्वीकृतो भविष्यति लोकभाषायाम्, परं संस्कृतभाषायां तु सः न स्वीकृतो भविष्यति। संस्कृतभाषायां विशेष्ये विशेषणे च लिङ्गवचनविभक्तिविषये एकात्मता वर्तते। परं कस्यचित् काव्यसंग्रहस्य नाम "चत्वारि शृङ्गाः" इति वर्तते। अत्र चत्वारि इति शब्दः नपुंसकलिङ्गे शृङ्गाः इति शब्दस्तु पुंल्लिङ्गे दृश्यते। वस्तुतः ऋग्वेदे "चत्वारि शृङ्गाः त्रयो अस्य पादाः" इति पङ्क्त्यां "शृङ्गाः" इति "शृङ्गाणि" इति अर्थे वैदिकं रूपं वर्तते। तस्य उपयोगे प्रमादद्वयं कृतम् इति भाति। एतादृशम् अशुद्धं, प्रदूषितं लेखनं "संस्कृतम्" इति शब्देन न स्वीकर्तुं शक्यते। संस्कृतं चेत् तत् शुद्धमेवापेक्ष्यते। यदशुद्धं न तत् संस्कृतम्। लोकभाषा तु अशुद्धा भवत्येव। तस्मात् संस्कृतभाषा न लोकभाषा किं तु अभिजनभाषा नाम विदुषां भाषा, देववाणी नाम दैवी वाक् इति रूपेणैव संरक्षणीया।

अन्ततो गत्वा मुख्यः प्रश्नः नाम अयं यत् किमर्थं संस्कृतमध्येतव्यम् इति। तस्य उत्तरं मम मतानुसारं विद्यावैविध्यार्थम् इति। यथा प्राणिषु व्याघ्रः सिंहः इत्यादयः बहवः प्राणिनः कृषिकर्मणः कृते अनुयोगिनः। तेषां कोऽपि व्यावहारिकः उपयोगः नास्ति, यथा गवां महिषाणां वा। तथापि व्याघ्राणां कृते सिंहानां कृते च अभयारण्यानि सन्ति। तत्र तेषां रक्षणं पालनं च क्रियते। तत् किमर्थम्? "जीववैविध्यार्थम्"। अस्य कृते आङ्ग्लभाषायां bio-diver-

sity इति शब्दः प्रयुज्यते। तथैव संस्कृतभाषायाः रक्षणं कर्तव्यं भविष्यति विद्यावैविध्यार्थम् (Sophia-diversity) संस्कृते वेदवाङ्मयं तत्र च कर्मकाण्डं, तथैव व्याकरणादीनि शास्त्राणि, वेदान्तादीनि दर्शनानि, पुराणवाङ्मयं काव्यसाहित्यम् इति बहुविधं वाङ्मयं वर्तते। तस्य च अध्ययनं ज्ञानस्य विद्यायाः वा वैविध्यार्थं कर्तव्यम्। विद्यावैविध्यम् एव कस्यचित् समाजस्य बौद्धिकीम् उन्नतिं द्योतयति।

संस्कृतवाङ्मयस्यान्यदेकं वैशिष्ट्यं नाम तस्य प्राचीनत्वम्। प्राचीनत्वस्यैव कारणात् संस्कृताध्ययनं महत्त्वपूर्णं पाश्चात्त्येषु देशेषु अपि क्रियते। यावान् कश्चिद् ग्रन्थः प्राचीनतरः तावान् सः महत्त्वपूर्णः। अत एव ऋग्वेदस्य महत्त्वं पाश्चात्त्यदेशेषु अधिकं वर्तते। कालिदासादयोऽपि कवयः प्राचीनाः अत एव महत्त्वपूर्णाः। ऋग्वेदः यदि अस्मिन् शतके निर्मितः अभविष्यत् अथ वा कालिदासः अस्मिन् शतके अभिज्ञानशाकुन्तलम् अन्यान् च ग्रन्थान् अलिखिष्यत् तर्हि सः महत्त्वं न प्राप्स्यत्। कालिदासस्य पुराणमित्येव न साधु सर्वम्.... इत्यादि श्लोकः प्रसिद्धः एव वर्तते। तत्र परिवर्तनं कृत्वा अहं तु एतत् सूचयितुम् इच्छामि यत् ''पुराणमित्येव हि साधु सर्वम्''। अर्वाचीनसंस्कृतसाहित्यम् अपि अद्यतः सहस्रचतुष्टयात्मकात् कालादनन्तरं महत्त्वं लप्स्यते। यतः तत् तस्मिन् काले ''पुराणम्'' स्यात्। आधुनिककाव्यं कवीनां विषये च ''**जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धाः कवीश्वराः। नास्ति येषां यशःकाये जरामणजं भयम्**'' इत्युक्तिः अपि अन्वर्थततां लप्स्यते।

●

# संस्कृत शिक्षा की विसंगतियाँ पठन-पाठन-समस्याएँ तथा समाधान

**डॉ. एल. एन. ( लक्ष्मीनारायण ) शर्मा**
२५ वल्लभगढ़ी गुमान पुरा, कोटा

मेरे पत्र का विषय संस्कृत शिक्षा की विसंगतियों पर है। इसके पठन पाठन में जो विकृति आई है, आज के संस्कृतज्ञ के सामने जो चुनौतियाँ हैं उनका विश्लेषण और समाधान नहीं किया गया तो मूल के विच्छिन्न होने की स्थिति में शाखा और पत्र कैसे रह सकेंगे- **'छिन्ने मूले नैव शाखा न पत्रम्'**।

संस्कृत के विद्वज्जनो, यह चर्चा सांप्रतिक है। यदि हम ही इस पर विचार नहीं करेंगे तो इसका समग्र मूल्यांकन कैसे हो सकेगा। छात्र कक्षा ६ से एम.ए. तक संस्कृत पढ़कर यदि 'अहं गच्छति' लिख देता है तो संस्कृत भाषा की स्थिति तो 'सिर धुनि गिरा लागि पछतानी' जैसी हो जाती हैं जब तक छात्र एम.ए. तक पहुँच कर भी एक भी वाक्य संस्कृत में अध्यापक से नहीं सुनेगा जब एक भी वाक्य बोलने की क्षमता छात्र में नहीं आएगी तो 'भाष्यते इति भाषा' का सिद्धान्त कैसे घटित होगा। ग्रन्थों की संस्कृत टीका पढ़ने की बात तो छोड़िए, मूल संस्कृत के गद्य-पद्य का अर्थ ही यदि पासबुक के माध्यम से तैयार करके परीक्षा वैतरणी पार करेगा, एम. फिल. पी-एच.डी. का शोध प्रबन्ध येन केन प्रकारेण पार करेगा तो संस्कृत का सम्वर्धन पोषण कैसे होगा। यह संस्कृत अध्ययन अध्यापन की विकृति ही माननी होगी।

विद्वद्वृन्द, बी.ए. और एम. ए. की पाठ्यपुस्तकों का विश्लेषण कीजिए। मैंने १९५० में एम. ए. किया था। उस समय जो वैदिक सूक्त निरुक्त, कठोपनिषद्, नाटक, गद्यकाव्य, नाट्यरहस्य के ग्रन्थ, आलोचना शास्त्र के ग्रन्थ पढ़ाये जाते थे, वे ही आज भी पढ़ाये जा रहे हैं। यदि पाठ्यक्रम निर्धारण समिति एक भी परिवर्तन कर दे तो हायतौबा मच जाती

है। नये लेखकों की एक भी पुस्तक का नाम नहीं जुड़ता तो आगे चलकर विद्यार्थी स्वयं क्यों पढ़ेगा। आज के लेखकों की ऐसी ऐसी पुस्तकें हैं कि प्रबुद्ध विद्यार्थी तक एक बैठक (sitting) में पूरी पढ़ सकता है। एम. फिल. में प्रायः नई पुस्तकें, या नये लेखकों की पुस्तकें ली जाती हैं, परन्तु उनका अनुवाद तक छात्र नहीं कर पाता। लेखक की जीवनी, सेवाकार्य, लेखनकार्य, सम्मान आदि जो एक छात्र ने ५ वर्ष पूर्व लिखे थे, उनको ही दूसरा छात्र जेरोक्स कॉपी लगा देगा। उसे आगे के कार्यों का कोई पता ही नहीं। परीक्षक भी ८० अंक दे देगा। कहेगा, कुछ तो किया है- 'अकरणान्मन्दकरणं श्रेयः'। एम. फिल. का निर्देशक कहेगा, मैं केवल प्रस्तुतीकरण पत्र पर हस्ताक्षर कर दूँगा। संस्कृतशिक्षा की ऐसी विकृति का समाधान कैसे होगा? कौन करेगा?

पाठ्यक्रम के विषय में एक बात और निवेदन कर दूँ। एन. सी. ई. आर. टी. द्वारा १२ वीं कक्षा की सहायक हिन्दी पुस्तक देखिए। नये लेखकों की कविताओं, रेखाचित्रों संस्मरणों, निबन्धों से आपूरित हैं। एम. ए. अंग्रेजी का पाठ्यक्रम देखिए कि २ वर्ष में कितनी पुस्तकें पढ़नी होती हैं। यह एक कटु सत्य है कि राजस्थान के दो विश्वविद्यालयों में वैदिकग्रुप का अध्ययन समाप्त हो गया। प्रबुद्ध श्रोतृमहोदय, मैं यह भी बता दूँ कि एम. ए. में एक प्रश्न का उत्तर संस्कृत में देना होता है। एक संस्कृत निबन्ध आता है। अशुद्धि संशोधन भी कराया जाता है, इसके लिए छात्र को कितनी कठिनाई होती है। इम लोगों ने जोधपुर में पुस्तक तथा उसके श्लोकों का निर्देश कर दिया था। स्नातकस्तर पर पाठ्यक्रम में कारकसूत्र, समाससूत्र, प्रत्ययसूत्र लिख दिए थे और पढ़ाते समय उन्हें पूछते रहते थे ताकि एम. ए. प्रथम वर्ष तक आते आते विद्यार्थी को उनका पूरा ज्ञान और प्रयोग आ जावे। अभिनव संस्कृत साहित्य में सब विधाओं में संप्रेषणीयता का प्रकर्ष है। उन्हें प्रबुद्ध संस्कृत छात्र और अध्यापक १-२ बैठकों में पढ़ सकता है। अभिनवशुकसारिका को पढ़ना गीतधीवरम् को पढ़ना रोटिकाशतकम् को पढ़ना, चतुष्पथीयम् को पढ़ना, कितना मनोरंजक और सामाजिक ज्ञान वर्धक है। पढ़ने वाला ही जान सकता है। प्राचीन संस्कृत साहित्य की जो

पुस्तक निर्धारित हो, उसके एक सर्ग का विस्तृत अध्ययन और शेष सर्गों के सुन्दर भाव पूर्ण स्थलों का सहायक अध्ययन मुद्रित हो तो कम से कम रघुवंश या कुमारसंभव का पूरा ज्ञान तो हो सके। यदि पढ़ाते समय कभी कभी टीका का भी अध्यापन कराया जावे तो विद्यार्थी यह तो जाने कि संस्कृत टीकाकार अपनी टीका में सब आवश्यक सामग्री कैसे समाहित करते थे। छात्रों को भी टीका लिखने का अभ्यास अपेक्षित है। अध्यापन में सम्भाषण पद्धति का प्रयोग संस्कृत ज्ञान संवर्धन का प्रमुख साधन है। मैं उदाहरण नहीं दे रहा हूँ। आज छात्र अध्यापक को दोष देता है और अध्यापक छात्र को दोष देता है परन्तु हानि दोनों की ही होती है। यदि अध्यापक ५ वर्ष तक काव्य-प्रकाश नहीं पढ़ावेगा तो वह स्वयं ही उसकी कारिकाएँ भूल जावेगा। पारम्परिक संस्कृत विद्यालयों तक की यही स्थिति है। मैं कई बार आचार्य परीक्षक के रूप में यह देख चुका हूँ। वस्तुतः संस्कृत के सामने तीन चुनौतियाँ हैं। भाषाज्ञान, विषयज्ञान और भावज्ञान। तीनों को ही ध्यान में रखकर छात्र और अध्यापक जागरूक रहेंगे तभी स्थिति में सुधार हो सकता है अन्यथा इस औद्योगिक युग में स्थिति बदतर होती जावेगी। आज भारत में मुश्किल से १ प्रतिशत जनता संस्कृत पढ़ती हैं अतः संस्कृतज्ञों को बौद्धभक्षुओं के समान इसका प्रचार प्रसार करना होगा। 'अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते।' को अपनाना होगा। अभी भी भारतीय जनता में संस्कृत जानने की उत्कण्ठा है। यदि हम लोग सार्वजनिक स्थानों पर गीता भवन, गायत्रीभवन, आर्यभवनों पर युवाओं और प्रौढों को सरल संस्कृत और हिन्दी की स्पष्टता के साथ निस्वार्थ संस्कृत का ज्ञान दें तो ४-६ साल में ही अच्छे परिणाम आ सकते हैं। राजस्थान में यदि ४००-६०० भी ऐसे केन्द्र संचालित हो जावें तो मानसिक रूपान्तरण आ सकता है। राजा जी ने अंग्रेजी भाषा में रामायण की भूमिका में लिखा है कि पुराशास्त्र, दर्शन और कर्मकाण्ड में संस्कृति अक्षुण्ण रहती है। ग्रीस की संस्कृति आज भी होमर की कृतियों के रूप में जीवित है।

संस्कृत के संरक्षण का एक साधन अनुवाद कार्य भी है। भारतीय तथा अन्य राष्ट्रों की भाषाओं के विश्रुत लेखकों की कृतियाँ यदि संस्कृत में

अनुसर्जन द्वारा आ जावें तो इससे संस्कृत का समृद्धि कोष बढ़ेगा। अभी सागर की अकादमी पत्रिका में नरेन्द्र कोहली कृत 'वसुदेव उपन्यास' का, उडिया की तपस्विनी नामक कृति का, प्रेमचन्द की शतरंज के खिलाड़ी नामक कहानी का संस्कृत अनुवाद होने को पढ़कर सबको हर्ष होना स्वाभाविक है। यदि राधावल्लभ त्रिपाठी जी की अभिनवशुकसारिका, गीतधीवरम् का डॉ. अभिराज राजेन्द्र मिश्र के चतुष्पथीय और जानकी-जीवन का अन्य उड़िया, बाँगला, गुजराती मराठी आदि भाषाओं में अनुवाद होवे तो इस आदान प्रदान से सबका ही हित साधन होगा। इमारी समन्वय दृष्टि की साझेदारी होगी।

वस्तुतः संस्कृत के सुधार और प्रचार का प्रमुख दायित्व संस्कृतज्ञों का ही है। शाब्दी क्रीड़ा से कुछ नहीं होने वाला है। विद्वान् बैठकर अन्य बिन्दुओं पर विचार कर उन्हें कार्यरूप में परिणत करें तब ही संस्कृत और संस्कृति का संरक्षण सम्भव है।

केवल इतना ही कहकर मैं क्षमा याचनापूर्वक कृतज्ञतापूर्वक विराम लेता हूँ।

(राजकीय महाविद्यालय बूँदी द्वारा २७-२८.११.२०१५को 'आधुनिकसंस्कृतसाहित्यपर्यावरणचेतना' विषय पर आयोजित द्विदिवसीय राष्ट्रीय संगोष्ठी के प्रथम शोधपत्रवाचन सत्र में पठित आलेख)

●

# समकालीन वैश्वीकरण और संस्कृत कविता

-डॉ. बजरंग बिहारी तिवारी
एसोशिएट प्रोफेसर, हिन्दी विभाग, देशबन्धु कॉलेज
(दिल्ली वि.वि.) नई दिल्ली

भारतीय भाषाओं में संस्कृत की स्थिति सबसे अलग है। वह मातृभाषा नहीं है। उसका कोई निश्चित क्षेत्र (भाषिक इलाका) नहीं है। शायद कभी नहीं था। एक राष्ट्र के रूप में भारत के निर्माण से पहले वह 'राष्ट्रीयता' का ताना-बाना बुनने वाली भाषा रही है। भारत की सांस्कृतिक एकता के तर्क मुख्यतः इसी भाषा के कोश से उपजते रहे हैं। देश का बौद्धिकविमर्श अक्सर इसी भाषा में होता रहा है। तमाम प्राचीन और अर्वाचीन यूरोपीय भाषाओं के बरक्स लोकभाषाओं के प्रति, सह भाषाओं के प्रति संस्कृत का रवैया समंजन और सहयोग का रहा है। संस्कृत बरतने वाले लोग अल्पसंख्यक रहे। इस स्थिति ने उनके मानस पर असर डाला। वे बहुभाषी भी रहे। कम से कम एक प्राकृत भाषा के साथ मातृभाषा का ज्ञान उन्हें सहज ही बहुभाषी बना देता था। अपने 'अल्पसंख्यक' होने का उन्हें जितना एहसास रहा उससे कहीं ज्यादा यह एहसास था कि एक मजबूत सांस्कृतिक सत्ता उन्हें मिली हुई है। वे यह भी जानते थे कि उनकी रचनाओं के पाठक एक विशाल भू-भाग में फैले हुए हैं। केरल की संस्कृत रचना कश्मीर तक पढ़ी जाती है और असम की कृति गुजरात में। भाषिक उदारता का जो स्वभाव इस भाषा ने पाया उसमें इस बोध का बहुत योगदान है। संस्कृत नाटक और काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ इस उदारता के सबूत के तौर पर देखे जा सकते हैं। काव्यशास्त्रीय ग्रंथो में रचनाओं के जो उदाहरण प्रस्तुत किए जा रहे हैं उनमें लोक भाषाओं की रचनात्मकता को संस्कृतवत् महत्त्व मिलता रहा है। संस्कृत साहित्यशास्त्री प्रायः यह मानते रहे हैं कि भाषा भिन्न होने से कविता की गुणवत्ता पर असर नहीं पड़ता है। भाषा कोई भी हो, अगर वह 'उक्ति विशेष' का वहन करती है तो काव्य की श्रेणी में

आएगी **'उक्तिविशेषः काव्यं, भाषा या भवति सा भवतु ।'** ('कर्पूर मंजरी', राज शेखर नवीं दशवीं शताब्दी) औपनिवेशिक युग में भारत के बौद्धिकों का एक हिस्सा जिस 'दृष्टिबंध' का शिकार हुआ उससे यह प्रवाद फैलने में आसानी हुई कि संस्कृत के चलते यहाँ लोकभाषाओं की उपेक्षा हुई है। धर्मसत्ता से जुड़े लोगों के कृत्य इस प्रवाद को पुख्ता बनाने में सहायक सिद्ध हुए। उपनिवेशवादी मानसिकता से सम्बद्ध अंग्रेजी का हड़पू स्वभाव (पजेस्सिव नेचर) उसकी छत्रछाया में पली-बढ़ी कुछेक भारतीय भाषाओं को भी मिला। हिन्दी का कोई भी 'मानक' काव्य आलोचना-सिद्धांत ग्रंथ उठाकर देख लीजिए, इस क्षेत्र की भाषाओं अवधी, ब्रजी, भोजपुरी, राजस्थानी, के उदाहरण शायद ही मिलें। इसके बावजूद हिन्दी 'जनतांत्रिक मिजाज' वाली भाषा कही जाती है। और संस्कृत? प्राकृतों के भरपूर उदाहरण (लक्षण-विवेचन प्रसंग में) व्यवहृत करने के बावजूद इस संज्ञा की हकदार नहीं होती। वैश्वीकरण की चर्चा के प्रसंग में भाषा के स्वभाव का मुद्दा इसलिए विचारणीय लगता है कि जब तक औपनिवेशिक दृष्टिबंध से मुक्ति नहीं मिलती तब तक इस देश की भाषिक विरासत के प्रति संवेदनशीलता नहीं आएगी। अगर इस देश के भाषिक अन्तर्जाल को, 'छोटी से छोटी' भाषा के स्वत्व को गरिमामय संरक्षण नहीं मिला तो नव उपनिवेशवाद की आँधी को रोका जाना संभव नहीं होगा। भाषा के क्षेत्र में हार जाने के बाद दूसरे मोर्चों पर टिके रहना संदिग्ध रहेगा। प्रसंगतः संस्कृत का एक अर्वाचीन महाकाव्य 'विशालभारतम्' (लेखक-श्यामवर्ण द्विवेदी, गोरखपुर, १९६७) याद किया जा सकता है। स्वाधीनता संग्राम के दौरान भाषा के प्रश्न पर ध्यान दिलाता महाकाव्यकार कहता है;

**भाषाबलं शस्त्रबलान्महौजः स्वराज्यलाभाय च रक्षितुं तत्।**
**शस्त्रं शरीरं वशमाकरोति मनोवनं हस्तयते च भाषा॥**

शस्त्र बल से भाषा का बल बढ़कर है। स्वराज्यप्राप्ति और उसे बचाए रखने के लिए (भाषाबल की आवश्यकता है)। शस्त्र से देह को वश में किया जा सकता है जबकि भाषा से मन पर कब्जा होता है।

यह ध्यान दिलाना जरूरी समझ पड़ता है कि उक्त (संस्कृत)

रचनाकार गाँधी और उनकी भाषा नीति को आदर्श रूप में रखता है। यहाँ चिन्ता के केन्द्र में हिन्दी है, संस्कृत नहीं। वह कहता है कि भाषा के महत्त्व को या तो मैकाले ने समझा या गाँधी जैसे कुछ राष्ट्रीय नेताओं ने।

राष्ट्रीय भावना की अभिव्यक्ति आधुनिक भारतीय भाषाओं के साथ-साथ संस्कृत में हुई। स्वतन्त्रता आंदोलन के नायकों पर जितना संस्कृत में लिखा गया उतना शायद ही किसी और भारतीय भाषा में लिखा गया होगा। लेकिन, यह भी सच है कि अंग्रेजी शासन और अंग्रेजी शासकों की प्रशंसा मे जिस परिणाम में संस्कृत रचनाकारों ने लिखा उसकी बराबरी किसी अन्य भाषा से नहीं की जा सकती। आजादी मिलने से पहले संस्कृत साहित्य ब्रिटिश शासकों के गुणगान में ज्यादा संलग्न दिखाई देता है और स्वाधीनता प्राप्ति के बाद स्वातंत्र्य वीरों की महिमा बखानने में। कमोवेश यही स्थिति दूसरी भारतीय भाषाओं की भी है। परन्तु 'राष्ट्रीय भावना' जितनी सहजता से संस्कृत में मुखरित होती है उतनी प्रादेशिक भाषाओं में नहीं। साहित्य में राष्ट्रवाद के उभार को आधुनिकता के आगमन का प्रमाण मानने की धारणा बाद में बनी। यह धारणा इतनी बद्धमूल हुई कि आधुनिकता के दूसरे (तथा ज्यादा महत्त्वपूर्ण) लक्षण गौण हो गए। शुरुआती दौर में 'राष्ट्र' के प्रति जो अनालोचनात्मक रवैया विकसित हुआ वह बहुत-कुछ अब भी बना हुआ है। दूसरी भारतीय भाषाओं के लेखकों ने जहाँ राष्ट्रवाद की सीमाओं, राष्ट्रवादी भावना से जुड़े खतरों का संज्ञान लिया, वहीं संस्कृत साहित्य में यह प्रवृत्ति अपवाद रूप में ही दिखाई पड़ी। स्वतंत्रता आन्दोलन के दौरान संस्कृत साहित्य ने जो सेक्युलर राजनीतिक और 'जनोन्मुखी' संस्कार अर्जित किये वे बाद तक बने रहे। अभी भी यही संस्कार प्रभावी है, हालांकि इसकी दिक्कतें जग जाहिर हो चुकी हैं। जब तक किसी नये आन्दोलन में इस भाषा के साहित्यकारों की व्यापक भागीदारी नहीं होगी तब तक इसके स्वरूप परिवर्तन की संभावना नहीं है। मार्क्सवादी आन्दोलन में संस्कृत लेखकों की छिटपुट शिरकत ही दिखाई पड़ी। स्त्री और दलित आन्दोलनों में तो उनकी उपस्थिति और भी क्षीण है। ऐसे में, संस्कृत साहित्य की अंतः चेतना में तब्दीली आए भी तो कैसे?

पिछली शताब्दी के आखिरी दशक में जिस वैश्वीकरण की धमक सुनायी पड़ी, नयी सदी का पहला दशक बीतने के साथ वह (धमक) समकालीन भारतीय साहित्य का अनिवार्य संदर्भ बन चुकी है। जनता की आवाज उठाने वाले लेखक व बुद्धिजीवी इस धमक को धमकी की तरह सुनते-देखते हैं। संस्कृत के नये साहित्यकार भी इस स्थिति से अछूते नहीं हैं। लेकिन, जैसे किसी भी भाषा के सभी लेखक एकमत के नहीं होते (नहीं हो सकते) वैसे संस्कृत के इस वक्त के शताधिक रचनाकारों में कुछ ही वैश्वीकरण के संदर्भ से मुखातिब हैं। वैसे तो वैश्विकता का बोध संस्कृत साहित्य में प्रारम्भ से रहा है, लेकिन वह 'विश्व कल्याण' की कामना के रूप में ही दिखाई पड़ता है। विश्व भी वह नहीं, जैसा हम आज समझते हैं। इस वक्त अब वैश्वीकरण की चर्चा होती है तब वह स्वागतयोग्य परिघटना के बजाय चिंताजनक स्थिति के रूप में देखा जाता है। संस्कृत के वे रचनाकार जिनका दृष्टिकोण राजनीतिक है, सरोकार व्यापक हैं, परिप्रेक्ष्य जनाभिमुख हैं, वैश्वीकरण के प्रश्न को प्रश्नवत् चिह्नित कर रहे हैं। सांस्कृतिक धरातल पर विश्व को एक इकाई के रूप में देखने की कामना को आर्थिक उदारीकरण वाले बहुराष्ट्रीय कम्पनियों से संचालित (नवसाम्राज्यवादी) वैश्वीकरण से अलगाने का विवेक समकालीन साहित्य में इस बीच विकसित हुआ। दुनिया के तमाम देशों के बीच, उन देशों के नागरिकों के बीच सम्पर्क और संवाद का बढ़ना सम्पूर्ण मानवता के हित में है। वैश्वीकरण अगर स्वीकार्य है तो वह सांस्कृतिक कट्टरता से मुक्त मनुष्यता का होना चाहिए, समता और स्वतंत्रता का होना चाहिए, स्वस्थ संवाद का होना चाहिए, दमन के विरुद्ध प्रतिरोध और संघर्ष का होना चाहिए...

पूर्णचन्द्र शास्त्री विज्ञान और तकनीकी विकास के चलते संसार के सिकुड़ जाने को हितकर मानते हैं। इस अति निकट संसार में परस्पर संवाद की सुविधा बढ़ी है। शहर एक-दूसरे के संकट में सहयोग और सहायता करते हैं। भयानक विपत्तियाँ अब दूसरे राष्ट्रो में संवेदना जगाकर पारस्परिकता को मजबूत करने का हेतु बन रही हैं। ऐसी वैश्विक परिस्थिति मानवता के

लिए शुभ है :

**विज्ञानेन जगत्सर्वं सञ्चारच्छवियन्त्रितम्।**
**उपग्रहाद्यसंपर्कात् निकटस्थमिवाऽभवत्।।**
**परस्परस्य संवादैः सम्पर्को वर्धितो महान्।**
**आपत्सु दुर्वहेष्वद्य सन्ति राष्ट्राः सहायकाः।।**

('प्रबुद्धभारतम्' पृ.९८)

विश्वग्राम की कल्पना के समान कवि संसार को एक 'राष्ट्र' के रूप में रूपांतरित होता देखना चाहता है। उसका कहना है कि यदि संपूर्ण भू-मंडल एक राष्ट्र हो तो सभी सबके रक्षक हो सकते हैं; **'भूमण्डलैकराष्ट्रं चेत् सर्वे सर्वस्य रक्षकाः'** ('प्रबुद्धभारतम्' पृ. ५५) कवि को अंदाज है कि राष्ट्र की अवधारणा इतनी स्पष्ट और निरापद नहीं। उसके अनेक रूप हैं। वह अपनी अवधारणा को विवृत करते हुए कहता है कि उसकी मुराद उस राष्ट्र की है जो समतामूलक हो, जिसमें आर्थिक न्याय सुनिश्चित हो, सबके आय-व्यय में अधिकतम संभव बराबरी बनी रहे। ऐसी पृथ्वी जब एकराष्ट्र बनेगी तो पुष्पवाटिका जैसी दिखायी देगी -

**पृथिव्या एकराष्ट्रत्वं भेदो नोच्चावचो भवेत्।**
**न्यायेनायव्ययौ स्यातां भवेद् भूः फुल्लवाटिका।।**

(प्रबुद्धभारतम् पृ. १५)

धरती के किसी कोने में अगर कोई मानव या मानव समूह उत्पीड़ित किया जाता है तो नुकसान पूरी इंसानियत का होता है। पूर्णचन्द्र शास्त्री का कहना है कि पराधीन (या कमजोर) राष्ट्रों का जितनी मात्रा में दमन होता है उसी अनुपात में जनसंस्कृति का ह्रास होता है -

**पराधीनस्थराष्ट्राणां यन्मात्रं दमनं भवेत्।**
**तन्मात्रो हि भवेद् ह्रासो विश्वस्मिन् जनसंस्कृतेः।।**

(वही, पृ. १४४)

राधावल्लभ त्रिपाठी नये विश्व में साम्राज्यवाद और आतंकवाद दोनों के बीच अंतःसूत्रता का संकेत करते हुए बताते हैं कि (मनुष्यता का) वसंत इन दोनों ऋतुओं-शिशिर और ग्रीष्म के बीच दबा पड़ा है। वह प्रकट

हो तो भी कैसे?

**साम्राज्यवादशिशिरः कुणपोऽन्तरासावातङ्कवादखलता च बहिर्निदाघः।**
**उत्कायमान उभयोरिह चान्तराले व्यक्तिं प्रयातु कथमेष वसन्तकालः।।**

(लहरीदशकम् पृ.११-१२)

जनता की स्थिति का एक चित्र खींचते हुए राधावल्लभ कहते हैं कि एक ओर तो सब तरफ फैलते गगनचुंबी भवनों (बिल्डर माफिया और सरकार की मिलीभगत) के द्वारा जनता (की बस्ती) हटायी जा रही है, दूसरी ओर दुर्नीति से सुलगाई गई भड़कती दावाग्नि से जलायी जा रही है। इसके साथ प्रतिगामी भूस्वामियों के द्वारा कुदालों से उखाड़ी जा रही है। फिर भी, विन्ध्य की धरती पर उगी दूब के समान दृढ़ जनता फिर-फिर उग आती है-

**एकत्राभ्रविचुम्बिभिः प्रसृमरैः सौधैः समुत्सार्यते**
**दुर्नीतिप्रचितैः परत्र विधमद्दावाग्निभिर्दह्यते।**
**अन्यत्र प्रतिगामिभूमिपतिभिः कुद्दालकैश्छिद्यते**
**दूर्वेव प्रतिरोहतीह जनता विन्ध्याद्रिभूमौ दृढा।।**

(वही,पृ. ७५)

राष्ट्रीय सम्पत्ति को निजी हाथों में सौंपने को उतारू, सार्वजनिक उपक्रमों को विनिवेश के जरिए विदेशी कम्पनियों को देने को तत्पर सरकार कभी 'शाइनिंग इंडिया' का नारा देती है तो कभी 'अतुल्य भारत' का। इस अतुल्य चमक की चकाचौंध को प्रसारित करने में लगा मीडिया तंत्र बेजा मुनाफे में अपना हिस्सा सुनिश्चित करने में मुब्तिला है। ऐसे में जनपक्षधर कवि से उम्मीद होती है कि वह सच का बड़ा और बहिष्कृत अंश दिखाए -

**अद्यापि निर्धनगृहे शिशवस्तथाऽऽर्ता**
**अन्नस्य नैव कणिकामपि ते लभन्ते।**
**दीना मृताः कति जनास्तु बुभुक्षयैव**
**स्वप्नेऽपि ये न ददृशुर्घृतदिग्धमन्नम्।।**

(वही,पृ. १३६)

गरीब के घर में बच्चे अभी भी भूख से व्याकुल हैं, जिन्हें अन्न का कण भी नहीं मिल रहा। कितने दीन लोग भूख से मर गए जिन्होंने घीसने अन्न के जीवन भर दर्शन नहीं किए।

वैश्वीकरण की चपेट में सबसे ज्यादा किसान आए हैं। महंगे बीज, उर्वरक महंगी सिंचाई इन सबके लिए किसान को कर्ज लेना पड़ता है। कर्ज मुहैया कराने में सरकार पीछे रहती है स्थानीय सूदखोर और प्राइवेट बैंक आगे। खेत में फसल तैयारी होती है तो मंडी में भाव गिर जाता है। किसान कितना कर्ज चुकाए और कितना परिवार का खर्च चलाए? कर्ज का मकड़जाल उसे आत्महत्या तक ले जाता है। हर्षदेव माधव की ये क्षणिकाएँ (हाइकू) किसान का जाना-पहचाना चित्र उकेरती हैं। अर्थव्यवस्था की रीढ़ कहा जाने वाला किसान देश की सेहत का रूपक भी है -

**कृषीवलः** - किसान
**स्वभाग्यं वपति** - अपना भाग्य बोता है
**किन्तु** - किंतु
**दुर्भाग्यं प्ररोहति।** - दुर्भाग्य उगता है।
**कृषीवलः** - किसान
**बीजच्छलेन** - बीज के बहाने खेत में
**स्वयौवनं क्षेत्रे निक्षिपति**- फेंकता है अपना यौवन
**तथापि**- फिर भी
**तस्य कोष्ठागारे**- उसके कोठार में रहती हैं
**सन्ति वञ्चनायुक्ता निराशाः**-छलनाभरी निराशाएँ
**जीर्णवस्त्रः कृषीवलः**- जीर्णवस्त्र वाला किसान
**सस्यश्यामलायां धरित्र्यां**- हरीभरी धरती में
**दग्धबीजायते।**- जला बीज है।

(बुद्धस्य भिक्षापात्रे पृ. ७२-७३)

वैश्वीकरण के खतरों की पहचान सबसे ज्यादा महराजदीन पाण्डेय विभाष की कविताओं में हैं। उनकी कविताएँ एक साथ कई मोर्चों पर सन्नद्ध दिखाई देती हैं। व्यापक आर्थिक-राजनीतिक बदलावों को वे

प्रश्नापूरित वेधक दृष्टि से देखते हैं। इधर रोजगार के क्षेत्र में वैश्विक स्तर पर एक परिवर्तन यह हुआ है कि देश के मेहनती और मेधावी युवा वर्ग को अमेरिका और यूरोप के तमाम देशों में ऊँची तनख्वाह वाली नौकरियाँ मिली हैं। उनकी कमाई देश में भी पहुँच रही है। परन्तु, वह कमाई अंततः कहाँ जाती है? इस धन से कौन से उत्पाद और सेवाएँ खरीदी जाती हैं? देश में विदेशी बहुराष्ट्रीय कम्पनियों की बहुतायत की क्या वजहें हैं?

**रोगं समर्प्य रमते कांतः क्वचिद्विदेशे** - मुझे रोग लगाकर मेरे प्यारे विदेश में रमे हैं

**इत आगतो विदेशो देशे विलोक्य फागम्।** - और यहाँ देश में फागुन आया देखकर विदेश आ धमका है। (काक्षेण वीक्षितम् पृ. २२) वर्ल्ड बैंक, आइ एम एफ और पेटेण्ट। कॉपीराइट के सीधे संदर्भ विभाष की कविताओं में मिलते हैं। एक गजल में वे प्रश्न दर प्रश्न पेश करते हैं :
**काञ्चनः पुनरसौ मृगः को वा** - अरे वह फिर सोने का मृग कैसा, और
**उद्धनुष्कस्तदनुचरः को वा।** - उसके पीछे धनुष उठाए हुए कौन है?
**अस्मदजिरस्य निम्बिकां तुलसीं** - हमारे आंगन की नीम और तुलसी को
**घोषयन् स्वेति डंकलः को वा।** - अपनी बताने वाला भला यह 'डंकल' कौन है?
**कुत्र वा पिप्पलौ वटश्चेतौ** - पीपल और बरगद भला कहाँ चले गए?
**सर्वतः शोषकोत्कटः को वा।** - सब तरफ ये शोषक यूक्लिप्टस क्या है?
(वही. पृ.३७)

बाजार की सर्वग्रासी क्षमता ने सब कुछ को पण्यवस्तु में तब्दील कर दिया है। कवि को डर लगता है कि उसके प्रेम को भी कोई गैर न खरीद ले।

**विपणीभवन्तमखिलं दृष्ट्वा बिभेति चेतः**
**क्रीतो भवेन्न रागो मे केनचित् परेण।** (वही.पृ.५८)

एक दूसरी कविता 'यातुधानीव दिल्ली' में कवि कहता है :
**देशोऽशेषो विपणिविसृतः पण्यमेवास्ति सर्वं** -
सम्पूर्ण देश विस्तृत बाजार है और
**धर्मो न्यायो विजयविभवः प्रीतयोनीतयश्च।** -

धर्म, न्याय, विजयवैभव,प्रेमनीति और
**दिल्ली पीना स्वकृतवचनं विस्मरन्ती जनेषु** -
सब कुछ खरीददारी और बिक्री की चीज।

**स्वस्मिन् लीना जटिलसमये भावहीना विभाति।।** - और मोटी दिल्ली लोगों के प्रति किए गए अपने वादे को भूल-भूल जाती हुई, अपने में लीन इस जटिल समय में भाव-शून्य लगती है। (वही.पृ.७२-७३)

एक जगह कवि कहता है कि 'यदि कोड़े में ही प्रभु की छवि देखने की विवशता है, तब तो हमारे लिए जैसे देशी वैसे विदेशी।' (पृ.६०) समकालीन गाँव का बड़ा संवेदनशील चित्र 'ग्रामोऽयम्' कविता में मिलता है। यह लंबी कविता परम्परा आधुनिकता उत्तर आधुनिकता और वैश्वीकृत परिवेश में स्थित भारतीय गाँव का समग्र रूप प्रस्तुत करती है। गाँव के प्रति कवि न तो मोहाविष्ट है और न तटस्थ। गाँव की 'नियति' का रेखांकन उसका मकसद है : **'पक्वे सस्ये भावपातो ध्रुवं भावीति जानन्। देवाधीना नहि बहुकरी वृत्तिरित्यपि विदन् च'**-'फसल तैयार होते ही भाव का गिर जाना तय है- गाँव जानता है। भाग्य के भरोसे चलने वाली उसकी वृत्ति से कोई बड़ी उपलब्धि नहीं होनी है- यह भी जानता है।' (वही.पृ.१२) यह विडम्बना ही है कि जब तक गाँव सड़क से नहीं जुड़ा था दुखी था। सड़क आई तो अपने साथ एक संस्कृति भी लेकर आयी। बाजार उसके साथ ही साथ गाँव आया और सब कुछ तराजू पर रखा जाने लगा। गाँव शहर होने को उतावला हो गया और शहर विदेश बनने को लालायित। बचपना जल्दी सूखने लगा और सामूहिक स्मृतियाँ धुँधली पड़ने लगीं। त्रिशंकु की स्थिति में फंसा गाँव न इधर का रहा न उधर का। भीतरी शोषकों ने बाहरी ताकतों से दुरभिसंधि कर ली और 'विश्वग्राम' में तब्दील होता गाँव 'स्वत्व' खोने लगा। गाँव का न्याय गाँव के पंचों द्वारा सबसे अधिक लूटा गया- **'ग्राम्यो न्यायो लुण्टितोऽस्ति पञ्चैर्ग्राम्यै र्हि सर्वाधिकं'**(वही.पृ.१०६)। चौतरफा भंवर जाल में फंसा गाँव मुक्ति के किस पथ पर आगे बढ़ेगा- यह प्रश्न अनुत्तरित है। न तो परंपरा की मूल्यवान् बातों का त्याग उचित है और न ही वैश्विक संदर्भो से घबराकर कछुआ धर्म अपना लेने में समाधान है।

श्रमशील जनता, स्वाधीनचेता स्त्री और जनतांत्रिक स्वभाव वाली नयी पीढ़ी में कवि महराजदीन ने जो भरोसा जताया है उससे सहमति बनती है।

संस्कृत के समकालीन कवियों में रमाकान्त शुक्ल की छवि किंचित् भिन्न है। वे राष्ट्रिय भावधारा के कवि हैं। राष्ट्र गौरव के गायन के प्रति उनका विशेष आग्रह उन्हें 'राष्ट्रवादी' कवि के रूप में स्थापित करता है। यहाँ यह ध्यान दिलाना आवश्यक लगता है कि रमाकान्त शुक्ल का राष्ट्रवाद किसी धर्म-विशेष के प्रति आग्रही राष्ट्रवाद नहीं है। उनका विश्वास 'सेक्युलर राष्ट्र' में है जहाँ सभी मतों, सम्प्रदायों धर्मों और संभवतः निरीश्वरवादियों के लिए स्थान है। इन सबके शान्ति पूर्ण सहअस्तित्व से ही रमाकान्त शुक्ल का राष्ट्र आकार लेता है। यह आज के अनुदार, मजहबी राष्ट्रवाद के सम्मुख खड़ा असंकीर्ण, सर्व समावेशी आधुनिक राष्ट्र है। स्वाधीनता आन्दोलन के दौर में जिस उदात्त राष्ट्र का सपना देखा गया था, रमाकान्त शुक्ल उसी के पक्षधर हैं। उनकी अत्यन्त चर्चित कविता 'भाति मे भारतम्' को इसके उदाहरण के रूप में देखा जा सकता है। १०८ अंतरों (मनकों) वाली इस प्रदीर्घ कविता में रमाकान्त ने देश की महिमा का अकुंठ गायन किया है। तमाम अवरोधों को पार करती, कल्याणमार्ग पर आगे बढ़ती अदमनीय भारतीय जनता ही रमाकांत द्वारा प्रशंसित है। कविता के आखिरी अंश में वे कहते हैं कि यद्यपि भारत में कुछ दोष भी होंगे लेकिन उन दोषों को देखना-दिखाना उनका उद्देश्य नहीं है। वे तो बस इतना चाहते हैं- **'शोषितो नात्र कश्चिद्भवेत्केनचिद्, व्याधिना पीडितो नो भवेत्कश्चन। नात्र कोऽपि व्रजेद्दीनतां हीनतां, मोदतां मे सदा पावनं भारतम्॥''** हालाँकि यह सब कहने के बावजूद उन्होंने **'रौति ते भारतम्'** जैसी कविता रची। इसमें उन सभी दोषों का परिगणन किया गया है जो वर्तमान में विद्यमान हैं। राजनीति और आज के नेताओं पर रमाकांत ने कई बार तीखे तेवरों वाली कविता की है। ऐसी कविताओं में वे राजनीति मात्र को दुर्गुण बताते प्रतीत होते हैं। संसदीय राजनीति की दिक्कतों की पहचान किए बिना वे जिस सीमांत पर जाकर राजनीति को दोषी ठहराने लगते हैं उससे उनकी छवि एक 'अराजनीतिक' कवि के रूप में उभरती प्रतीत होती

है। राजनीति से निरपेक्ष रहना अगर कवि को काम्य नहीं है तो उसे विचारधाराओं की बारीकियों में उतरना होगा। जनता को राजनीतिक रूप से सजग बनाने, उसकी राजनीतिक उदासीनता तो तोड़ने की जरूरत है। राजनीति से पराङ्मुख रहकर काम नहीं चलने वाला है।

वैश्वीकरण का प्रश्न, बहुराष्ट्रीय निगमों के पसरते पाश अभी तक रमाकांत शुक्ल के सरोकारों में सम्मिलित नहीं हुए हैं। मल्टीनेशनल कम्पनियों के मजबूत तंत्र के आगे बेबस जनता और समर्पण को उत्सुक सरकार की विडम्बनाओं का संज्ञान लिए बिना अगर राष्ट्र प्रेम के गीत गाए जाएंगे तो ऐसे गीतों की प्रभाव क्षमता संदेह के दायरे में रहेगी। किसानों की जमीन हड़पने को आतुर विदेशी निगाहें और उन निगाहों पर मेहरबान भारत सरकार के भूमि अधिग्रहण कानून का फैसला शिकंजा जनपक्षधर कवियों की चिंता का विषय होना चाहिए। प्रत्यक्ष विदेशी निवेश के मुद्दे पर मौन रखकर आज देश की स्वायत्तता का गान अधूरा लगेगा। रमाकांत शुक्ल की कविदृष्टि शीघ्र ही इधर मुड़ेगी, ऐसी आशा की जा सकती है; की जानी चाहिए। कवि की रचनाएँ अपने संकलित रूप में 'सर्वशुक्ला' के प्रकाशन २००३ में उपलब्ध हुई थीं। इसके बाद 'सर्वशुक्लोत्तरा' का २००८ में प्रकाशन हुआ। निजीकरण उदारीकरण और वैश्वीकरण की आँधी चलने का दौर यही है। अमेरिकी रथ पर सवार नवसाम्राज्यवादी बाने में भूमंडलीकृत विश्व का 'अदृश्य नायक' अपनी विजय पताका फहराता घूम रहा है। इस अभियान का सशक्त, सार्थक और बहुमुखी प्रतिरोध किया जाना अपरिहार्य है। भारत अपने शब्द शिल्पियों की ओर आशाभरी आँखों से देख रहा है। संस्कृत कवियों का प्रतिसाद सबसे पहले और सबसे अधिक अपेक्षित है।

तुलनात्मक दृष्टि से देखने पर कुछ जाहिर होता है कि वैश्वीकरण को लेकर जो वैचारिक गहमागहमी हिन्दी या दूसरी भाषाओं में है वह संस्कृत में नहीं। राजनीतिक परिघटनाओं के प्रति जैसी उदग्र सजगता, विभिन्न राजनीतिक, दृष्टियों के बीच जैसी तीखी टकराहट हिन्दी में है, उसकी कमी संस्कृत में महसूस की जाती है। आर्थिक सवालों को लेकर मोटे तौर पर उदासीनता व्याप्त है। सांस्कृतिक प्रश्न यद्यपि प्राथमिक हैं

लेकिन वहाँ भी बुनियादी संरचनाओं पर अभी अपेक्षित विमर्श किया जाना बाकी है। धर्मोन्माद- साम्प्रदायिकता, जेंडर और जाति पर हालांकि रचनाकारों ने चुप्पी तोड़ी है और इन मुद्दों पर अपनी राय देनी प्रारम्भ की है। प्रायः एक ही सामाजिक पृष्ठभूमि वाले प्राध्यापकों की नियुक्ति भी देर-सबेर अकादमिक और सर्जनात्मक परिदृश्य में उल्लेखनीय हस्तक्षेप करेगी। एक निश्चित दायरे में बँधी सक्रियता ज्यों-ज्यों विस्तार पाती जाएगी त्यों-त्यों नए-नए मुद्दे सरोकार और विधाएँ संस्कृत साहित्याकाश में जुड़ते जाएंगे। अपने प्रस्तुत लेख की तैयारी में मैंने यथा संभव कोशिश की कि ऐसी कोई रचना हाथ लगे जिसमें 'विकास' के चलते विस्थापित हुए लोगों की व्यथा का संज्ञान लिया गया हो। मुझे अभी तक ऐसी किसी रचना की सूचना नहीं मिली है। उम्मीद करनी चाहिए कि संस्कृत साहित्य के पाठकों और लेखकों का जनपक्षधर राजनीतिक नजरिया बनेगा। तब उक्त शिकायत का अवसर नहीं मिलेगा और भविष्योन्मुखी अन्तर्दृष्टि के साथ वैश्वीकरण की मूलगामी मीमांसा भी उपलब्ध होगी। चेतना के स्तर पर ही सही, आंदोलनधर्मी, प्रतिरोधतत्पर और जन हिताय जुझारू तेवर वाला होना समय की माँग है। बेहतर व्यवस्था की आवश्यकता और संभावना आज पहले से कहीं ज्यादा है। इसमें सबको अपनी-अपनी भूमिका का निर्वाह करना है।

**संदर्भः**

'आधुनिक संस्कृत काव्य की परिक्रमा', मंजुलता शर्मा, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान नवदेहली, प्र.सं.२०११

'काक्षेण वीक्षितम्', महराजदीन पाण्डेय विभाष, समीक्षा पब्लिकेशंस, दिल्ली प्र.सं.२००४

'प्रबुद्ध भारतम्', पूर्णचन्द्र शास्त्री कलावाटिया, अनुवाद व संपादन-पुष्पादीक्षित राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली, प्र.सं. २०१०

'बीसवीं शताब्दी के संस्कृत महाकाव्यों में राष्ट्रिय चेतना', महराजदीन पाण्डेय प्रकाशक लेखक स्वयं, प्र.सं. १९९०

